# प्राक्कथन।

हमारे " निबंधमालादर्शकी " आलोचना लिखती बार बाबू बालमुकुंदजी गुप्त सम्पादक "भारतमित्र " ने बहुत ही ठीक कहा था कि " अबतक हिंदीमे चिपलूणकरकी भाँति विचारशील निबंधलेखक नहीं हुए हैं। इसीसे इस प्रकारकी कोई पुस्तकभी हिंदीमे नही थी। " * जिन चिपलूणकर शास्त्रीकी निबंधमालाके कतिपय लेखोंका हमने हिंदीमें अनुवाद करके उन लेखोंका नाम " निबंधमालादर्श " रक्खा है, उन्हींके लिखे हुए " संस्कृतकविपंचक " नामक लेखोंके हिंदी अनुवादको आज हम अपने नानाभाषावीराविशारद पाठकोंकी सेवामे सादर समर्पित करते हैं। हमें भरोसा है कि हमारे पठित समाजमे " निबंधमालादर्श " जिस आदरकी दृष्टिसे देखा गया है उसी आदरकी दृष्टिसे उक्त चिपलूणकरजीकि कृतिका हमारा वर्त्तमान उद्योगभी देखा जायगा।

चिपलूणकर महाशयको पंचत्वको प्राप्त हुए आज २२ वर्ष हुए। तबसे अब विद्याकी उन्नति कही अधिक हो गई है। अतः संभव है कि चिपलूणकरजीने अपने निबंधोमे जो बातें लिखी हैं उनसे अधिक बातें हमारे आधुनिक कृतविद्य लोगोंको ज्ञात हो चुकी होगी। पर तिस परभी हमें भरोसा है कि हमारे जिज्ञासान्वित पाठकगण चिपलूणकरजीके भावोको पढ प्रसन्न होंगे। आजसे बाईस वर्षके पूर्व्व, बत्तीस वर्षकी अवस्थामें स्वर्गकी यात्रा करनेवाले भद्र पुरुषने हमारे विश्वविख्यात कवियोंके अलौकिक गुणोको किस प्रकार सर्व्वसाधारणपर प्रकाशित किया, और उनके गुणोको हम लोगोके हृदयप्रदेशमे एक बार पुनः उसने किस प्रकार जागृत कर दिया, उसी प्रकार अन्यान्य लोगोने हमारे कवियोंके समु-

---

* भारतमित्रकी १८ जून १९०० की संख्या देखिये।

ज्वल यशको जिन थोथे आक्षेपोसे कलंकित किया था, उन्हें उसने किस प्रमाणपूर्ण चतुराईसे दूर कर दिया, आदि बातोको हमारे रसभावज्ञ पाठकगण यदि अपने विचारक्षेत्रमे लेगे तो वह लोग अपने अधिक ज्ञानके कारण, उक्त शास्त्रीजीकी उपेक्षा कदापि नही करेंगे; प्रत्युत उनके उपकारका स्मरण कर सहसा उनके चिरकृतज्ञ होंगे। शास्त्रीजीके विचार और भावोका हमारे पाठकोको यथार्थ ज्ञान हो सके। इसी अभिप्रायसे हमने उनके लेखोमें कुछ न्यूनाधिक्य नही किया है। यदि कही कुछ किया ही है तो एक दो स्थान पर टिप्पणीके स्वरूपमे ही किया है, मुख्य लेखमें अणुमात्र भी परिवर्त्तन हमने नहीं किया है।

इस ग्रंथके अंगरेजी, संस्कृत तथा हिंदी जाननेवाले विद्वच्चक्रचूडामणिगण यदि हमारे इस ग्रंथको केवल संस्कृतके यत्परोनास्ति पंडित प्रकांडोंके समाजमें प्रविष्ट करनेका प्रयत्न करेगे तो हमें भरोसा है कि वह लोगभी इस प्रकारके उत्तमोत्तम निबंध लिखनेकेलिये उत्साहित होगे।

इस ग्रंथके प्रकाशककी इच्छा थी कि इस ग्रंथके साथ शास्त्रीजीकी संक्षिप्त जीवनी भी छाप दी जाय; पर हमारा बिचार शास्त्रीजीका जीवनचरित स्वतंत्र रूपसे लिखनेका होनेके कारण हमने वैसा नहीं किया। संस्कृत कविपंचकको पढ यदि हमारे जिज्ञासाप्रिय पाठकगण शास्त्रीजीके जीवनचरितकेलिये
होगे तो हम उनकी मनस्तुष्टिकेलिये अवश्यमेव प्रयत्न करेगे।

हम नागरीके प्रसिद्ध सुलेखक "सरस्वती" के सम्पादक श्रीयुत
द्विवेदीको अनेकानेक साधुवाद देते है कि जिनने
इस अनुवादकी बारबार चर्चा की, जिसे पढ जयपुरके
तैषी "समालोचक" के स्वामी मिस्टर जैन
निज व्ययसे प्रकाशित करनेकी इच्छा हमपर प्रकाशित

की, और तदनुसार आपने इन्हें आज प्रकाशित भी कर दिया। एतदर्थ हम उक्त महानुभाव को हार्दिक धन्यवाद देकर इस प्राक्कथनको समाप्त करते है। भवभूतिको आत्मरचित निम्नलिखित श्लोकका अनुभव हुआ हो वा न भी हुआ हो, पर हमे तौ उसका अनुभव पूर्ण रूपसे प्राप्त हो चुका।

ये नाम केचिदिह नः प्रथयंत्यवज्ञां
जानंतु ते किमपि तान् प्रति नैष यत्नः।
उत्पत्स्यतेऽस्ति मम कोऽपि समानधर्म्मा
कालोह्ययं निरवधिर्विपुला च पृथ्वी ॥

सन १८९८ मे हम इस अनुवादको परिपूर्ण कर चुके थे। हमारे बहुत कुछ लिखा पढ़ी करनेपर बाबू ध्यानसिह साहिबके सत्परामर्शसे नवलकिशोर मुद्रणालयके स्वामी बाबू प्रयागनारायण साहिबने इन लेखोमेसे "कालिदास" और "भवभूतिको" सन १९०० मे निज व्ययसे प्रकाशित किया। और न जाने क्यो, अवशिष्ट तीन लेखोको छापनेसे मुहँमोड कर उन्हे आपने हमारे पास लौटा दिया। तबसे यह लेख योही हमारे पास पडे रहे। अतमे उक्त महाशयने अपनी ओरसे हमे चिट्ठी लिखकर इन्हें हमसे जिस प्रकार मंगाकर छपवाया और इन्हे प्रकाशित किया वह सब अभी ऊपर उल्लिखित होही चुका है।

टिमुरनी
ज्येष्ठ शुक्ला तृतीया
सं० १९६१.

विनीत
**गंगाप्रसाद अग्निहोत्री,**
अनुवादकर्त्ता १८–६–१९०४.

**सूचना**-इस संस्करणके छापनेमें हमलोगोंसे अक्षरसंकलनविधिमें जो प्रमाद हो गये हैं तदर्थ हम अपने उदार पाठकोंसे क्षमा मांगते हैं। कार्य्यबाहुल्यात् ऐसा होगया है। भविष्यत्मे हमलोग ऐसी असावधानी नही होने देंगे।

**मुद्रणालयाधीश.**

हिंदीके कार्य्यदक्ष हितैषी श्रीयुत सेठ खेमराजजीने हमारे इस ग्रंथको जिस उदारताके साथ छापा है तदर्थ हम सेठजीके चिरकृतज्ञ हैं।

**प्रकाशक.**

काव्यरत्नोंको बड़े परिश्रमसे एकत्रित कर, उस संग्रहका नाम हमने "काव्यमंजूषा" रक्खा है। इस संग्रहकी प्रशंसामें हम इतनाही लिखना अलं समझते हैं कि इसमें जो कुछ है वह सब स्वनामधन्य उक्त द्विवेदीजीकी असामान्य प्रतिभाका विजृंभण है। शीघ्र मँगाइये। यह मंजूषा हाथो हाथ बिकगई, और बिकी जाती है।

**मि० जैन वैद्य ग्रंथ प्रकाशक,**
जोहरी बाजार
**जयपुर.**

# संस्कृतकविपञ्चक।

## भूमिका।

अयि दलदरविंदस्यंदमानं मरंदं
तव किमपि लिहंतो मंजु गुंजंतु भृंगाः।
दिशि दिशि निरपेक्षस्तावकीनं विवृण्वन्
परिमलमयमन्यो बांधवो गंधवाहः॥ *

पंडितराज जगन्नाथ।

आज दिन इस बातकी कोई विशेष आवश्यकता नही है कि वर्त्तमान विषयकी उपयुक्तता तथा उपयोगिता प्रदर्शित करनेकेलिये एक लंबी चौडी भूमिका लिखी जाय। क्योंकि हमारे देशके सौभाग्यवश अपरलोगोंकी अपेक्षा अंगरेज पंडितलोगोका चित्त इस विषयकी ओर प्रथम आकृष्ट होने, तथा उनके द्वारा यूरोपीय अन्यान्य जातियोंको उसका शिघ्रही परिचय होजानेके कारण, उसकी जगन्मान्यता कभीकी निश्चित हो चुकी है। हमारी गीर्वाण भाषाके काव्यामृतसागरका केवल एक बिन्दु पान करतेही द्वीपान्तरनिवासी विद्यापारदर्शी पंडितगण अत्यत विस्मित हो तन्मय हो गये,- किसीने अपने कवित्वदर्पको तिलांजलि दे दी। कोई स्वयं समस्त जगकी प्रशंसाके पात्र होनेपर भी विनीतभावपूर्वक हमारे भाट बन गये, और कोई कोई तो आनदातिशयमे मग्न हो विदेहही हो गये। यह सब घटनाए अभी सौ वर्षके भीतरकी ही हे। इतने थोडे कालहीमे हमारी प्राचीन आर्य्य भाषाने समूचे जगपर अपना अधिकार जमा लिया और अब अनेक प्रकारसे वह जहांतहां अग्रगण्य मानी जाती है, ससारभरकी महान् २ पाठशाला तथा विद्यालयोंमे वह बडे चाव और उत्साहके साथ पढ़ाई

* "हे विकसितकमल! तुझसे गिरेहुए अत्यत मधुर परागका सेवन कर, तेरे निकटही भ्रमरगण मजु गुंजारव करते रहें, परतु तेरे परिमलको स्वार्थ रहित बुद्धिद्वारा चारों ओर विस्तृतकरनेवाला यह पवन तेरे विषयमें अपनी बधुता एक निरालेही प्रकारसे प्रदर्शित करता है।"

जाती है; और उत्तरोत्तर हमारे पुराने बड़े बड़े ग्रंथकारोंको पुस्तकालयोंमें प्रधान २ स्थान प्राप्त होते जाते हैं; और जो वेदादि ग्रंथ, हमारी अज्ञानताके कारण यहां हमें मिट्टीमोल जान पड़ रहे है वेही यूरोपीय पंडितगणोंको बहुमूल्य बोध हो रहे हैं, और टेम्स, न्हाइन्, मिसिसिपी, आदि सरिताओंके तीरपर उनकी घोषणा जहां तहां प्रारंभ हो रही है! ऐसे समयपर हमारे देशमे वर्त्तमान विषयकी जो विलक्षण उपेक्षा तथा उदासीनता देख पडती है उससे अत्यंत आश्चर्य्यित होना पडता है। जिनलोगोको पाणिन्यादि शास्त्रप्रणेताओं तथा कालिदासादि कवियोंकेलिये अत्यंत अभिमानी होना चाहिये, और जिन्हें उनकी बुद्धिमानीका ज्ञान प्राप्त करनेकेलिये उत्कट इच्छा होनी चाहिये, अज वही लोग धरतीभरके लोगोमें उनके विषयमे निश्चित हो रहे हैं; और हमारे घरका परिचय हमें यह विदेशी लोग करा रहे हैं, इस बातको देख हम लोग तनिक भी लज्जित नही होते; हमारे देशकी यथार्थ अवस्थाका जिसे पूर्ण ज्ञान नही है क्या वह इसे क्षण भरभी सच मान सकता है?

सारांश, हमारे वर्त्तमान उद्योगका अभिप्राय यही है कि हमारी प्राचीन विद्याके अत्यंत हृदयग्राही भाग कवितारूप वर्त्तमानविषय द्वारा तौभी उक्त अज्ञताजन्य उक्त अवस्थामे कुछ सुधार हो। अब यह बात सच है कि यह विषय परम गंभीर है और साथही उसकी यथावत् विवेचना करना सामान्य बुद्धिवाले मनुष्यका काम नही है। यथार्थ कवित्व जैसे सुदुष्प्राप्य वस्तु है वैसेही यथार्थ रसिकताभी सुदुष्प्राप्य वस्तु है, रत्नपरीक्षकलोग जैसे टकासेर नही पाये जाते, और न कभी पाये जायेंगे, वही बात कवितामर्मज्ञोंके विषयमें भी चारितार्थ होतीहै। संस्कृतके किसी कविने लिखा हैः–

**मार्मिकः को मरंदानामंतरेण मधुव्रतम् ।**

"मधुव्रत अर्थात् भ्रमरोके सिवाय मकरंदका रसज्ञ दूसरा और कौन है? तात्पर्य्य इसी न्यायानुसार कालिदास भवभूति प्रभृति कविवरोंकी वाणीके नाना विध गुण–कलाप प्रकटित करनेकेलिये आरिस्टॉटल्, आडिसन् तथा पंडितराज जगन्नाथकैसेही किसी 'मधुव्रत' को जन्मग्रहण करना चाहिये।

तभी संस्कृत कवितास्वरूप विशाल कमलकाननसे मधुबिंदु निकाला जाकर उसका लाभ सर्व साधारणको प्राप्त हो सकेगा। पर यद्यपि यह सब बाते आजादिन हमें अनुकूल नहीं हैं, और उनका योग कब प्राप्त होगा उसका ठीक २ अनुमानभी नहीं किया जा सकता, ऐसी अवस्थामे हम समझते है कि यह वर्त्तमान यत्न हमारे विद्याप्रिय देशभाईयोको बहुत कुछ उपयोगी होगा।

ऊपर अभी उल्लिखित हो ही चुका है कि संस्कृत कविताका विस्तार कुछ कम नहीं है। केवल 'रामायण' 'महाभारत' 'भागवत' 'बृहत्कथा' * 'राजतरगिणी' आदि ग्रंथ ही लीजिये तौ जान पडेगा कि इनका पूर्णावलोकन कोई ऐसा वैसा काम नहीं है। फिर इसके सिवाय रघुवंशादि पचमहाकाव्य, 'शकुंतला' 'उत्तररामचरित' प्रभृति नाटक, नाटकोंके पुनः चपू भाणादि अपर भेद और सामान्यतः काव्यके नामसे पुकारे जानेवाले नाना विषयक छोटे बडे सैकडो प्रबधोपर जब हम दृष्टिपात करते है तब एक महान् विस्तार दृष्टिगत होता है। और इनमे यदि चारो वेद और अठारहो पुराण मिला दिये जाँय, तौ फिर कोई कैसा ही प्रचंड पाठक क्यो न हो पर वह इस पर्वतोपम ग्रंथसमूहको देखतेही

---

*सप्रति यह ग्रथ समूचा उपलब्ध नहीं होता। कुछ भाग अवश्य पाये जाते है, उन्हें एकत्रितकर उनका नाम 'कथासरित्सागर, रक्खा गया है। 'बृहत्कथाके कर्त्ता गुणाढ्य है। इन्हें सबोधन दे गोवर्द्धनाचार्यने दो स्थानपर लिखा है—

श्रीरामायणभारतबृहत्कथाना कवीन्नमस्कुर्म्मः।
त्रिस्रोता इव सरसा सरस्वती स्फुरति यैर्भिन्ना ॥

औरभी

पूर्वैर्विभिन्नवृत्ता गुणाढ्यभवभूतिबाणरघुकारैः।
वाग्देवी भजतो मम सन्तः पश्यन्तु को दोषः ॥

एक श्लोकमें उक्त कविकी व्यासजीके साथ समता बडी चतुराईसे प्रदर्शित की गयी है।

अतिदीर्घजीवदोषाद्व्यासेन यशोऽपहारित हंत।
कैर्नोच्येत गुणाढ्य' स एव जन्मान्तरापन्नः ॥

उक्त सग्रह इस बातको स्पष्ट रूपसे प्रमाणित करते हैं कि जिस समय 'सप्तशती' लिपिबद्ध की गई उस समय 'बृहत्कथा' भलीभांति प्रचलित थी।

हतधैर्य्य हुए बिना न रह सकेगा । * साराश वर्त्तमान विषयकी सीमा महासागरकी सीमाकी नाई सर्वथा दुर्लंघ्य है । वहां लो यौंही पहुंचनेतकके- लिये मनुष्यका संपूर्ण आयुष्यभी अलम् न होगा । तो फिर इतने प्रचंड विस्तारको पूर्णतया ढूंढकर उसका यथावत् विवरण चित्रपटबनाना कैसा दुर्घट काम है सो सहजहीमे ज्ञात हो सकता है । तात्पर्य्य वर्त्तमान विषय ऐसा नही है कि एक मनुष्य परिश्रम कर उसमे सफलता प्राप्त कर सके, किंतु उसमे सफलता प्राप्तकरनेके हेतु प्रत्येक मनुष्यको अपनी २ रुचिके अनुसार विषय चुनकर परिश्रम करना समुचितहै, जब ऐसा कियाजायगा तभी सफलता प्राप्त होगी अन्यथा न होसकेगी सो स्पष्टही है । उपरितन कथित विषयोमेसे अत्यन्त रमणीक तथा रोचक जान पडनेवाला अत्यन्त सुगम भाग वह है जिसके ज्ञानको अब इधर 'काव्यव्युत्पत्ति' कहते हैं । अंगरेजीमे इसे 'classic literature' के नामसे पुकारते हैं । इस भागको सुगम कहने का कारण यह है कि रामायण, भारत और भाग- वतादि ऐतिहासिक ग्रंथ, मत्स्यकूर्म्मादि पुराण ग्रंथ अत्यंत महाकाय होनेके कारण परम दुर्गमहै, उनमे वेद तो सुविस्तृत होनेके अतिरिक्त प्रायः दुर्बोध एवं जटिलभी हैं । + सारांश जिस विषयकी हम आगे विवेचना करनेवाले हैं वह विषय काव्यका है । यहांके विश्वविद्यालयोंमे जबसे संस्कृत भाषाका प्रचार प्रारंभ किया गया है तबसे विद्यालयस्थ लोग प्रायः उसके लिये बहुत परिश्रम करते हैं, और यही कारण है कि हमलोगोंको उसका उत्तरोत्तर अधिकाधिक परिचय प्राप्त होते जाता है । प्राचीन काल-

---

* सरविलियम् जोन्स साहिबने एक स्थानपर लिखाहै ।

"Whenever we direct our attention to Hindu liter- ature, the notion of infinity presents itself; and sure the longest life would not suffice for a single perusal of works that rise and swell protuberant,' like the Hima- layas, above the bulkiest compositions of every land beyond the confines of India !"

+ संस्कृतके यूरोपीय परम विख्यात विद्वान् मोक्षमूलर साहबका प्रचंड उद्योगकांड वेदोंकी विस्तीर्णता तथा जटिलताका प्रत्यक्ष प्रमाण है । अकेले ऋग्वेदको भली भांति अधीतकर सटीक प्रकाशित करनेकेलिये उक्त विद्वान् को तीस वर्ष लगे । उक्त ग्रंथ सन १८४५ में हाथमें लिया गया था और १८७५ में शेष हुआ ।

के पंडित कहानेवाले लोगभी इसीका परिशीलन किया करते थे, पौराणिक लोग इतिहास और पुराणोंको विचारा करते थे और वैदिक लोग वेदोंको अधीत किया करते थे । तो यही सब कारण है कि जिनके योगसे सम्प्रति हमने वर्त्तमान विषयके उक्त भागकाही निरूपण करना निश्चित किया है । अब इसमें कोई संदेह नही है कि आजदिन हमारे यहाँ यह प्रश्नकरनेवाले लोगभी विद्यमान हैं कि, इस निरूपणसे क्या लाभ है ? हां इतना अवश्य है कि, ऐसा प्रश्न यथार्थ रसिक तथा देशाभिमानी पुरुषोंद्वारा उपस्थित नही किया जायगा । क्योंकि, जिस प्रकारसे एक सामान्य मनुष्यके मुंहसेभी यह प्रश्न प्रायः न निकलेगा कि सुगंधित पुष्पकी सुगंध लेकर मुझे क्या करना है ? वा ललनाललामको लीलावलोकनसे मुझे क्या लाभ है? और यदि ऐसे प्रश्न उस धन्य व्यक्तिके मुंहसे विनिसृत हुए ही तो उसके विषयमे यह कल्पना करनेके लिये बाध्य होना पडता है कि, इस महात्माके विषयमे विधिका विधान कुछ विशेष प्रकारका है । ठीक वही बात उक्त रसिकचूडामणिके विषयमे संघटित हो सकती है । जिस कविताका लालित्य अनुवादव्यवधानावगुंठित होनेपरभी इतना रोचक और रमणीक हुआ है कि, उसने अपनी मंदतर प्रभाके योगसेही यूरोपनिवासी रसिकतापटु श्रेष्ठजनोंके चित्तको मुग्ध कर लिया है, उसी कविताके स्वरूपके पूर्णतया हमारे आलोकपथमें आनेपरभी यदि हमारी चित्तवृत्तियां ज्योकी त्यों निष्कंप बनी रहें तो अतमें हमे यही कहना पडेगा कि अगरेजोंके नये सुधारसपन्न हो हमने गुरुजनोपरभी अपनी पराकाष्ठा प्रदर्शित करनेमे कोई बात उठा नही रक्खी । सारांश वर्त्तमान विषयके निरूपणका प्रथम एव प्रधान कारण उसकी रमणीयता है । इस लाभको जो लोग विशेष उपयोगी नही विचारते, और जो लोग समझते है कि, काव्याध्ययन करना केवल व्यर्थमें कालातिपात करनेका एक साधनमात्र हैं,उनसे विवादकर हम नही समझते कि,हम अपने अभिप्रेतार्थ को उनके गले उतार देगे, एतावता उसके विषयमें अधिक चर्चा न कर, यहां केवल इतनाही सूचित करते है कि वर्त्तमान विषयसे हमारे पाठकों

को उक्त प्रधान उपयोगिताके अतिरिक्त और भी दो महान् लाभ होसकते हैं। उनमेंसे एक तो राष्ट्र ( जाति ) से संबंध रखनेवाला है, और दूसरा देशभाषासे संबंध रखता है। जातिके संबंधसे यह लाभ होगा कि, संप्रति हम जिस आत्मविषयक लज्जादायक अज्ञानांधकारमें पड़े हुए हैं, उसका तमःपटल दूर हो हमें हमारी यथार्थ योग्यता भलीभाँति विदित हो जायगी। और भाषाके सबंधसे यह लाभ होगा कि, पुरानी संस्कृत भाषा संप्रति प्रचलित प्रादेशिक भाषाओंकी आदिजननी होने तथा अत्यंत परिणतदशाको प्राप्त होनेके अनंतर अवनत होनेके कारण उसका ज्ञान वर्त्तमान भाषाओंकी व्युत्पत्ति तथा उन्नति होनेकेलिये परमोपयोगी होगा।

यहांलो वर्त्तमानविषयके स्वरूप तथा उसकी उपयुक्तताके विषयमे आलोचना कीगई। अब अगले निरूपणके संबंधसे कुछ थोड़ासा लिखकर इस भूमिकाको हम शेष करते हैं। अगले लेखोंके पढजानेपर हमारे पाठकोंको ज्ञात होगा कि, वे सब स्वतंत्ररूपसे लिखे गये हैं अर्थात् उनके विषय प्रतिपादनमें अंगरेज ग्रंथकर्त्ता वा एतद्देशीय पंडितोंके मत मतांतरोंका बुद्धिपुरःसर अनुकरण नहीं किया गया है। प्रसंगवशात् स्थान स्थानपर उनका उल्लेख कर कहीं कहीं उनसे विरोधही नहीं दिखलाया गया है किंतु कहीं कहीं उनका खंडन भी किया गया है। यहांपर हम अपने पाठकोंको यह बात सूचित कर देना अपना कर्त्तव्य समझते है कि, उक्त खंडन मंडन दुष्टबुद्धि वा अभिमानके कारण नहीं किया गया है। संप्रति हम अपने देशकी जिस बातकी वर्त्तमान अवस्थाको विचारक्षेत्रमे लेते हैं उसमें पिछले पांच पचीस वर्षोंकी अपेक्षा आज दिन आकाश पातालका अंतर लक्षित होता है। पहिले हम अंग्रेजलोगोंकी विद्या तथा विभवको देख जिस प्रकार आश्चर्य्यचकित हो जाते थे, और चित्तमे यही भाव उत्पन्न होता था कि, हमलोग उनके सामने केवल पामर हैं, उन लोगोंकी योग्यताको हमलोग कदापि प्राप्त न कर सकेंगे; सो सब बातें अब धीरे २ परिवर्त्तन ग्रहण करने लगी हैं। अंगरेजी

विद्याके प्रसादसे हमलोगोंके मन जिस नूतन संस्कारसे संस्कृत हो आ-जदिन चारों ओर उनके जो फल दृष्टि पथमे आने लगे है उनसे प्रत्यक्ष होता है कि, उक्त समस्त विचारकलाप केवल भ्रमजन्य थे। यह कथन आत्मजन्य श्लाघासे नही किया गया है किंतु इसका अब इधर लोगोको पदपदपर अनुभव मिलते जाता है। तात्पर्य्य आगामि लेखोंमें जो बातें दृष्टिगत होंगी उन्हे उक्त अवस्थांतरका फल समझना चाहिये। क्योकि वर्त्त-मान विषयही ऐसा है कि, उसके विषयमे सम्मति प्रदर्शित करनेके लिये हमलोग जैसे अधिकृत है, वैसे द्वीपांतरनिवासी चतुरचुडामणि होनेपर भी नही हो सकते। इसका प्रथम कारण तो यह कहा जा सकता है कि, वे परस्थ होनेके कारण संस्कृत भाषाका उन्हे पूर्ण ज्ञान होना कठिन कार्य्य है तिसपर भी जाति ( राष्ट्र ) भेदके कारण हमारे सहस्रावधि विचार तथा रीति भांतिका उन लोगोको यथावत् ज्ञान होना तो प्रायः असंभवही है। एतावता अगरेज नाटकाचार्य्य शेक्सपियरके विषयमें व्हॉल्टेर* साहबने जो सम्मति प्रदर्शित की है उसे अगरेजलोग जिस प्रकार अणुमात्र भी नही मानते, उसी प्रकारसे इन लोगोके जिन बहुतेरे पंडितोने हमारे प्राचीन कविवरोंको जिन दोषोसे दूषित किया है उन्हें तिरस्कृत करने तथा उनकी समालोचना करनेकेलिये हमलोग भी पूर्ण रूपसे अधिकृत है। अतः उनका प्रदर्शित करना द्वेष–बुद्धिजन्य तथा अभिमानजात कार्य्य कदापि नही समझाजा सकता।

यह बात भलेही यथार्थ हो कि उक्त अधिकारको हमलोग पूर्ण-तया व्यवहृत कर सकते है पर उसका विशेष तीव्रताके साथ व्यव-हारमे लाना हमारे लिये उचित नही है। क्योकि, हमारी प्राचीन भाषाको यह पाश्चात्य पंडितगण यदि पुरस्कृत न करते तो

* गत शताब्दीमें फरासीस लोगोंमें व्हॉल्टेर नामका एक परम विख्यात मनुष्य था, उसकी कीर्त्ति कई प्रकारसे श्रवणगत होती है अर्थात् उसका नाम सुविख्यात कवि, नाटकप्रणेता तथा इतिहास लेखकादिकोंकी श्रेणीमें पाया जाता है। उसने अगरेजी भाषाको भलीभांति अधीतकर अपने लोगोंको उसके ग्रंथोंका विशेष प्रेमी बना दिया था। अगरेजलोगोंकी इससे मतभिन्नता केवल एक इसी बातमें पायी जाती है कि, अगरेज लोग शेक्सपियरको देवतामूर्त्ति मानते हैं और इस पंडितकी सम्मति है कि, उसकी योग्यता इतनी प्रशंसाके योग्य नहीं है।

आजदिन वह किस दुर्दशाको प्राप्त हो जाती सो कहते नहीं बनता। जंगलीलोगोंके आक्रमण तथा दीर्घ कालपर्य्यंत संचलित अमलदारीके कारण रोमन और ग्रीकके ग्रंथ जैसे मटियामेट होगये*। अथवा इतने दूर हम क्यो जॉय यवनलोगोंकी अमलदारीमे हमारे संस्कृतके ग्रंथोकी जो दुर्दशा हुई, उसे जब हम विचारते हैं और साथही जब उन रसिक तथा उदारचेता लोगोंके अनुकरणीय तथा प्रशंसार्ह कार्य्योंको मनन करते हैं कि, जिन्होने प्राचीन विद्याकी जिज्ञासासे प्रेरित हो सोत्कंठ उसे केवल संपादितही नही किया, किंतु उसकी रक्षा कर उसके सर्वव्यापी प्रचारार्थ शतशः प्रयत्न किये, तब हमारे मनमे सहसा उनके उपकारोकी परंपरा प्रादुर्भूत हो, हम उन्हें साधुवाद दे अघाते नही। पर यह तो कुछ बातही नही है। उक्त महानुभावोंने यदि इतनाही किया होता कि, हमारे प्राचीन ज्ञानभंडारको समादृत कर हमलोगोके नामकी संसारभरमें घोषणा की होती तो वे हमारी इतनी कृतज्ञताके पात्र कदाचित् न हो सकते। पर एतदतिरिक्त उन लोगोने हमपर एक महान् उपकार कियाहै जिसके लिये हम उनके चिरकृतज्ञ बने रहेंगे। वह उपकार यह है कि, इन लोगोने हमे हमारीही पुरानी विद्याकी यथार्थ परीक्षा और आलोचना करना सिखाया है। अर्थात् विद्या हमारीही है पर उसकी यथार्थ योग्यता इन लोगोके सिवाय भलीभांति हमे ज्ञात न हुई होती। इस कथनका यह अभिप्राय कदापि नहीं है कि हमारे पुराने पडितगण विद्यामें कुछ न्यून थे और पाश्चात्य पंडितोंका ज्ञान उनकी अपेक्षा अधिक है। बरन् हमतो यह समझते हैं, और प्रायः सभी

* एशिया महा देशमें, अरब अफगान तथा मुगलादिलोग जैसे हिंदू तथा पारसीक लोगोंके बाधक हुए, उसी प्रकारसे यूरोपमें गॉल, सेल्ट प्रभृति लोगोंने चारोओर अपना विस्तार बढा रोमकी बादशाहीका विध्वसकर दिया। इस अचित्य आपत्तिचक्रमें प्राचीन ग्रीक और रोमनलोगोंके सैकडों ग्रथ नष्ट हो गये। उनके यहांपर केवल दोही उदाहरण दिये जाते है। अथेन्समें तीन महान् सुविख्यात नाटककर्त्ता थे, उनके दो तीन सौ नाटकों मेंसे आजदिन केवल दस बीस ही उपलब्ध हो सकते है। वैसेही सिसरोने जितने ग्रथ लिखेहैं उनका आजादिन केवल $\frac{1}{20}$ वा भाग शेष रहगया है। सन १४५२ के सालमे तुर्क लोगोंने कस्तुन्तुनिया राजधानीको जब अपने अधिकारमें कर लिया उस समय केवल उस नगरकेही नहीं किंतु समस्त देशके पडितलोग ग्रंथोंको पेटसे लगा जो भागे सो सब यूरोपभरमें फैलगये और जहा जिसके सीग समाये वहां वह जा बसे। इस आपत्ति परपराद्वारा यूरोपको जो लाभहुआ सो इतिहासज्ञोंसे छिपा नहीं है. वह सोलहवी शताब्दीकी धर्मक्रांति है

# भूमिका ।

लोग ऐसा समझते होंगे कि, अंगरेजलोग इधरकी विद्या तथा ज्ञानके अभिमानी भलेही बनें, और इस अभिमानका अनुकरण करनेवाले हम लोगोंमें जो बहुतेरे बन बैठे है वे भलेही व्यर्थकी बकवाद किया करें, पर वे लोग हमारे भूतपूर्व विद्वानोंकी अणुमात्रभी समता न कर सकेंगे । कहांतो गुरुके आश्रमपर रह शास्त्राध्ययनमे युगके युग व्यतीत करनेवालोकी कथा और कहां अब इधरके तीन चार वर्षमें रूपावलीसे ले ठेट वेदांतशास्त्रपर्य्यंत बाष्पीययानके वेगद्वारा विद्याका मार्गक्रमण करनेवाले हमारे नव युवक आंग्लविद्याविशारदोकी बात! कहनेका अभिप्राय यह है कि, आधुनिकलोग भूतपूर्वलोगोकी विद्यामे स्वप्नावस्थामेभी समानता न कर सकेंगे । पर उनमे एक महान् प्रशंसनीय गुण यह पाया जाता है कि, वे लोग अत्यत अनुसंधानप्रिय होते है ॥ यहांपर इसबातको स्वीकृत करते हम तनिकभी नही हिचकते कि हमारे पुराने पंडितोंमें अनुसंधानशीलताका पूर्णरूपसे अभावही था । यह बात अवश्य सत्य है कि, जिस प्रकार हम अपने पूर्व पुरुषोपार्जित अलंकारोंको अपने शरीरपर धारणकर उनकी रक्षा करतेथे उसी प्रकार हम अपनी प्राचीन विद्याका अध्ययनकर उन कीभी रक्षा किया करते थे, पर हमारी अवस्था ठीक वहीथी जो कि प्रायः रत्नजटित आभूषण धारण करनेवालेकी रहा करती है अर्थात् सब रत्नजटित अलकार धारणकरनेवाले जैसे उनकी परीक्षा नही जानते वैसेही हमभी अपनी विद्याकी परीक्षा नहीं जानते थे । इस बातका हम अभिमान भलेही कर लें कि हमने अपने पूर्वपुरुषोपार्जित धनकी रक्षा की है, पर यह बात हमे मुक्तकंठसे स्वीकृत करनी पड़ेगी कि उस हमारे चिररक्षित धनकी उपयोगिताका परिचय सर्व साधारणको इन्ही विदेशीलोगोंद्वारा प्राप्त हुआ है । इसके उदाहरण स्वरूपमें वर्त्तमान विषयको ही विचारिये । हमारे प्राचीन कवि गणोने अपने काव्योंमे शद्बार्थचमत्कृति तथा रसके मानो बड़े २ भंडार भर रक्खे थे । पर उनका आस्वादन हमारे अर्वाचीन पंडितगण किस प्रकारसे किया करते थे इसका यदि परिचय लेना हो तो वह पद पदपर प्राप्त हो सकता है अर्थात् उनकी टीका उनके प्रिय ग्रंथ, और अपर साधनो द्वारा उसका ज्ञान हो सकता है । मल्लिनाथकैसोंने संस्कृतके महान् २ काव्योंकी पंडितजनमान्य टीकाएं लिखी हैं, पर उनमे केवल

शब्दार्थ और व्याकरणकी जटिलताके सिवाय अधिक कुछ नहीं पाया जाता ! हां कही कुछ अधिक पाया ही जाता है तौ इतना लिखा हुआ और पाया जाता है कि अमुक स्थानपर अमुक २ अलंकार बांधा गया है। इन तीन चार निश्चित बातोंके अतिरिक्त उनमे और अधिक कुछ नही पाया जाता। पर अंगरेज टीकाकारोंकी टीकाओंको देखिये वे लोग मूल काव्यके रसविशेषात्मक स्थलों, तथा वर्णनचातुर्य्यादिको जिस उत्तमताके साथ लिखते है, वह उत्तमता हमारे उक्त ग्रंथोमें कही नही पायी जाती। *हमारे टीकाकारोके मतानुसार सब धान बाइस पसेरी ही के समझे जाते हैं, अर्थात् सब कवि एकसे हैं, उन सबके काव्य भी वैसे ही उत्कृष्ट, सब पद्य रोचकतापूरित, जहां तहां ऐसेही उल्लेख पाये जाते हैं। वही बात उक्त पंडितोके प्रिय ग्रंथोंके विषयमे भी दृष्टिगत होती है। इन ग्रंथोद्वारा भी

* हम समझते हैं कि हमारे केवल हिंदी तथा संस्कृत जाननेवाले पाठकोंको निम्न लिखित वृत्तातसे अंगेरज लोगोंकी ग्रथपरीक्षा तथा मार्मिकताका विशेष परिचय प्राप्त हो सकेगा।

हमारे प्रात स्मरणीय श्रीयुत गोस्वामी तुलसीदासजी लिखित अद्वितीय महाकाव्यरत्न रामायणकी टीका अनेक पडितोंने प्रचंड परिश्रम उठाकर लिखी हैं, पर प्राय सब लोगोंने अपना पांडित्य शब्दार्थ चमत्कृति प्रदर्शित करनेमे ही शेष करदियाहै। इन टीकाकारोंमेंसे किसीने कहीं वह बात नही लिखी कि जिससे सर्वसाधारणको बोध होता कि हमारे गोसाईजी एक स्वतन्त्र ग्रथकार थे। उलटे किसी किसीने और यह लिख दिया है कि गोसाईजीने अध्यात्म वा वाल्मीकीयरामायणका अनुवाद किया है। अब देखिये अगरेज पादरी रेवरेंड एड्विनग्रीव्स साहिबने विधर्म्मी होनेपरभी हमारे भाषाके कविशिरोमणि गोसाईजीकी धार्मिक कविताकी प्रशसा तथा उनके स्वतंत्र ग्रथकार होनेकी वातको किस मार्मिकताके साथ लिखा है:-

"न केवल परदेसियोमे पर कभी२ हिंदुओंमेंभी यह वात समझी जाती है कि यह रामचरित मानस वाल्मीकिकृत रामायणका उल्था है, पर यह बात ठीक नहीं है। दोनोंमें तो सात सात काड हैं, और दोनोंमें एकही कथा है जो न वाल्मिकिकी न तुलसीदासकी बनाई है पर वहुत दिनोसे प्रचलित है। पर इस कथाको लेकर तुलसीदासने अपनीही रीतिपर इसका वर्णन किया है और वह रीति निस्सदेह अपूर्वा है। तुलसीदासके अगणित अनुकारी हुए हैं। पर वह किसीके अनुचर नहीं थे। उनको न उल्था करनेवाला, न अनुगामी, पर एक सृष्टिकर्त्ता समझ लीजिये॥"

नागरीप्रचारिणीपत्रिका तीसरा भाग पृष्ठ ६६.

उक्त बात भलीभांति प्रमाणित हो सकती है। इन लोगोंके प्रिय ग्रंथ शकुंतला रघुवशादि नही है, कि जो एतद्देशीय तथा पाश्चात्य रसिकलोगों द्वारा परमोत्कृष्ट निश्चित किये गये है, किंतु महाकाव्योमे 'नैषध' और छोटे काव्योंमे 'भारतचपू' 'लक्ष्मीसहस्र' आदि यही इन लोगोके परम प्रिय ग्रथ हैं ॥ इस कथनका यह अभिप्राय नही है कि यह लोग 'रघुवंश' तथा 'किरातार्जुनीय' प्रभृति काव्य पढते पढाते नही, पर हां बहुधा उक्त कैसे ग्रंथोंकोही पढते पढाते हैं। इन लोगोंकी मडलीमे जब कभी उक्त ग्रथोंमेंके एक आधे श्लोककी चर्चा छिड जाती है और एक एक श्लोकके पांच पांच सात सात दस दस श्लेष जब निकाले जाते हैं तब शास्त्रीलोगोके मंडलीके आनदकी सीमा नही रहती। वह दृश्य भी एक प्रेक्षणीय वस्तु है। ज्यो ज्यो श्लेषोंकी सख्या बढती जाती है त्यो त्यों मडलीसे यही ध्वनि सुनाई देती है 'बलिहारी है इस कविकी' 'धन्य है इसकी कविताकी'। इस प्रकारकी उक्तियोके मारे रसज्ञ मडली तल्लीन होजाती है। कहना नही होगा, कि इन लोगोंके मुखारविंदसे उस समय जो वचनमकरंद झडता है वह भी उसी प्रकारका रहता है। अर्थात् ऐसे समयपर यह लोग प्रायः वही पद्य छेड़ते हैं जिसमे कोई आश्चर्योत्पादक वक्रोक्ति वा कोई व्यवहारिक नीति गर्भित रहती है। जिनमें वर्णनादि उत्तम रहते है, उनकी चर्चा इन लोगोंके मुहँसे कभी श्रवणगत नही होती। निदान यूरोपके संस्कृतज्ञ पंडितोंने इस अतिम उपकारद्वारा हमे तथा हमारे प्राचीन ग्रंथप्रणेतृगणोंको प्रत्यंत अनुगृहीत किया है। इन सब बातोंका स्मरण कर उनके दोष तथा निंदापूरीत आलोचनाओपर विशेष तीव्रताके साथ दृष्टिपात करना हम उचित नही समझते।

निदान वर्त्तमान ग्रथकी भूमिकामे जिन विचारोका पाठकों पर प्रकाशित करना आवश्यक था वे प्रदर्शित कर दिये गये। यहां पर इस बातका पुनरपि उल्लेख करनेकी कोई आवश्यकता नहीं बोध होती कि अगला निरूपण उपरितन कथित नूतन प्रथाके अनुसार किया जायगा। उसकी व्यवस्थाका बोध निम्नोल्लिखित विषयक्रमद्वारा भली भांति हो सकता है। आगामिलेखोंके सपादनमे यह क्रम

जायगा कि प्रथम प्रत्येक कविके जीवनकालका निर्णय किया जायगा, अनंतर उसके ग्रंथोंका उल्लेख और उनके गुणदोषोंकी विवेचना, और अंतमें उनके उत्तमोत्तम स्थानोंके संग्रह उद्धृत किये जॉयगे। भरोसा तो है कि उक्त व्यवस्थाके योगसे हिंदी वा संस्कृतके सहृदय पाठकों तथा विद्यार्थियोंको जो अपेक्षित है सो सब प्राप्त हो सकेगा।

अस्तु; अब प्रथम कविविषयक लेखका प्रारंभ किया जाता है। यह कवि कौन है उसके विषयमें स्यात् किसीको भी संदेह न होगा। काल तथा योग्यतानुसार जिसका सबके प्रथम नामोल्लेख किया जाता है वह कवि एकही है। जयदेव स्वामी लिखते हैं.—

यस्याश्चोरश्चिकुरनिकरः कर्णपूरो मयूरो
भासो हासः कविकुलगुरुः कालिदासो विलासः।
हर्षो हर्षो हृदयवसतिः पंचबाणस्तु बाणः
केषां नैषा कथय कविताकामिनी कौतुकाय॥

"जिस कविताबधूका चोर चिकुरनिकर (केशकलाप) है, मयूर कर्णपूर (कर्णभूषण) है, भास हास (हास्य) है, कविकुलके गुरु अर्थात् कविश्रेष्ठ कालिदास जिसका विलास है, हर्ष हर्ष (चित्तका आनंद) है, और बाण जिसके हृदय मंदिरमें संचार करने वाला स्वय पंचबाण (मदन) है, वह संसारमें ऐसा कौन है जिसके मनको कौतुक-मग्न नही कर सकती? *

सारांश उक्त उल्लेखानुसार कवि कुल गुरुसे ही विषयविवेचनका प्रारभ किया जाता है। इति।

* चोर कविने 'चौरपचाशिका' नामका ग्रथ लिखा है। इस ग्रथका वृत्तांत बडा रहस्यावगुंठित है। मयूरने 'सूर्यशतक, प्रणीत किया है। इस 'शतक'की दंतकथाभी बडी विलक्षण है। भास धावकके नामसेभी प्रसिद्ध है। इसके ग्रथ विशेष विख्यात नही है। कालिदासके विषयमे यहा विशेषोल्लेख अनावश्यक है। हर्षको श्रीहर्षके नामसे सब संस्कृतज्ञ जानतेही है। 'रत्नावली' और सुप्रसिद्ध 'नैषध' काव्यके रचयिता यही कहे जातेहै। यूरोपीय विद्वानोकी सम्मति है कि 'राजतरंगिणी'में हर्षदेव नामका काश्मीरका जो राजा वर्णित है सो यही है। बाण कवि कादंबरीके कर्त्ता है। इनके विषयमें आगे एक स्वतंत्र लेखही लिखा गया है।

श्रीः ।

# संस्कृतकविपञ्चक ।

## कालिदास ।

निर्गतासु न वा कस्य कालिदासस्य सूक्तिषु ।
प्रीतिर्म्मधुरसार्द्रासु मञ्जरीष्विवजायते ॥ हर्षचरित ।

कालिदासके विषयमें यही कहा जाता है कि प्रायः होमरकी नाई उसके विषयमें अभीलो निश्चयरूपसे कोई वृत्तान्त उपलब्ध नही हुआ है । उसकी असामान्य कीर्त्ति आज अनुमान हजार डेढ़ हजार वर्षसे अद्वितीयताके कारण उसके स्वदेशमें अमेटरूपसे फैली हुई है, और उसका नाम आबालवृद्धके जिह्वाग्रपर पाया जाता है, पर वह कौन था, कहां था, कब था आदिके विषयमे किसीको कुछभी ज्ञात नही है । उक्त तीनो बातोका अनुसन्धान करनेके लिये अंगरेज और भारतवर्षीय विद्वान लोगोंने बहुत उद्योग किया है; पर अद्यावधि किसीके भी उद्योगको सफलता प्राप्त नहीं हुई है । उसकी जाति, स्थल, और जिवनकाल आदि अभीलो अनिश्चित हैं । कोई कहते हैं वह सारस्वत ब्राह्मण था । कोई कहते हैं वह काश्मीरका रहनेवाला था, कोई कहते हैं, नहीं वह उज्जैनमे रहता था, वैसेही और लोग कहते हैं वह धारानगरीका निवासी था, ऐसीही मतभिन्नता उसके जीवनकालके विषयमेंभी पायी जाती है । किसीका मत है कि वह ईसवी सन्‌के पूर्व पहिली शताब्दीमे जन्मा था, कोई कहते हैं नहीं उसके अनन्तर छठी शताब्दीमें वह हुआ है । इस प्रकारसे कालिदासके विषयमे निश्चयरूपसे किसी बातका पता नही लगता । कई लोगोकी सम्मति है कि कालिदास दो हुए हैं । कई लोगोंका अनुमान है

---

१ कालिदासकी उत्तम उक्तिकी चर्चा छिड़ने पर ऐसा कौन है जिसे वह, आनन्द नहीं होता जो मधुर एवं रस चुहचुहाती हुई नूतन मञ्जरीको देखकर होता है ।

कि जिस रससिद्ध महाकविने शाकुन्तलादि ग्रन्थ लिपिबद्ध किये हैं, वह उज्जैनका निवासी था, और 'नलोदयादि' सामान्य एवं क्लिष्ट काव्योंका रचयिता, भोजराजाका आश्रित कोई दूसरा कालिदास हुआ है। तात्पर्य ग्रीसदेशके आदि कविकी नाई हमारे महाकविके विषयमे अबलो एकसी खींचाखींच चली जाती है पर उससे मथितार्थ अभीलो कुछभी सम्पादित नहीं हुआ। दयामूर्त्ति परमेश्वरसे हमारी सानुरोध यही प्रार्थना है कि उक्त खींचातानीका परिणाम जैसे होमरका अनुसन्धान करते करते अन्तमे यह निश्चित होगया* कि उस नामका कोई मनुष्यही नही था, वही आक्षेप विचारे हमारे कविके अस्तित्व पर न आने पावे।

कालिदासके विषयमे हमें कुछभी वृत्तान्त उपलब्ध न होनेका बड़ाभारी कारण तो यह है कि उसने निजके विषयमे आत्मरचित ग्रन्थोंमें कुछ भी नहीं लिखा।भवभूति,बाणप्रभृति कवियोंने जिस प्रकारसे अपने वंशकावर्णन अपने ग्रन्थोंके आदिमे किया है, और प्रायः सब कवियोंकी अपने पाठकों तथा भावी लोगोंको आत्मपरिचय देनेकी जो प्रथा पायी जाती है, उसकी कालिदासने नितान्त उपेक्षा की है। अपने ग्रन्थोंपर उसने अपना नामलों तो लिखाही नही तो फिर अपर परिचयकी बात तो बहुत दूरकी है। उसकी कीर्त्ति पहिलेसेही दिगन्तरव्यापिनी होकर,उसके ग्रन्थ समस्त लोगोंको परम प्रिय एवं मान्य यदि न होजाते, और यदि वह नाटक प्रणीत न करता, तौ आज दिन उसके नामका लुप्त होजाना कोई असंभव बात न थी। उक्त दोनो कारणोंके योगसे उसकी रक्षा तो हुई है, पर तिसपर भी उसके मौनभावने एक बड़ीभारी आपत्ति उत्पन्न करही दी। वह यह है कि बहुतसे सामान्य और कई अप्रयोजनीय ग्रन्थ भी उसके नामसे आजलो प्रसिद्ध होते चले आये

---

* जर्मनीमें उल्फ नामका कोई पण्डित था। उसने यह सम्मति प्रकट की है कि, होमर नामका कोई मनुष्यही नही था। 'इलियड' और 'ऑडिसी' काव्यको अनेक कवियोनें मिलकर लिखा है, और वे उक्त नामसे आजलो चलेआते हैं यही समझना चाहिये। पर अब इधर उक्त मतकी प्रबलता हीन होगयी है।

हैं, और भूतपूर्व पण्डित लोगोमे अनुसंधानशीलताका पूर्णरूपसे अभाव होनेके कारण वे सब उसके बड़े नामपर प्रसिद्ध होते चले आये । I अमुक २ काव्य ग्रन्थपर कालिदासका नाम अवश्य पाया जाता है, पर उसमें उसका कवित्व गुण कहांलो दृष्टिगत होताहै, इस बातका विचार करना तक पुराकालमें किसीके मनमे नही आता था । अतः कालिदासके नामसे आजलो प्रसिद्ध होते आये हुए ग्रन्थोंमेंसे वर्त्तमान पण्डितोने कई ग्रन्थोको पृथक् कर उन्हे झूठ ठहराया है । इसके उदाहरण स्वरूपमें 'मालविकाग्निमित्र' नाटक और 'नलोदय' काव्यका नामोल्लेख किया जाता है । उक्त नाटक कालिदासकृत नही है, वा निदान सच्चे कालिदासका नही है, यह सम्मति विलसन् साहबने एक स्थानपर प्रकाशित की है, तबसे उसके विषयमे सबके मनमें सन्देह उत्पन्न होगया है ।* और यह बात प्रतीत भी होती है, क्योकि उक्त नाटकको पढ़तीवार रसज्ञजनोको इस बातका तनिक भी बोध नही होने पाता कि हम 'शाकुंतला, और 'विक्रमोर्वशी' रचयिता कविकी कविता पढ़ रहे हैं । 'नलोदय' काव्यकी बात उक्त कथन से भी निराली है । जिसमे अणुमात्र भी रसिकता होगी, और जिसे कालिदासके कवित्वगुणकी यत्किंचित् भी पहिचान

---

I विना नाम ग्रन्थके प्रकाशित होनेसे दो प्रकारके अनर्थ होते है । एक तो निम्नश्रेणीके ग्रन्थोंको प्रसिद्ध ग्रन्थकर्त्ताओके नामसे प्रसिद्ध करनेका अवसर लोगोके हाथ लग जाता है, दूसरे और लोगोको भी प्रसिद्ध ग्रन्थोंके साथ अपना नाम चपका देनेका अवसर मिलजाता है । इस दूसरे अनर्थसे अपनी कविताकी रक्षाकरनेके हेतु पण्डितराज जगन्नाथने अपने 'भामिनीविलास' के अन्तमे निम्नलिखित श्लोक लिख दिया है ।

दुर्वृत्ता जारजन्मानो हरिष्यन्तीति शंकया ।
मदीयपद्यरत्नाना मञ्जूषैषा मया कृता ॥

'दुष्ट एव जारजात लोग मेरे पद्यरत्नोको अपहृत करलेगे इस शंकाके कारण यह मंजूषा मैने प्रस्तुत की है।पण्डित राजके समस्तरत्न एक सूत्रमे गुंफित न होनेके कारण उक्त भयकी विशेष सभावना थी ।,

*विलसन् साहबने उक्त प्रतिकूल सम्मति अपने 'हिन्दू थिएटर' सज्ञक ग्रन्थमे प्रकाशित की है । इस ग्रन्थमे संस्कृत परमोत्कृष्ट नाटकोंका अङ्गरेजीमें पूरा उत्था और शेषका योंही थोड़ा बहुत स्वरूप कथन किया गया है ।

होगी, उसे उक्त क्लिष्ट काव्यकी कर्तृताके विषयमें बिलकुल शङ्का न होगी। कहां तो संस्कृत कवियोंके कुलगुरुकी प्रसन्नता और सरसतासंपन्न वाणी और कहां नारिकेलपाक तुल्य उक्त हठ कवित्व! आजपर्यंत समस्त धरतीपर जो प्रसिद्ध २ कवि हुए हैं उनमेंसे उक्त कैसे इन्द्रजालको प्रदर्शित करनेमे अपनेको किसीने भी धन्य नहीं माना, बरन उसके विषयमें सबने तिरस्कार प्रदर्शित किया है। बड़े कष्टसे शब्द चमत्कृतिका साधन कर अरसिक लोगोंसे प्रशंसा प्राप्त करनेका उत्साह केवल निम्न श्रेणीके कवियोंमें दृष्टिगोचर होता है। यह बात आगे अपर कवियोंके वर्णनमें प्रदर्शित की जायगी। कालिदासादिकोंके श्रोतृचित्तरंजन करनेके साधन कुछ निरालेही रहते हैं। गोवर्धनाचार्य्यने कहा है।

**साकूतमधुरकोमलविलासिनीकण्ठकूजितप्राये।**
**शिक्षासमयेऽपि मुदे रतलीला कालिदासोक्तिः॥**

"शिक्षाके समयमें भी आनन्ददेनेवाले केवल दोही विषय हैं, एक स्त्रीसमागम, और दूसरा कालिदासकी कविता। पहिला कामिनियोंके मधुर, कोमल, और भावयुक्त मंद आलापोंसे परिपूर्ण है, और दूसरी कविता उक्त मुग्ध भाषणोंकी नाईं मनोहर है। *

सारांश आजलों कालिदासके नामसे प्रसिद्ध होते चले आयेहुए ग्रन्थोंमेसे कई ग्रन्थोंके विषयमे संशयात्मकता पायी जाती है, इसका कारण ऊपर कही चुके हैं। अब जो ग्रन्थ यथार्थमें उसके हैं और अन्तरङ्ग रचना तथा जनप्रसिद्धिद्वारा उसीके निश्चित होते हैं उनके विषयमें नीचे यथाक्रम विवेचना की जाती है।

---

* केवल शब्द चमत्कृतिसम्पन्न काव्यद्वारा यथार्थ रसिककी मनस्तुष्टि बिलकुल नहीं होती। यह अभिप्राय 'आर्यासप्तशतीमें' बड़े सरस एवं मार्मिक दृष्टान्तद्वारा व्यक्त किया गया है।

रतरीतिवीतवसना प्रियेव शुद्धाऽपि वाङ्मुदे सरसा।
अलसाऽसालंकृतिरपि न रोचते शालभञ्जीव॥

वैसेही,

अध्वनि पदग्रहपरं मदयति हृदयं न वा न वा श्रवणम्।
काव्यमभिज्ञसभायां मञ्जीरं केलिवेलायाम्॥

कालिदासका प्रथम ग्रन्थ 'ऋतुसंहार' है।* इसमें षड्ऋतुका वर्णन किया गया है। भिन्न २ ऋतुमें प्रकृति देवी जिन जिन रूपोंको धारण करती है उनका इसमे संस्कृतकविकुल प्रथानुसार कविने वर्णन किया है । इस काव्यका विशेष गुण मधुर एवं कोमल पदरचना और कविजन संप्रदायानुसार सरस अर्थका निबन्धनमात्र है । इस ग्रन्थको देख यही बात विचारमे आती है कि हमारे कविने प्रकृति देवीका अनुधावनकर इस सरलसे विषयको पहिलेसे हाथमे लिया होगा, और जिस वाग्देवीके सर्वस्व एवं पूर्ण कृपाका आगे वह पात्र बना, उसे उक्त छोटेसे काव्यद्वारा उसने प्रथम नमन किया होगा । अब इधर अंगरेजी कविताके पठनपाठनद्वारा जिन लोगोंको प्रकृतिवर्णनके नूतन प्रकारोंका परिचय हुआ होगा उन्हे उक्त ग्रंथका वर्णन बहुत पसंद नहीं होगा । क्योंकि वे लोग कहते हैं कि उक्त ग्रन्थ विचित्रताविशेष और सृष्टिके पूर्ण एवं सूक्ष्म अवलोकनके अभावसे दूषित है । और सच पूछिये तो उक्त दोषको दूर करनेके लिये कोई उपाय भी नही है । वर्त्तमान काव्यके पक्षमे इतना अवश्य कहा जासकता है कि उक्त दोष केवल उक्त काव्यमें ही नही घटित होता किन्तु संस्कृत कवितामें सृष्टिवर्णनप्रणाली सामान्यतः चारो ओर उसी प्रकारकी पायी जाती है । इसी कविके 'रघुवशमे' 'वसन्त' और ग्रीष्मऋतुका वर्णन है, 'कुमारसम्भवमे' पुनः केवल 'वसन्तका' वर्णन है, और वैसेही 'मृच्छकटिक नाटकमे पावसका 'कादम्बरी मे' वसन्त और वर्षाका, 'किरातार्जुनीयमें' शरदृतुका और 'शृंगारशतक में' पांचो ऋतुका वर्णन है। सारांश उक्त भिन्न २ स्थलोमें संस्कृत कवियोके ऋतुवर्णन पाये जाते हैं । पर एक छोरसे लगा दूसरे छोरतक एकही प्रकार दृष्टिगत होता है। वसन्तके वर्णनमें कोयलका कलरव, और आंबोका बौरना, ग्रीष्मके वर्णनमें चंद्रिका और शीतलताका उपचार, पावसके वर्णन मे मोर चातकका आनन्दप्रदर्शन शरद्वर्णनमे हंस और स्वच्छ चन्द्रिका का वर्णन और हेमंत शिशिरमे

* यह बात तो स्पष्टही है कि कालिदासके ग्रंथोंकी तालिका कालक्रमानुसार न बन सकेगी एतावता वर्त्तमान लेखमें वह क्रम ग्रंथोंकी उत्कृष्टतापर निर्भर किया गया है ।

शीतवायुके झकोरोंको वर्णन, इत्यादि प्रसिद्ध प्रसिद्ध बातोंके अतिरिक्त कही कुछ अधिक वर्णन नही पाया जाता । अंगरेजी कवितामे जिस प्रकार गगनभेदी पर्वतोके और उनके तुङ्ग शिखरोंसे दृष्टिगत होनेवाले भव्य एवं रमणीक दृश्योंके, और तूफानसे उभड़े हुए समुद्र आदिके वर्णन पाये जाते हैं, वैसे संस्कृतमे प्रायः नही दीख पडते । और तो क्या पर समुद्र परके मेघकेलिये संस्कृतमे कोई शब्द है वा नही इसकी शंकाही बनी रहती है। 'वात्या' 'वात्या चक्र' प्रभृति शब्द हैं पर वे धरती परके मेहोंकेही वाचक हैं। अंगरेजी और संस्कृत कविताकी यदि तुलना की जाय, तो दोनोमें ऐसे विशेष भेद बहुत पाये जायँगे, पर उन सबमे यहप्रधान होनेके कारण भाषाशास्त्रविशारदोंद्वारा विचारार्ह है । सृष्टिके चमत्कारऔर रमणीक दृश्यो-को देख एक सामान्य विचारशील मनुष्यका मनभी तल्लीन हो आश्चर्य्य-चकित हो जाता है, तो फिर 'मेघालोके भवति सुखिनोप्यन्यथावृत्तिचेतः' ऐसा जिन्हे अनुभव होचुका है उन कविश्रेष्ठोके मन उन्हे देख कैसे तल्लीन होने चाहिये । पर वह बात उनके वर्णनोमें विशेषरूपसे दृष्टिपथगामिनी नहीं होती । अब इसमे अणुमात्रभी संदेह नही है कि सूक्ष्मविचार करनेपर इनके कारण अनेक ज्ञात होंगे, पर संप्रति यहां उन्हीमधान २ कारणोका उल्लेख किया जाता है जो सर्वसाधारणको सहसा विदित होसकते हैं । कालिदास, बाणप्रभृति कवियोने राजधानीमे होनेवाले महोत्सवोंका और राजागणोंके अन्तःपुरआदिका जो स्थान स्थानपरवर्णनकिया है उससे यह बात स्पष्टरूपसे प्रतीत होती है कि वे लोग राजाश्रित थे । राजा-श्रित होनेके कारण वनश्रीकी असामान्यशोभाके निरीक्षणार्थ यथेच्छ भ्रमणकरनेकी आधीनता उन्हे अप्राप्त थी । अरण्यसृष्टिके चमत्कार देखनेका अवसर उनके हाथ तभी लगता जब कभी राजालोग मृगया खेलनेको जाते और उन्हे अपने साथ ले जाते; ऐसे प्रसंगोका वर्णन उनकी कवितासृष्टिमें अनेक स्थलोपर उपलब्ध होता है । ऋतुसंहारादि काव्योमे जो वर्णन पायेजाते हैं वे ऐसे हैं जो नगरके नगर वा उपवनमे

होतेही उसकी देह क्रोधाग्निसे संतप्त होगयी, शिवकी अगाधि महिमा तुझ कैसे नराधमको क्योंकर ज्ञात होसकती है, इत्यादि कह पार्वतीने उसकी निर्भर्त्सना की; फिर वह वही बात पुनः बोलनेहीको था कि उसे वहांसे निकालदेनेके लिये पार्वतीने अपनी सखीको आज्ञा दी और स्वयं उसने वहांसे चलदिया। इतनेमे उक्त मुनिने अपना सच्चा शिवरूप प्रगटितकर पार्वतीके संदेहका निवारण किया, और आजसे मैं तेरा दास हुआ ऐसा कह उन्हे उनके तपकी सफलता ज्ञात करायी। छठेमें शिवके स्मरण करतेही सप्तर्षि प्रगट हुए और शिवकी आज्ञानुसार उन लोगोंने हिमालयके निकट जा पार्वतीके विवाहके विषयमे बातचीतकर विवाह निश्चित किया। अंतिम अर्थात् सातवे सर्गमे उमा महेश्वरके विवाहका आनंदोत्सव वर्णित है। कालिदासके नाम तथा उसके बहुतेरे ग्रंथोको देख जाना जाता है कि शिव पार्वती उसके उपास्य देव थे। तीनो नाटकोकी नांदीमे शिवनमस्कृति ही पायी जाती है, 'रघुवंश' के आदि और कही २ बीचमे भी शिवस्तुतिके श्लोक पाये जाते हैं; पर यह बात 'मेघदूतमें' बहुत अधिकताके साथ पायी जाती है। 'कुमारसंभव' मे शिवपार्वतीके उद्वाहपर्य्यंतकी समस्त बातोंका वर्णन है; और 'कुमारसंभव' अर्थात् कार्त्तिकेयका जन्म, इसनामसे इसकाव्यका अवसान यहीं अनुमित होता है। पर अब इधर आगेके और भी दस सर्गोंका पता लगा है, पर वे कालिदासके ही लिखे हुए हैं वा किसी अन्यके इस विषयमे एक नया विवाद उत्पन्न होगया है। बहुतेरे लोगोंकी सम्मति ऐसी कुछ जान पड़ती है कि उन्हें कालिदासकृत नही मानना चाहिये। क्योंकि यदि कालिदासही इनकी रचना करता तो वह इस काव्यका 'तारकवधम' वा ऐसाही कोई दूसरा नाम रखता, 'कुमारसंभव' न रखता। के अतिरिक्त कालिदासके सुप्रसिद्ध टीकाकार मल्लिनाथकी टीकाभी सर्गोंपर्य्यंतही उपलब्ध होती है, आगेकी बिलकुल नहीं मिलती; यही दीखपड़ता है कि यह सर्ग उसके समयमे प्रसिद्ध न थे, वा

बिभवदर्शनकी ऐसी उत्कट इच्छा और उत्साह था कि उसका पूरा जन्म पहाड़ी देश, नदी मैदानादि पर भ्रमण करनेमें बीता । अस्तु, इन सब बातोमेंसे हमारे कवियोको कहीं कुछभी अनुकूल न था, अतः यह ऊनता उनके काव्योंमें दीख पड़ती है ऐसा कहना युक्तिसंगत प्रतीत होता है।

'कुमारसम्भव' महाकाव्यको जान पडता है कालिदासने मध्यम अवस्थामें लिखा होगा । इसकी कथा शैवपुराणसे लीगयी है । आदिमें पार्वतीके पिता हिमालयका वर्णनकर, पहिलेसर्गमे उनका जन्म और उसकी मुग्धावस्था वर्णित की है । दूसरेमे त्रिजगत्पीडक तारकासुरत्रसित इन्द्रादि सुर ब्रह्माको शरणागत हुए हैं; और ब्रह्माने मदनको वश करनेकी युक्ति इन्द्रको बतलाई है । तीसरेमे मदनने इन्द्रकी सूचनानुसार शिवप्रेरणाका काम अङ्गीकृत कर अपने सहायक वसन्तको प्रगटित होनेकी आज्ञा दी है । अनन्तर पार्वती शिवदर्शनार्थ आयी हैं, और कामने तदर्थ शिवके हृदयमे क्षणभर कामबुद्धि उत्पन्न की है, पर शीघ्रही शिवने उसका दमनकर चारों ओर क्रोधाग्निकी दृष्टि फैलायी । उसके मदनपर पड़तेही वह भस्म होगया । चौथेमे मदनप्रिया रतिके पतिवियोगजन्य शोकका वर्णन है । शोकसंतप्त हो उसने वसंतसे चिता प्रस्तुत करनेकी प्रार्थना की, पर इतनेमें आकाशवाणी द्वारा उसे पुनः पतिप्राप्तिका आश्वासन मिलनेके कारण वह निश्चय उसने छोड़ दिया। पांचवेंमें पार्वतीका तप वर्णित है । शिवके सहसा अन्तर्हित होजानेपर पार्वतीका जो अपमान हुआ उससे नितांत दुखी हो पार्वतीने हिमालयपर उग्र तप करनेका निश्चय किया । फिर बहुत काल बीतनेपर एक मुनि उसके आश्रमपर आये । उनका उसने स्वागत किया तदनन्तर मुनिने उनके घोर तपका कारण पूछा । सखीद्वारा उक्त मुनिको सब वृत्तान्त सुनाया, जिसे सुन मुनिने अत्यन्त विस्मितसे हो अमंगलरूप शिवपर इस प्रकार आसक्त होना बहुत अयोग्य है कहकर शिवकी निंदा करना प्रारंभ किया । शिवनिंदा पतिप्राणा पार्वतीके कर्णकुहरमे प्रविष्ट

पडता है । 'रघुवंशमें' सूर्यवंशी राजाओका वर्णन है । दिलीप, रघु, अज, दशरथ, राम,कुश और अतिथिके दिग्विजयादि मतापो और उनके सांसारिक सुखदुःखजन्य अनुभवका वर्णन पहिले सतरह सर्गोमे किया गया है । अठारवेमें अतिथि राजाके वंशजोका समासवर्णन है, और अतिम अर्थात उन्नीसवे सर्गमे रघुवंशके अतिम राजा अग्निवर्णके शृंगार और अंतका वर्णन है । 'रघुवंश' कालिदासके समस्त काव्योमे श्रेष्ठ है। मौढ़ और मधुर वर्णरचना, वर्णनकी शैली, भिन्न २ रसोका आविर्भाव आदि उसके गुणोका उक्त काव्यमे पूर्णरूपसे परिचय मिलता है । जिस वंशके गुणकथन करनेकेलिये वाल्मीकादि कविश्रेष्ठोंकी वाणी पंगु होगयी, और उसके योगसे जिस वशकी कीर्त्तिको अमरता माप्त हुई, उसपिर आक्षेप कर मैं छोटे मुहॅ बडा कौर ले रहाहूं इस ढिठाईके लिये बहुत संकुचित हो यह कविकुल गुरु लिखते हैं:–

**मंदःकवियशःप्रार्थी गमिष्याम्युपहास्यताम् ।**
**प्रांशुलभ्ये फले मोहादुद्बाहुरिववामनः ॥**

"जैसे किसी वृक्षके फल केवल ऊंचे मनुष्यको माप्य हों, और कोई नाटा मनुष्य लोभके कारण उसकी माप्तिकेलिये योंही ऊपरको हाथ उठावे, ठीक वैसेही मन्दमति मै कवियशकी माप्तिके निमित्त व्यर्थ इच्छा करता हूं, एतदर्थ विज्ञलोग मेरा उपहास करेंगे" उक्त कथनसे यह बात निश्चय रूपसे लक्षित होती है कि कालिदासने हाथमे लिये हुए कामको असामान्य समझ उसके पूर्ण रूपसे संपादनार्थ कोई बात उठा नही रक्खी । और वास्तवमे यह बात ऐसीही दृष्टिगत होती है । जैसे किसी विशाल नदीका मवाह जहां २ देखा जाय वहां २ रमणीक ही भासित होता है तद्वत इस काव्यका मत्येक सर्गही नही वरन उसका मत्येकं श्लोक भी कविके अपूर्व ... पूर्णरूपसे परिचय देता है । तथापि रसानुभवमे जहां अन्तःकरण ... होजाता है ऐसे जो अत्युत्कृष्ट स्थल इस काव्यमें हैं वे आगे उल्लि... जायँगे।सिंह और दिलीप,इंद्र और रघु,मियंवद और अज आदिका

प्रसिद्धभी हो तो यह कालिदासकृत माने नहीं जाते थे । परंतु अपर लोगोका यहभी मत है कि यह सर्ग स्वयंकालिदासके लिखे हुए नही हैं, स्यात उसके किसी शिष्यके लिखे हुए होंगे । अर्थात् जिस प्रकारसे कादंबरीग्रंथका उत्तरभाग बाणभट्ट कविके पुत्रने प्रणीत किया है उसी प्रकारसे स्यात किसी शिष्यने इन्हे लिखा हो । इस दूसरी कल्पनाके समर्थनमे यह कहा जा सकता है कि अंतिम सर्गोंकी पूर्वके सर्गोसे अत्यंत विभिन्नता नही बोध होती । बहुतेरे शब्द, शब्दसमूह और लेखप्रणाली दोनोमे एकसी देखपड़ती हैं । पर प्रौढता और अर्थचमत्कृति प्रभृति गुण पहिले सात सर्गोंकी नाई अंतके सर्गोंमें सध सकेसे नहीं देखपड़ते । यद्यपि इस ग्रंथके विषयमे पंडितोंके उक्त प्रकारके भिन्न २ मत पाये जाते हैं तथापि उक्त संशयजालका जबलों निरसन हो निश्चयरूपसे कोई बात उपलब्ध नही होती तबलों उत्तर सर्गोंकी कर्तृताको वादग्रसित समझ हम संप्रति किसी पक्षका अनुधावन नही करते । इस काव्यमें स्थल स्थलपर सुंदर वर्णन हैं, और शृंगार एवं शोक-रसकी ओर विशेष ध्यान दिया गया है।यहां यह बात लिखनेकी कोई आवश्यकता नही है कि इस ग्रंथके उत्तम श्लोक और संवाद यदि उद्धृत, किये जाँय तो बहुत विस्तार हो जायगा।अतः यहांपर इतनाही कहदेना अलम् होगा कि आदिका हिमालयवर्णन, और पांचवे सर्गके कपटवेष-धृक् मुनि और पार्वतीका संवाद अत्यंत उत्कृष्ट हैं। पर्वतके ऊपरके अनेक सृष्टिचमत्कारोंके वर्णन परम चमत्कारजनक एवं आनंदोत्पादक हैं।वैसेही पांचवें सर्गमे पार्वतीके प्रेमकी परीक्षालेनेके लिये कपटमुनिने जो भाषण किया है सो और पार्वतीने उसका जो तिरस्कार किया है सो सब प्रसंग परम सरस और हृदयग्राही हैं ।

कालिदासके परमोत्तम ग्रंथ 'रघुवंश' 'मेघदूत' 'शकुंतला' नाटक और 'विक्रमोर्वशी' नाटक हैं; इन्हें उसने प्रौढ अवस्थामें लिखा होगासा जान-

पड़ता है । 'रघुवंशमें' सूर्यवंशी राजाओका वर्णन है । दिलीप, रघु, अज, दशरथ, राम,कुश और अतिथिके दिग्विजयादि मतापो और उनके सांसारिक सुखदुःखजन्य अनुभवका वर्णन पहिले सतरह सर्गोंमे किया गया है । अठारवेमें अतिथि राजाके वंशजोका समासवर्णन है, और अतिम अर्थात उन्नीसवे सर्गमे रघुवशके अतिम राजा अग्निवर्णके शृंगार और अंतका वर्णन है । 'रघुवंश' कालिदासके समस्त काव्योमे श्रेष्ठ है। प्रौढ़ और मधुर वर्णरचना, वर्णनकी शैली, भिन्न २ रसोंका आविर्भाव आदि उसके गुणोका उक्त काव्यमे पूर्णरूपसे परिचय मिलता है । जिस वशके गुणकथन करनेकेलिये वाल्मीकादि कविश्रेष्ठोंकी वाणी पगु होगयी, और उसके योगसे जिस वशकी कीर्त्तिको अमरता माप्त हुई, उसीपर आक्षेप कर मैं छोटे मुहँ बडा कौर ले रहाहूं इस ढिठाईके लिये बहुत संकुचित हो यह कविकुल गुरु लिखते हैं:—

**मंदः कवियशःप्रार्थी गमिष्याम्युपहास्यताम् ।**
**प्रांशुलभ्ये फले मोहादुद्बाहुरिववामनः ॥**

"जैसे किसी वृक्षके फल केवल ऊंचे मनुष्यको माप्य हों, और कोई नाटा मनुष्य लोभके कारण उसकी माप्तिकेलिये योंही ऊपरको हाथ उठावे, ठीक वैसेही मन्दमति मैं कवियशकी माप्तिके निमित्त व्यर्थ इच्छा करता हूं, एतदर्थ विज्ञलोग मेरा उपहास करेंगे" उक्त कथनसे यह बात निश्चय रूपसे लक्षित होती है कि कालिदासने हाथमे लिये हुए कामको असामान्य समझ उसके पूर्ण रूपसे संपादनार्थ कोई बात उठा नही रक्खी । और वास्तवमे यह बात ऐसीही दृष्टिगत होती है । जैसे किसी विशाल नदीका मवाह जहां २ देखा जाय वहां २ रमणीक ही भासित होता है तद्वत इस काव्यका मत्येक सर्गही नही वरन उसका मत्येक श्लोक भी कविके अपूर्व गुणका पूर्णरूपसे परिचय देता है । तथापि रसानुभवमें जहां अन्तःकरण तल्लीन होजाता है ऐसे जो अत्युत्कृष्ट स्थल इस काव्यमें हैं वे आगे उल्लिखित किये जायँगे। सिह और दिलीप, इंद्र और रघु, मियंवद और अज आदिका

प्रसङ्ग इन्दुमतीका स्वयंवर ( अथवा छठा सर्ग) विदर्भदेशाधिपतिकी राजधानीमें अज राजपुत्रका वरप्रवेश और विवाह, अपर राजाओंसे हुए युद्धोंका वर्णन, और तदनन्तर भयभीत हुई इन्दुमतीके साथ वीररसप्रमुख साभिमान संभाषण, पारिजातकी मालाका वृत्तान्त, और इंदुमतीके अर्थ अजका शोक, वसंतोत्सव और दशरथकी मृगयाका वर्णन; राम और भार्गवका प्रसङ्ग, पुष्पक विमानपर आरूढ़ होकर रामने सीताके अभिज्ञानार्थ समुद्र और पूर्ववृत्तस्मारक अनेक स्थलोंका जो वर्णन किया, सीताका वनविसर्जन, और मुनिवर वाल्मीकिद्वारा उसकी सांत्वना स्त्रीरूपसे आयी हुई अयोध्या और कुशका वार्त्तालाप; ग्रीष्म और जलविहारका वर्णन; और अंतिम सर्गके अग्निवर्णका शृङ्गार वर्णन; इनमेसे किसी एकका रसास्वादन करतेही सहृदय पाठकोंको कालिदासके कविताकी मनोहरता तत्क्षण विदित हो जायगी; और तदर्थ उन्हें अनिवार्य्य अभिरुचि उत्पन्न होगी इसमें अणुमात्र भी सन्देह नहीं है ।

'मेघदूत' को बहुतेरे लोगोंने देखा भलेही नहो पर इसका नाम अवश्यही सुना होगा। और बहुतेरे काव्यरसिक लोग इसके काव्यरसामृत को पानभी करचुके होंगे। यह बहुत छोटा होनेके कारण संस्कृतमें इसे 'खण्डकाव्य' कहते हैं । पर कविताके लोकोत्तर आनन्द देनेवाले अपूर्व गुणोंके कारण यह इतना रमणिक बन गया है कि इसकी समानतामें महाकाव्यभी फीके जानपड़ते हैं। इसमें तिलमात्रभी संदेह नहीं है कि कालिदासके समस्त ग्रंथ लुप्त होकर यदि यही एक लभ्यमान रहता तौ भी इसके कारण वह कविवृंदमे अग्रगण्य माना जाता। काव्यके वर्णनीय विषय प्रायः जगत्की नाना भांतिकी घटनाएं और सामान्यतः दृष्टिपथमें आनेवाले सृष्टिचमत्कारादिही हुआ करते हैं; और इनका यथार्थ वर्णन करना यद्यपि सामान्य कविताशक्तिका काम नहीं है, तौ भी ऐसे कवियोंकी ऊनता नहीं पायी जाती, क्योंकि अनुभूत बातोंका वर्णन करना तादृश कठिन नहीं है। पर जहां केवल मनकीही गति

होती है उस इंद्रियातीत अद्भुत काल्पनिक सृष्टिमें यथेच्छ विहार करने का अधिकार * 'मिड्समर नाइट्सड्रीम' 'प्याराडैजलाष्ट' 'मेघदूत' आदिके रचयिता भगवती सरस्वतीके लालोंकोही प्राप्त है ! वह विषय अपरलोगोंकेलिये अगम्य है । कालिदासके जीवित्व और कवित्वका अद्वैतभाव कैसा पूर्ण था सो उक्त काव्यद्वारा स्पष्ट जाना जाता है; क्योंकि कथासूत्रकी सामग्री कुछ न होनेपरभी कल्पनाशक्तिके उदात्त एवं समुज्ज्वल विलासोंसे यह काव्य परिपूर्ण है । इस काव्यकी कथा नितांत सरल एवं चमत्कृतिजनक है । उसके मेलकी कथाका अकेले संस्कृतहीमे नहीं किंतु संसारकी अपरभाषाओंमे भी पाया जाना प्रायः कठिनही बोध होता है । प्राचीन आर्य्य लोगोंके समयसे आजलो जो 'गिरिराज' के नामसे प्रसिद्ध है--और वर्त्तमान अनुसंधानानुसार जिसका उक्त नाम केवल भारतकेही नहीं किन्तु सपूर्ण पृथ्वीके संबंधसे यथार्थ हुआ है—और जिसके हिमवेष्टित गगनभेदी उत्तुंगशिखर गंगा यमुनादि पावन महानदियोंके उत्पत्तिस्थान हैं एतावता जिसे, ग्रीसके आलिंपस पर्वतकी नांई यहांके लोग देवोंका वसतिस्थान मानते हैं, उस हिमालय शिखरस्थ अलकापुरीके एक यक्षको कुबेरका शाप हो उसे प्रियाविरहजन्य परम दुःख भोगना पड़ा । कहां हिमालय और कहां रामगिरि ! पर निरुपाय होनेके कारण वहांभी उसने वियोगजन्य असह्य दुःखके कई महीने काटे । आगे शीघ्रही पावस-के मेघोंकी गर्जना होने लगी । तब उसने गंभीर चिंतामे मग्न हो यह मंसूबा बांधा कि मेरे दीर्घ विरहसे जो पहिलेही कृश होगयी होगी और अब पावसके मेहोंको देख मेरा वियोग जिसे बहुतही गढ़ाता होगा, उसे वियोगसे मुक्त करनेके हेतु निजके कुशल संवादद्वारा सांत्वना देनेवाला

* 'मिड् समर नाईट्सड्रीम' (भरधूपकालेकी रात्रिका स्वप्न) शेक्सपीयर के नाटकों मे से एक सर्व्वप्रसिद्ध नाटक है । इसका विषय 'मेघदूत' की नाई केवल कल्पनामय है । 'टेंपेष्ट' नाटक में जैसी भूत चेष्टा है वैसीही इसमें पिशाच लीला भरी हुई है । 'प्याराडैलाष्ट' मिल्टन के प्रसिद्ध महाकाव्य का नाम है ।

कोई दूत उसके निकट भेजना चाहिये । पर ऐसा दूत उसे वहां कौन मिला ? कोई मनुष्य वा अपर सजीव प्राणी नही मिला, तो संसारका संतापहरणकर उसे जो समृद्धि प्रदान करता है और निजके मनोहर नीलवर्णद्वारा जो सबके, विशेषतः उत्कंठितोके हृदयको आनंदप्रद होता है, उस मेघकोही उसने दूत मानकर उससे बोलना प्रारंभ किया । यह मेघ अचेतन है, मेरा कार्य्य क्योंकर करसकेगा, इस बातकी तर्कना तक उसके मनमे नही आयी, इसका कारण यही है कि वह प्रियाके प्रेमातिशयके कारण बिलकुल पागल होगया था । उसके अनंतर वहां से अर्थात् रामगिरिसे ले ठेठ अलकापुरी पर्य्यंत मार्गमे आनेवाले पर्व्वत और नदी आदिका वर्णन उसने मेघको सुनाया । यहांलो इस काव्यका पहला भाग शेष हुआ, यह 'पूर्व्वमेघ' के नामसे परिचित है । 'उत्तर मेघ' मे अलकाका वर्णनकर फिर यक्षने अपने मंदिर तथा स्त्रीका वर्णन किया है, और अंतमें उसे संदेश कहा है ।

बस इस काव्यकी कथा केवल इतनीही है । पर परमोत्कृष्ट कविको अपनी असामान्य कविताशक्ति प्रगट करनेकेलिये, इसकी अनुकूलता किस प्रकार अत्यन्त आवश्यक है सो सहृदय पाठकोंको सहजही में लक्षित होसकता है । जिस प्रकारसे खगराज गरुड़ उच्चतर वृक्ष और पर्वतोंको तिरस्कृतकर अपने विस्तीर्ण अतः बलवान् पंखोके बलपर आकाशमें अधिकाधिक ऊंचा चढ़ते चला जाता है, वैसेही जिस उद्दाम एवं उदात्त प्रतिभाकी 'कुमारसंभव' और 'रघुवंशादि' ग्रन्थोमें विषयानुरोधके कारण बीच बीचमें कहीं झलक मालूम देती है, उसीका पूर्णरूपसे विकास होनेके हेतु तदनुरूप इस छोटीसी कथाका कविने प्रयोग किया सा जान पड़ता है । मेघमण्डलसे प्रकृतिदेवीके जो चमत्कार दृष्टिपथमें आते हैं, और पुराण तथा लोगोंमें जो अचल और नदी तथा अपर स्थान प्रसिद्ध हैं उनका वर्णन इसमें नितांत सरस किया गया है । वैसेही श्रीराम सीता, अर्जुन, बलराम आदिकोंके पुनीत चरितोंसे जो जो स्थान विख्यात

अकुंकुमकलंकितोज्ज्वलकपोलमुत्प्रेक्ष्यते
निराभरणसुन्दरश्रवणपाशसौम्यं मुखम् ॥

——————६

( वीररसप्रधान )

( कुशका वर्णन )

दृष्टिस्तृणीकृतजगत्त्रयसत्वसारा
धीरोद्धता नमयतीव गतिर्धरित्रीम् ।
कौमारकेऽपि गिरिवद्गुरुतां दधानो
वीरो रसः किमयमेत्युत दर्प एव ॥

उत्तर रामचरित ६

( चन्द्रकेतुके युद्धार्थ ललकारने पर लवका वर्णन )

व्यपवर्तत एष बालवीरः
पृतनानिर्मथनात् त्वयापहूतः ।
स्तनयित्नुरवाद्गिभावलीना-
मवमर्दादिव दृप्त सिंहशावः ॥

——————५

( वात्सल्यप्रधान )

( सीताजीकी बाल्यावस्थाका वर्णन )

अनियतरुदितस्मितं विराजत्
कतिपयकोमलदन्तकुड्मलाग्रम् ।
वदनकमलकं शिशोः स्मरामि

स्खलदसमंजसमंजुजल्पितं ते ॥ *

उत्तर रामचरित ४

[ हास्यप्रधान ]

( अश्वका वर्णन )

पश्चात्पुच्छं वहति विपुलं तच्च धूनोत्यजस्रं
दीर्घग्रीवः स भवति खुरास्तस्य चत्त्वार एव ।
शष्पाण्यत्ति प्रकिरति शकृत्पिंडकानाम्रमात्रान्
किंवा ख्यातैर्व्रजति स पुनर्दूरमेह्येहि यामः ॥

३——————४

अब केवल एकही रसके उदाहरण लिखनेको रह गये हैं । पीछे कालिदासके विषयमें लिखतीबार उदात्त रसके बहुत कुछ उदाहरण लिखे गये हैं, क्यों कि, वे उसके ग्रंथोंमें ठौर२ठौरपर पाये जाते हैं । पर भवभूतिके नाटकोंकी बात उससे भिन्न है । 'मालती माधव' के नवम और 'महावीरचरित' के पांचवें और सातवें अंकके अतिरिक्त उक्त रसके उदाहरण अन्यत्र स्यातही पाये जाते हैं । और इसका कारण भी स्पष्टही है । काव्यरचयिताको जिसप्रकार स्वेच्छानुसार अपने ग्रन्थमें विषय सन्निविष्ट करनेकेलिये अवकाश मिलजाता है उस प्र-

* संस्कृतकाव्यरसिकोंको यह श्लोक पढ़ 'शकुंतला' अतर्गत एतत्समानार्थक श्लोकका स्मरण हुए विना न रहेगा । वह श्लोक यह है'—

आलक्ष्यदंतमुकुलाननिमित्तहासै-
रव्यक्तवर्णरमणीयवचः प्रवृत्तीन् ।
अंकाश्रयप्रणयिनस्तनयान् वहंतो
धन्यास्तदगरजसा मलिनीभवति ॥

अक ७

इस श्लोककी विशेष प्रसिद्धिका कारण पीछे उल्लिखित होही चुका है कि, श्लेझी नामक फरासीस विद्वानको इस श्लोकने नितांत तल्लीन करडाला था ॥

कारसे नाटक प्रणेताको नहीं मिलता, आख्यायिकामे हेरफेर कर नूतन रचना करनेका अधिकार उसे यद्यपि प्राप्त है तथापि पात्र प्रसंग और स्थलादि औचित्यकी ओर उसे अवश्यमेव ध्यान देना पड़ता है--अर्थात् पात्रविशेष, प्रसंगविशेष और स्थलविशेषको जहां जितनी बात शोभाप्रद हो वहां उतनीही प्रयुक्त करना पडती है । इस के सिवाय नाटक तो संसारकी घटनाओंका चित्र है ! एतावता सर्व साधारणमें बोलचाल और रहनसहनका ढग जैसा प्रचलित होता है वैसाही लिखना पड़ता है । यही सब बाधाएँ है कि, जिनके योगसे नाटककर्त्ता अपने समस्त गुण एकही नाटकमे प्रदर्शित नहीं कर सकता । सारांश, कवियोंके विशेषतः नाटकप्रणेतृगणोंके एक दो ग्रन्थो को देख भालकर उनके गुणोंकी सीमा निश्चित करना अत्यंत अनुपयुक्त है । अस्तु; अब ऊपर कहे हुए रसोंके कतिपय उदाहरण रसिक पाठकोंकी सेवामें भेंट किये जाते हैं, उन्हें पढ़ उनको विश्वास होजायगा कि, यह रस यद्यपि बहुत थोडे स्थानोंपर लाया गया है तथापि इसे लिखनेकी अपने कविकी हथौटी बडी विलक्षण थी ।

संपातिः--नूनमद्य वत्सजटायुरभिवादनाय मलयकंदरकुलाय-मुपासीदति ।

तथाहि--

पर्य्यायात्क्षणदृष्टनष्टककुभः संवर्त्तविस्तारयो-
र्नीहारीकृतमेघमोचितधुतव्यक्तस्फुरद्विद्युतः ।
आरात् कीर्णकणात्कणीकृतगुरुग्रावोच्चयश्रेणयः
श्यैनेयस्य बृहत्पतत्रधुतयः प्रख्यापयंत्यागमम् ॥

महावीरचरित ५

जटायुः--तदयमार्यो मन्वन्तरपुराणगृध्रराजः संपातिः ।
अहो भ्रातृस्नेहः !

पुराकल्पे दूरोत्पतनखुरलीकेलिजनिता-
द्दतिप्रत्यासंगात् परितपति गात्राणि तपने ।
अनष्टाभ्यासौ मामुपरि ततपक्षः शिशुरिति
स्वपक्षाभ्यां श्लोषाद्विकलमरक्षत् करुणया ॥

—५

जटायुः--उत्पत्य । गगनगमनमभिनीय )

एषोऽहं प्रलयमरुत्प्रचंडरंहः
संक्षिप्तप्रथिमपिबन्निवांतरिक्षम् ।
क्षेपीयो मलयगिरेर्निवासभूभृत्
संसक्तक्षितिरुहजालमभ्युपेतः ॥

( लंकादहनके समयका श्लोक )

॥ नेपथ्ये ॥

भ्रांतीः सप्ताधिकानां प्रविदधदरुणैरर्चिषां चक्रवालै-
र्द्रग्वीराणामलक्ष्यप्रसृतिरतिसमुत्तालरौक्म्यालयेषु ।
अर्द्धप्लुष्टापसर्पद्रजनिचरभटोद्गाढकल्पांतशंकं
लंकांप्रोढोहुताशःसहपरिदलितोऽभ्येत्रिकूटेनलीढे ॥

महावीरचरित ६

चंद्रकेतुद्वारा युद्धार्थ निमन्त्रित हो लव उसकी ओर जानेको निकला; पर अपनेको पुनः सैन्यद्वारा आवेष्टित देख सक्रोध कहता है

लवः—धिग्जाल्मान् ।

अयं शैलाघातक्षुभितवडवावक्त्रहुतभुक्
प्रचण्डक्रोधार्चिर्निचयकवलत्वं व्रजतु मे ।

# बाणभट्ट।

रुचिरस्वरवर्णपदा रसभाववती जगन्मनो हरति।
तत्किं तरुणी नहि नहि वाणी बाणस्य मधुरशीलस्य॥

विदग्धमुखमंडन।

संस्कृत कविताकी मध्यावस्थामे प्रायः अनेक कवि हुए है। उन सबका यथार्थ वर्णन करना कोई सामान्य कार्य्य नही है, उसके संपादनार्थ बहुत परिश्रम और दीर्घ काल आवश्यक है। एतावता उनमे जो २ प्रमुख होगये है उनमेसे तीन कविमात्रके विषयमे यहांपर लिखतेहैं। यह तीन कवि बाणभट्ट–सुबंधु और दंडी हैं।

मध्यमकालीन कविगणोंमेसे इन्ही तीन कवियोका प्रधानतया वर्णन करनेका कारण यह है कि, संस्कृतभाषामे गद्यकाव्यरचनाकी*प्रथा इन्ही कवियोंने प्रचलित की। वास्तवमें गद्यकाव्यकी सृष्टि पद्यकाव्यके पश्चात् होनी चाहिये, यह नियम सर्वभाषासाधारणकेलिये घटित होताहै, और इसका कारणभी स्पष्टही है। यह बात प्रायः सब मनुष्योंको निजके अनुभवसे ज्ञात होगी कि, बाल्यावस्थामे मनुष्यकी कल्पनाशक्ति जैसी तीव्र रहतीहै वैसी वह आगे उसकी युवावस्थामें नही रहती, जैसे २ मनुष्यको ज्ञानलाभ होतेजाताहै वैसे २ इस कल्पनाशक्तिका ह्रास हो विचारशक्तिका उदय होनेलगताहै। यही बात जातिके विषयमेभी चारितार्थ होती है। उसके सज्ञानदशामे पदारोपण करतेही प्रथम उसकी कल्पनाशक्ति कविताके रूपसे प्रकाशित होने लगती है। ऐसा होते होते कुछकालके अनतर इसी कल्पना-

* हमारे बहुतेरे पाठक कदाचित् ' गद्यकाव्यका ' नाम पढ़ बडी उलझनमें पड़जायँगे उनकी शंकाके निवारणार्थ यहांपर संक्षेपमे कुछ लिखनेकी अपेक्षा हम यही उचित समझते है कि, वे काशी नागरीप्रचारिणी सभाके मंत्रीसे भारतरत्न साहित्याचार्य्य पंडित अंबिकादत्तव्यास प्रणीत "गद्यकाव्यमीमासाको" मगाकर विचारें तो इस विषयका उन्हें बहुत बोध हो जायगा।

शक्तिके गर्भसे तत्त्वजिज्ञासा—अर्थात् आसन्नवर्त्ती सृष्टिमें जो अनेक चमत्कारिक और आश्चर्योत्पादक पदार्थ संतत और जो थोडे़काल क्रमानुसार आलोकपथमे आते रहते हैं उनका तत्त्व अर्थात् यथार्थस्वरूप जाननेकी इच्छा स्वभावतः उद्भूत होती है । पर इस दूसरी मानसिकशक्तिका पहिलीसे प्रकृतिजात विरोध रहताहै । क्योंकि कल्पना अर्थात् असत्यभासका सर्वस्व, ऐसी अवस्थामे उसका तत्त्वजिज्ञासाके साथ कि, जिसका सर्वस्व एक सत्यही है कैसे मेल पट सकताहै? सारांश तत्त्वजिज्ञासा जैसी २ हृष्टपुष्ट एवं बलिष्ठ होती जाती है वैसी २ कल्पनाशक्ति उत्तरोत्तर अधिकाधिक हीन क्षीण होती जाती है—अर्थात् कवित्वानुकूलमनकी पहिली कोमल अवस्था लुप्त हो सत्यासत्याविवेचनारूप कटोर मानसिक शक्तिका अधिकार बढते जाता है । इस अधिकारके होते ही काव्यग्रंथोकी अधिकता मद हो उत्तरोत्तर प्रतिपाद्य विषयोकी ओर लोगोकी मनःप्रवृत्ति होती जाती है ऐसे विषयोंके ग्रथोंको छन्दोबद्ध रचना यत्किचित्भी शोभाप्रद नही होती; सर्वसाधारणकी भाषाही उन्हे अनुकूल होती है; अतः गद्यकाव्यकी प्रथा प्रचलित होती है यह परिपाटी प्रचालित हो ग्रंथरचनाकी इसी प्रथाका निश्चित हो जाना भी विद्यावृद्धिका एक शुभ लक्षण है; क्यों कि, स्वरसंयोग शद्बालंकार और अर्थालंकारादि भिन्न २ बहिरग साधन जो काव्यको मनोहर एवं हृदयग्राही करनेके हेतु काममें लाये जाते हैं उनमेंसे एकभी गद्यग्रंथोमें नही पाये जाते हैं पर तोभी उनके भावोंकी मनोहरता एवं सुंदरताके द्वारा मनका रंजन हो सकता है; अस्तु यह सब प्रतिपादन वर्त्तमान विषयानुमोदित न होनेपरभी उसके यहांपर इतने विस्तृत करनेका कारण यही है कि, इस रमणीक विषयका हमारे केवल भाषा जाननेवाले पाठकोको प्रसंगवशात् कुछ दिग्दर्शनहोजाय । " काव्यकेलिये अज्ञानावस्था विशेषरूपसे अनुकूल है" "ज्ञानसंपन्नताके समयमे उसका क्रमशः ह्रासहोते जाता है"आदि जो सिद्धांत सहसा बडे विलक्षण जान पडते हैं उनका भी उन्हें कुछ भेद विदित हो जाय । उक्त सिद्धांतका वर्त्तमान विषयके साथ केवल व्यतिरेकसंबंध है—अर्थात् उक्त

बातोंमेसे एक भी उसके विषयमें चरितार्थ नही होती । पूर्वोक्त तीन कवियोने गद्यकाव्यरचनाकी परिपाटी प्रचलित की है तौभी उनकी वह रचना केवल नाममात्रके लियेही वैसीहै;और वास्तवमें तो वह पहिली काव्यरचनाकाही रूपांतर है। पुरा कालीन ग्रीक और रोमनलोगोंमे जिसप्रकारके गद्यकाव्यकी प्रथा प्रचलित हुई, और संप्रति अंगरेजी आदि योरोपकी भाषाओमे उसका जो रूप पाया जाता है वैसा संस्कृतमे कदापि किसीकालमें उसने ग्रहण कियाहो सो नही जना पड़ता। उसके गद्यकाव्यका ढंग कुच्छ निरालाही है। वैसा और किसीभाषामे स्यातही होगा। इस भाषाकी विलक्षण मधुरता एवं प्रौढता और रचनावैचित्र्यकेलिये शब्दप्रचुरता, समासबनानेके विलक्षण प्रकार और उनकी दीर्घताका अनिर्बंध प्रभृति समाग्री अनुकूल होनेके कारण अकेले छदको छोडकर कविताकी पूरी सजावट गद्यकाव्यको देना नितांत सुकर कार्य्य होगया; यही कारण है कि उक्त तीनों ग्रंथरचायितृगण कवियोमे परिगणित किये गये हैं।

अपर दोनोकी अपेक्षा बाणभट्टही विशेष प्रसिद्ध है। अतःप्रथम उन्हीका वर्णन प्रारंभ किया जाता है ।

पिछले दो कवियोमेसे एकका केवल कुलवृत्त ज्ञात हुआ था, पर उसके स्थान और कालके विषयमे कुछभी ज्ञात नही हुआथा; और दूसरेका परिचय उसके नामके अतिरिक्त और अधिक कुछभी उपलब्ध नही हुआथा परतु यहांपर यह लिखते परम हर्ष होता है कि, वर्त्तमान कविके विषयमें पाठकोकी जिज्ञासा अंशतः परिपूर्णकरनेकी सामग्री बहुतकुछ संप्राप्त है ।

बाणभट्टने अपने परम प्रसिद्ध कादंबरी सज्ञक ग्रथकी भूमिकामें अपने पूर्वपुरुषाका नामोल्लख मात्र कियाहै ! इससे अधिक और परिचय उसमे कुछ नही प्राप्त होता । वह त्रुटि उसके अब इधर प्राप्तहुए हर्षचरित नामक ग्रंथद्वारा पूर्ण होसकती है । इस ग्रंथके प्रथम उच्छ्वासके अंतमे निम्नलिखित वृत्त पाया जाता है:-

बाणभट्टके पिताका नाम चित्रभानु और माताका नाम राज्यदेवी

था, बाण जब चौदह वर्षका था तभी उसका पिता मृत्युको प्राप्त होगया था। भद्रनारायण, ईशान और मयूरक उसके बालमित्र थे। शोण(सोन) नदीके पश्चिमको प्रीतिकूट नामक ग्राममें उसका घरथा।इसी नदीके परले किनारे पर यष्टिगृहनामका एक ग्राम था। इस गांवसे तनिक आगे बढ़तेही श्रीकंठनामक देशकी सीमा लगतीथी। हर्षकी राजधानी यहांही थी।

तौ उक्त प्रकारसे अपने कविकेही ग्रंथद्वारा उसके वसतिस्थानका निर्णय हो जाता है और साथही थोड़ासा कुलवृत्तांतभी ज्ञात हो जाता है; पर समय जाननेके हेतु कोई साधन हस्तगत नही होता। इस देशके प्राचीन कालका पूरा इतिहास यदि हमारे पास होता तौ वह इस समय अत्यंत उपयोगी होता, पर क्या कियाजाय ! उस साधनका हमारे पास सर्वथा अभावहै ऐसा कहना कदाचित् अनुचित न होगा।और सब विषयोमें प्राचीन ग्रीक और रोमन लोगोसे समता प्राप्त करनेवाले और कही कही तौ उनसे भी बढ चढ गये हुए हमारे भूतपुर्वपुरुषोके हाथसे न जाने विद्याका यह एक प्रधान अंग क्यो छूट गया। इसका कारण चाहे यह मान लिया जाय कि, ग्रीकलोग जैसे परराज्यदलित हुए और उन्हे उनकी वीरता प्रदर्शित करनेका अवसर प्राप्त हुआ वैसा अवसर यहांके लोगोको कभीभी प्राप्त नही हुआ; वा हिरॉडटस्, जिनोफन् और थुसीडिडीजके समान हमारे देशके विद्वान्लोग प्रवासविमुखताके कारण देशपर्य्यटन कभीभी न करतेथे; वा वे लोग नरस्तुतिको मिथ्या मानते थे, वा ग्रंथ लुप्तहोजानेके कारण, इनमेसे कारण चाहे जो हो पर यह बात तौ स्पष्ट बोध होतीहै कि, हमारे देशका प्राचीन इतिहास सर्वथा लुप्त हो गया। यह असामान्य हानि केवल उसीके संबंधसे शोचनीय नही है किंतु ग्रंथोके संबंधसेभी वह वैसीही शोचार्ह है। जैसे निबिड अंधकारमे रंग, रूप, आकार और अंतरादिका ज्ञान सब नष्ट हो जाता है, वैसेही एक इतिहासके अभावके कारण समस्त ग्रंथसमूहके विषयमे गड़बड पायी जाती है। कौनसा ग्रंथ पहिले लिखा गया, कौनसा पीछे लिखागया, कौनसा ग्रंथ अपने जन्मदाताके जीवनकालमें किस प्रकारसे समादृत हुआ इत्यादि अनेक बाते जाननेकेलिये मन

अत्यंत उत्कंठित एवं लोलुप होता है, और उनका बोध होनेमेंभी बडा कौतूहल है, कभी २ तौ यह सब आनंद उन बातोमेंही पाया जाता है। आथेन्स नगरके आरिस्तोफेनीज् नामक एक प्रहसनकर्त्ताका 'मेघमाला' संज्ञक एक प्रहसन अद्यावधि प्रसिद्ध है। वह यदि अपने 'प्रबोधचन्द्रोदय' की नाई इतिहास–प्रसिद्धिशून्य होता तौ क्या आश्चर्य्य है कि, उसका सब रस विनष्टसा न हो गया होता? सारांश जैसे किसी मृत स्त्रीके मुखद्वारा उसके अपरअंगोका आकार, उसका वर्ण आदि मात्र दृश्यमान रहतेहैं, पर जीवितकालका सौदर्य और मुखमडलकी शोभा एकबार जो अस्त होजाती है सो होही जातीहै, उसकी पुनः कल्पनातक नही होसकती, उसी प्रकारसे संस्कृतभाषाके ग्रथोकी नूतन शोभा अपने २ समयके साथही प्रायः कभीकी लयको प्राप्त होगयी ऐसा कहनेमे कोई बाधा नही बोध होती। पर यदि वही शोभा इतिहास–रूप चित्रमे आजादिन ज्योकी त्यो बनी रहती, तौ सूर्य्योदय हो सब दिशाओके प्रफुल्लित होनेपर नदी, वृक्ष, पर्वतादिद्वारा चित्रविचित्ररूप धारणकरनेवाली प्रकृतिदेवीकी जैसी अपूर्व्व शोभा आलोकपथमे आती है और उसके समस्त दृश्य रमणीक दीख पडते है, उसी प्रकारसे पूर्वोक्त ग्रथसग्रह संप्रतिकी नांई उलझनमे न फसकर यथाक्रम हस्तगत होता, और उससे संप्रतिकी अपेक्षा कही बढके आनद और लाभ प्राप्त होता। तात्पर्य्य यह है कि, अपने देशका पुरातन इतिहास उपलब्ध न होनेके कारण अपनी और सब जगकी बडी भारी हानि हुई है।

अब यह बात सच है कि, प्रसंगवशात् 'राजतरंगिणी'। * जैसे ग्रंथद्वारा

---

* यह बृहद्ग्रथ चारभागोंमें शेष हुआ है। कह्लण पडितने इसके पहिले भागमें काश्मीर देशका ई० सन ११४८ पर्य्यंतका इतिहास लिखाहै। दूसरे भागमे जोन राजाने ई० सन १४१२ पर्य्यंतका वृत्त लिखाहै। तीसरे भागमे ( जोन राजाके शिष्य ) श्रीवरपंडितने ई० सन १४७७ पर्य्यंतकी घटनाओंको लिपिबद्ध किया है। और चौथे भागमे प्रजयभट्टने अकबरके काश्मीरविजयका वृत्तांत और आगे शाह आलमबादशाहपर्य्यन्तका वृत्तान्त लिखाहै। काव्यरीतिके अनुसार भी यह ग्रथ अत्यत प्रशंसनीय है।

काम निकल जाता है, पर उसे इतिहासके नामसे पुकारना युक्तियुक्त बोध नही होता। क्योंकि पहिले तो उसकी लेखप्रणाली शुद्ध इतिहासकैसी नही है किंतु वह केवल काव्यकैसी है और दूसरे इतिहासके जो दो सुदृढ़ आधारस्तंभ कालक्रम और भूगोल ( देशज्ञान ) है उनकी ओर लेखकगणोने वैसा कुछ ध्यान दियासा नही देखपडता । भारतवर्ष अत्यंत विस्तीर्ण देश होनेके कारण भिन्न २ प्रांतोके राजालोगोने भिन्न शक प्रचलित कियेहैं एतावता कालका निश्चय करनेमें बहुत् आपत्ति उपस्थित होतीहैं । इसके अतिरिक्त हमलोगोके यहां पूर्वसे एक ऐसी भद्दी चाल पड़ गयी है कि, कोई शक वा संमत लिखतेही नही । आजदिनभी बहुतसे पुरानेग्रंथ विद्यमान हैं पर उनमेंसे ऐसे ग्रंथ स्यात ही होगे कि, जिनमे उनका शक लिखा हुआ है । पर इतने दूरजानेकी भी कोई अवश्यकता नही है। आजदिनभी केवल भाषा जाननेवाले वा पुरानेपंडित लोग अपने पत्रोमें केवल तिथि और महीनेकाही नाम लिखतेहैं वर्षका शक वा संवत् कदापि नही लिखते । कहनेका अभिप्राय यह है कि, अपने भूतपूर्व ग्रंथप्रणेतृगणोके समयका खोज लगानेके साधनोंका अपने पास प्रायः अभावही है, तौभी यहां पर एक बड़ी आश्चर्य्यजनक एवं लज्जोत्पादक बात पाठकोको सूचित की जाती है— वह यह कि, बाणकविका समय जाननेकी अपनी जिस उत्कट उत्कंठाको स्वयं अपने ग्रंथ तृप्त नही कर सके उसे एक चीनके ग्रंथने पूर्ण किया है !!

यह महदाश्चर्य्यसंयुक्त घटना क्योंकर हुई, और चीनके ग्रंथ और हमारे बाण कविके कालका क्या संबन्ध है आदिका यथावत् बोध होनेके हेतु यहांपर थोडेसे ऐतिहासिक वृत्तका उल्लिखित होना आवश्यक जानपड़ताहै । हमारे पाठकोंमेसे सारज्ञ पाठकोंको यह बात अवश्यमेव विदित होगी कि, मुसलमानोका अधिकार हमलोगोकी बुद्धिप्रबलताका बाधक हो उसकी अवनतिका कारण होनेके पूर्व सैकड़ो वर्षलों धर्म्मके संबंधसे इसदेशमें कई बड़े२ उलटफेर हो गयेथे आर्य्यलोगोके मूल वैदिकधर्म्मपर आक्षेपकर पहिला मतभेद बुद्धने प्रचलित किया। कालक्रमानुसार बहुतेरे लोग

उसके मतका अनुधावन करनेलगे। और इस प्रकारसे धर्ममें दो भेद होगये। और यह नूतनधर्मावलबी लोग अपनेको बौद्ध कहानेलगे। इनके नवीन मत कैसे थे इनका उदय, विस्तार और लय कब और क्यों हुआ आदि बाते इतिहासलेखकोके बडे मनोहर विषयकी सामग्रीथी, पर अब उसकी चर्चा करनेसे लाभही क्या है? पिछली ही खेदकारक बातका यहांपर पुनःएक-बार उल्लेख करना चाहिये कि,इतिहासके अभावके कारण हमको समस्त जगके साथ इस महल्लाभसे हाथ धो बैठना पड़ाहै। अस्तु, बुद्धके विषयमे यद्यपि हमे कुछभी ज्ञात नही है * तौभी यह बात तो स्पष्ट ही है कि, उनकी बुद्धि लोकोत्तर होगी। क्योकि स्वय उनके विपक्षी ब्राह्मणोने भी उन्हे ईश्वरका साक्षात् नवम अवतार माना है। जयदेवस्वामी अपने गीत गोविदके आदिमे लिखते हैः—

निंदसि यज्ञविधेरहह श्रुतिजातम्।
सदयहृदयदर्शितपशुघातम्॥
केशव धृतबुद्धशरीर जय जगदीश हरे॥

(ध्रुवपद)

इसमे बुद्धके मुख्य प्रतिपाद्य मतका कथन किया है "वेदाज्ञानुसार यज्ञमे जो पशुहिसा की जाती थी उसका उनने सदय अतःकरण हो निषेध किया" इस धर्म्मसंस्थापकका मरणकाल अंगरेजग्रंथकर्त्ताओंने ईसवीसनके पूर्व ६४३ वर्ष कहा है। इसके अनंतर इस धर्म्मने परमोन्नति प्राप्त की थी। ईसवी सनके पूर्व अनुमान ३००वर्षउस धर्म्मका परम प्रसिद्ध अशोकसंज्ञक राजा शासन करता था। सुना जाता है कि, उसने अपने सपूर्ण राज्यमे पश्वा-दिकोके वधका निषेध कर दिया था इस समयकी साक्षी देनेवाले अक्षर खुदेहुए कई स्तभ प्रभृति आजादिनभी कही कही पायेजाते है। अस्तु, पर बुद्धका

* आनदका विषय है कि, केवल भाषा जाननेवाले लोगभी अब यदि वह चाहें तो, काशी निवासी श्रीयुत बाबू श्यामसुंदरदास बी ए. लिखित 'शाक्यवंशीयगौतमबुद्ध' नामक ग्रंथद्वारा बुद्धके विषयमे बहुतकुछ परिचय प्राप्त करसकते है।

यह समस्त विभव आगे कुछकालके अनंतर समूल विनष्ट होगया। ईसवी सनके आरंभके लागपर बौद्ध और ब्राह्मणोमे प्रचंड वादविवाद हुआ था; श्रीमच्छंकराचार्य्यने बौद्धधर्म्मका खंडन कर ब्राह्मणधर्म्म स्थापित किया था। * इस प्रकारसे बौद्धोका पराजय होनेपर स्वेच्छानुसार कहो वा राजाज्ञानुसार कहो उनलोगोने देशत्याग किया और कोई तिब्वत, कोई चीन और कोई लकामे जा बसे। आगे चिरकालपर्यंत उन्हे अपने आदिके देशका स्मरण बना रहा था और बीच बीचमे कोई कोई लोग स्वधर्म्मीलोगोंके पूर्वके स्थान और विशेषतः अपने धर्म्मोत्पादककी धरतीका निरीक्षण करनेके हेतु भारतमें आया करतेथे। इस प्रकारका एक चीनी हुएनसंग नामका यात्री पिछले दिनों भारतमे आया था। उसने ईसवीसन ६२९से६४५पर्यंत अर्थात् अनुमान १६ वर्ष लो भारतमे भ्रमण कियाथा। उसने अपने ग्रंथमे उस समयके हिंदू राजाओंका तथा उसने जितना देश देखाथा उसका वर्णन इतना परमोत्कृष्ट कियाहै कि, योरोपके वर्त्तमान भुवनविख्यात संस्कृतज्ञ पंडित मोक्षमूलर महोदयने उसकी अत्यंत प्रशंसा की है। संप्रति यहांपर हमे यही बात प्रदर्शित करना अभीष्ट है कि, इसी हुएनसगने अपने ग्रंथमें हर्षराजाका वर्णन किया है। इससे यह बात निश्चित होतीहै कि, ईसवी सन ६५०के लागपर बाणकवि जीवित था। इस गुरुतापूरित शकके खोज लगानेकी प्रतिष्ठा सुयोग्य डॉक्टर हॉल साहिबको, कि जो पिछले दिनों कलकत्तेकी ओर थे, प्राप्त हुई है। इस छोटीसी बातसे हमारे आधुनिक विद्वान् यदि यह शिक्षा ग्रहण करें कि,विद्याकी सफलता पल्लवग्राहिपांडित्य और शुष्क तर्कनामे नही है, वैसेही जीवनका प्रधान अभिप्राय विलासप्रियता एवं तंद्रिलता नही है, जैसा कि वे अपने आचरणद्वारा लोगोको प्रायः प्रदर्शित किया करतेहैं, तौ बहुतकुछ लाभकी आशा की जा सकती है।

* सर्वसाधारणकी यह सम्मति विलसन साहिबको स्वीकृत नहीं है। आपने अपने कोशको-भूमिकामे एक स्थानपर यह लिखा है कि माधवाचार्य्यके शंकरविजय ग्रथ और आचार्य्यके ग्रंथाद्वारा इस मतके लिये कहीं कुछ आधार नहीं मिलता है, उक्त ग्रथ उनके स्वभावकी सौम्यता अवश्य प्रदर्शित करतेहैं।

बाणकविका अत्यंत प्रसिद्ध ग्रंथ कादंबरी है, और आजपर्य्यंत यही एक उसके नामसे विख्यात था पर अभी पीछे लिखही आये हैं कि, अब इधर 'हर्षचरित' नामका उसका एक दूसरा ग्रंथभी प्राप्त हुआ है। यह ग्रंथ अभी चारों ओर तादृश प्रसिद्ध नहीं हुआ है। तथापि उसके अभिधानसे यह बात स्पष्ट बोध होता है कि, जिस हर्षराजाने बाणभट्टको निज आश्रय प्रदान किया था उसका उसने इसमे वर्णन किया होगा। 'चडिकाशतक' नामक ग्रंथके विषयमेभी अब इधर सुना जाता है कि, वहभी बाणभट्टका लिखा हुआ है। इसके विषयमें एक अचरजकी बात कही सुनी जाती है। अभी ऊपर उल्लिखित होही चुकाहै कि, बाणभट्टके बालमित्रोमे मयूरभी था यह आगे बड़ा नामी कवि हुआ, इसने अपने महारोगनिवारणार्थ सूर्य्यस्तवरूप सूर्य्य-शतक* नामका एक काव्य प्रणीत कियाहै। इस पुण्यकर्म्मानुष्ठानद्वारा उसका महारोग दूर होगया और वह पूर्ववत् पुनः सुंदरकाय होगया। इस सूर्य्यप्रसादका बाणकविको बड़ा डाह हुआ और उसने अपने हाथ [illegible] टलिये! वे उसे पुनः उक्त काव्यद्वारा प्राप्त होगये। पीछे [illegible] भवभूतिविषयक आख्यायिकाओंके संबंधमे लिखतात्[illegible] विषयमे हम अपना मत प्रदर्शित करहीचुके हैं. [illegible] बात लिखेबिना लेखेनी आगेको सचालित नहीं हो[illegible] युक्तिसंगतता और सुंदरता इन दोनों गुणों[illegible] है। बाण कविके नामसे पार्वतीपरिणय नामका एक [illegible] है। इस नाटकके विषयमें हम अपनी संमति पीछे लिखचुके [illegible] और कुछ अधिक लिखना अभीष्ट नहीं [illegible] अपेक्षा और एक ग्रंथकी कर्तृता अपने [illegible] है। वह [illegible] ऐसा वैसा सामान्य ग्रंथ नहीं है [illegible] नाटिका [illegible] यह मत पूर्वोल्लिखित [illegible] है।

'रत्नावलीका' सुप्रसिद्ध रचयिता श्रीहर्ष हैं, पर अपना कवि जिसका आश्रित था वह हर्ष और यह यदि एकही हो तो इस प्रसिद्धिका कारण सहजहींमें कहा जा सकता है। वह कारण यही हो सकता है कि, राजाने बाणकविको द्रव्य दे उससे उक्त नाटिका लिखा ली है, और एकवार वह प्रसिद्ध हो वही प्रसिद्धि आजलो चली आती हो। उक्त साहेबको यह शंका उपस्थित होनेकेलिये यह कारण हुआहै कि 'रत्नावली' के कतिपय श्लोक हर्षचरितके श्लोकोंसे मिलते हैं। हमने 'हर्षचरित' देखा नही है, अतः इसके विषयमें हम दृढ़तापूर्व्वक यहांपर कुछभी नही लिखसकते। तौभी इतना लिखदेना आवश्यक समझते हैं कि, जब यह मत आज सैंकड़ो वर्षोंसे चलीआतीहुई प्रसिद्धिका विरोधी होगा तब जबलो विश्वासपात्र एवं दृढ़प्रमाण नही प्राप्त होतेहैं तबलों उक्त विवादका निर्णय करना अनुचितहै।

एक 'काम्दबरी' मात्र बाणकविका अत्युत्तम ग्रंथ है; इस ग्रंथका जितना भाग स्वयं बाणकविने लिखा है, उतनाही यदि उसका ग्रंथ माना जाय तौभी वह ग्रंथ बहुत कुछ बडा है, एतावता यह कहनेमे कोई आपत्ति नहीं जान पड़ती कि, उसका कवित्त्वगुण उसमें बहुत समाविष्ट हुआहै। अतः उसके औरभी जो ग्रंथ होगे उनकी ओर दत्तचित्त न होकर संप्रति उक्त ग्रंथकोही समीप रखकर उसके कवित्वगुणकी परीक्षा लिखतेहैं। भरोसा तो है कि, इस कार्य्यमें हम धोखा न खाने पावेगे।

विषयवर्णनक्रमानुरोधसे तो यह समुचित था कि, यहांपर वर्त्तमान ग्रंथके संविधानकका (कथासूत्रका) उल्लेख किया जाता पर संप्रति यहांपर उसे लिखनेके लिये हम असमर्थ हैं। इसका कारण यही है कि, वह संक्षेपमे नहीं लिखा जा सकता और उसका योंही थोड़ा बहुत लिखा जाना केवल निरुपयोगी है। अतः इसकथानकके लिखनेको एक स्वतंत्रग्रंथ लिखना समझकर हम उसे यहां पर नहीं लिखते; और इस ग्रंथके विषयमे पूर्व्वक्रमानुसार सामान्य तथा हमें जो कुछ लिखना है उसका सहसा प्रारंभ करते हैं।

अंगरेजीमें जिस अद्भुत कथासमूहको, "रोमन्स" के नामसे पुकारते हैं,

समन्तादुत्सर्पन् घनतुमुलसेनाकलकलः
पयोराशेरोघःप्रलयपवनास्फालित इव ॥ ❋

उत्तररामचरित ५

भवभूतिके तीनो नाटकोंमेसे इतने श्लोकोंका यहांपर लिखाजाना वस्तुतः अधिक बोध होता है। पर यह अभीष्ट न होनेके कारण एतदर्थ हमारा पाठकोंसे क्षमाप्रार्थी होना हमें आवश्यक नही बोध होता। हमारे देवोपम पूर्व्वपुरुषोंकी विशाल बुद्धिका ज्ञापक प्रत्यक्ष प्रमाण स्वरूप जो विद्याका महान् भंडार हमारे पास है—कि, जो इस देशमात्रकी अति प्राचीन एवं अक्षय संपत्ति है; जिसे इसके पूर्व्व अपर देश निवासी राजागण अपहृत नहीं कर सके; और जो जगत्प्रलयपर्यंत हमारे नामकी प्राणपणसे रक्षा करनेके लिये बद्धपरिकर है; वर्त्तमान निकृष्ट अवस्थाके कारण हमलोग समस्त जगकी दृष्टिमे कैसेही दीन हीन दीख पड़तेहों, पर तौ भी जिसकी ओर देख अभीलो लोग हमें समादृत करते हैं, और इतःपर सुदैववशात् यदि हमलोगोंका उत्कर्ष पुनः हुआही तौ जिसके बीजस्वरूप हुए विना वह होही न सकेगा—उसके विषयमे केवल अंधपरंपराद्वारा सामान्यतः शुष्क अर्थवाद करनेकी अपेक्षा उसका यथार्थरूप और उसकी योग्यता सर्वसाधारणको प्रत्यक्ष करादेनेके लिये जो यत्न करता हो उसका पाठकोंके पठनपरिश्रमार्थ पद पदपर क्षमाप्रार्थी होना हम अत्यन्त अनुचित समझते हैं। जिस प्रकार किसी अबोध मनुष्यको उसके पिताका धरतीमें गडाहुआ अतुल धन पुनः दृग्गोचर करादेनेवाले पुरुषको उसे परिश्रम देनेके हेतु सकोच माननेकी कोई अवश्यकता नहीं है; उसी प्रकारसे अपने प्राचीन कविवरोंके वाग्रत्नोंकी सुन्दरताको अपने सर्व्वसाधारण पाठकोंके बुद्धिक्षेत्रमें लादनेकेलिये जो यत्न करता है उसे भी वारंवार अपने पाठकोंसे क्षमा मांगनेकी वैसी कुछ आवश्यकता बोध नहीं होती। अस्तु; हमारा अभिप्राय इतनाही है कि, जिस

❋ इसका अर्थ आगे चलकर लिखेंगे।

प्रीति एवं उत्साहके साथ हमने यह गुरुतर काम हाथमें लिया है, उसी भावको हमारे पाठक गणोंको अपने चित्तमें धारण कर हमारी सहायता करनी चाहिये, हमे भरोसा है कि, हमारे रसिक पाठकगण हमारी प्रार्थनाका सानंद स्वीकार करेगे।

संस्कृतके कवियोंमें परमविख्यात जो कालिदास और भवभूति उनके विषयमें हमें जो जो उचित जानपड़ा सो हमने अपने विवेकी पाठकोंकी सेवामें सानुनय भेट किया। अब यहांपर लेखके आदिमें जो प्रस्ताव कियाहै उसके विषयमें कुछ लिखना आवश्यक जानपड़ता है। कालिदास और भवभूति की समानता करनेवाला तीसरा कोई कवि नहीं है अतः संस्कृतके परमोत्कृष्ट कविवृन्दमें यह दोही परिणत किये जाते हैं। इन दोनोंकी जैसी ही उत्कृष्ट प्रतिभा प्रकृतिजात थी वैसेही भाषाभी इनके आधीन अर्थात् अभिप्रायानुसारिणी थी। दोनोंकी कल्पना और पदरचनामें * नितांत सरलता, प्रौढ़ता रसिकतादि जो महाकवियोंके गुण हैं सो पूर्णरूपसे दृष्टिगत होतेहैं। दोनोका जीवनकाल एकही था वा कुछ २ निकटवर्ती था आदिके विषयमे ठीक ठीक नहीं कहा जा सकता। तौभी अत्यंत प्राचीन कालसे लोगोंकी दंतकथाओंके कारण दोनोंके कालकी ऐसी कुछ गुत्थमगुत्था हो गयी है कि, इतःपर उसका सुरझजाना असंभवसा बोध होता है, अनुसंधानप्रिय पंडितगण उसे नष्ट करनेके लिये प्रबल प्रमाणोंको भलेही उपस्थित करें, पर ये उभय कविमणि भोजराजाकी सभाके कवियोंमें शिरोरत्न थे, उस गुणिजनैकपक्षपाती राजाने उनका कण्ठमणिकी नाई संतत बड़े लाड़चावसे भरण पोषण किया है, घटना कैसीही क्षुद्र क्यों न हो—विषय तुच्छ भलेही हो, पर तौभी अपनी अस्खलित सरस्वतीके रससे वे लोग उसे भूषित करते, दोनोंकी प्रवचनपटुता तथा उक्ति प्रत्यु-

---

* हां, यह बात अवश्य देखी जाती है कि, पूर्वोल्लिखानुसार भवभूतिके ग्रथोंमें लबे २ समासघटक पद पाये जाते हैं, पर साथही वे सुबोध हैं और बहुत थोड़े स्थानोपर प्रसंगानुरोधके कारण व्यवहृत किये गये है। अतः वह उक्त उल्लेखके विरोधी नहीं हो सकते।

किमें सदैव झटापटी हुआही करती, और परस्परकी रसपूरित कृतियोंको देख क्षणभरकेलिये स्पर्धाको भूल हृदयोल्लास भरित हो उनका अभिनंदन करना, आदि असत्यमय भावनाओंमें ही रंग जाना मनको प्यारा लगता है; और जिन वृथासत्याभिमानी निठुर अनुसन्धानशील लोगोने उक्त मनोहर भ्रमोंको नष्ट करनेके हेतु अपनी बुद्धिको कष्ट दिया है, उन्हें शतश शाप देनेके लिये उद्यत हो उनके सर्वथा निर्द्धारित सत्यकी उपेक्षा करनेको वे तनिकभी नहीं हिचकते !

तदंतर्गत, "कादंबरी" परिणत की जा सकती है। इसग्रंथकी नायिका कादंबरी है। यह एक गंधर्वकी कन्या है। उज्जैनके राजपुत्र चंद्रापीडके साथ इसका विवाह हुआ है। यह राजपुत्र दिग्विजयकी अभीलाषासे प्रस्थित हो हिमालयपर कैलासके बगलमे डेरा डाले पड़ा हुआ था। एक दिन आखेटकी खोजमे फिरते फिरते वह एकाकी गंधर्वोंके देशमे जा निकला। आगे महाश्वेता और कादंबरीसे उसकी भेट हुई। महाश्वेता कादंबरीकी सखी और इस उपन्यासकी उपनायिका है। इसने पुंडरीक नामक ऋषि-कुमारसे विवाह किया था। जन्मांतरमे यही चंद्रापीडका मित्र वैशंपायन हुआ, और आगे महाश्वेताके शापार्थ पुनः तोता हुआ। कथाके आदिमे अंत्यजकन्या जिस सुग्गेको लेकर शूद्रक राजाके निकट आयी है वह यही कीर है। शूद्रकभी जन्मांतरका चंद्रापीड है। अस्तु इस समासकथानकद्वारा हमारे विज्ञ पाठकगण इस उपन्यासके संविधानक तथा उसके बृहत्काय एवं आश्चर्योत्पादक होनेका अनुमान सहजहीमे करसकते है। संविधानकचातुर्यही वस्तु है कि, जिसके द्वारा आख्यायिकाके प्रायः पर्यवसानपर्यंत आगे क्या क्या होगा उसकी पाठकोंको थाह न मिलने पावे और उनका कौतूहल सतत जागृत बना रहे। इस विशेषताको बाणकविने वर्त्तमान ग्रंथमे बड़ी निपुणतासे सन्नि-विष्ट किया है। आदि आदिमेही नही किंतु कथाके बीचोबीच आजाने परभी दीर्घ काललो उसके अवसानके विषयमे कुछभी अनुमान नही किया जा स-कता। आजपर्य्यंत सहस्रो मनुष्योंने यह कथा पढ़ीहोगी, पर हम नही सम-झते कि, उनमेसे कितने लोग इस मर्मको समझे होगे कि, शूद्रक और तो-ता इस कथाके यथाक्रम नायक और उपयनायक है। जो इसग्रंथके अभि-धानका प्रधान कारण है उसी मुख्य नायिकाका आधेसे कही अधिक ग्रंथ पढ़जानेपर परिचय मिलने लगता है, तबलो पाठकोको यह रहस्य यत्किंचित् भी नही विदित होता कि, इसग्रंथका नाम कादंबरी क्यो विहित किया गया है। आगे कथा जसी जसी बढ़ती जाती है वैसा२ उसमे यह संदेह उत्पन्न होता जाता है कि। निदान एककी वह अवस्था हुई—ग्रंथकार कथाके आरंभको

अर्थात् तोता राजासे और जाबालिमुनि शिष्योंसे बोल रहा है सो भूल तो नही गया? आदिआदिमे अंत्यजकी कन्यका एकबार आकर जो चपत हो जाती है सो अंत२के पृष्ठोमे जा पुनः दृष्टिगत होनेलगतीहै, वह जातिकी पतित होनेपरभी आदिमे उसके निरुपम सौंदर्य्यका इतना वर्णन क्यो किया गया है, उसने तोतेको राजके आधीन क्यों किया आदि बातोंका रहस्य बिलकुल अंतअंतमें जाकर ज्ञात होता है। तात्पर्य यह संविधानक अत्यंत निपुणताके साथ जोडा गया है, अब हिंदी आदिभाषाओमें इसकाव्यकी जो मधुरता लायी जायगी उसका इस संविधानककी अपेक्षा अधिक श्रेष्ठ होना सर्वथा असंभवसा बोध होताहै।

पर यह संविधानक उक्त भव्यभवनकी नीवमात्र है। इसकी मधुर एवं प्रौढ वर्णरचना, श्लेषोकी खूबी, भिन्न२ स्थानोके चित्र विचित्र एव मनोहर वर्णन, आलापका प्रवाह आदिके गुणसमुच्चयद्वारा इसग्रंथको जो विलक्षण शोभा प्राप्त हुई है सो वर्णन शक्तिसे परे है। प्रथम तो गीर्वाणभाषाही अनेकगुणसंपन्न होनेके कारण नितांत मनोहर है तिसपर फिर उसका बाणभट्टजैसे सहृदय चतुर एवं कल्पनाशील कविके साथ मेल हो, उसके वह केवल आधीन होजाने पर पूछनाही क्या है? जो जो चमत्कार हों वे सब थोडे ही हैं। इसमें तनिकभी संदेह नहीं है कि, जिन जिन लोगोंने अपने कविके अपने पाठकोंको अपने प्रकृतिसुलभ वाग्विलासद्वारा आश्चर्यित करदेनेकी और उनके मनको ठौर ठौरपर चमत्कृत करनेकी शक्तिका स्वयं अनुभव लिया होगा उनमेसे ऐसा कौनसा रसिक है जो निम्न लिखित गोवर्द्धनोक्तिको यथार्थ मान शिरः प्रकंप न करेगा और उक्त आचार्यजीको न असीसेगा?

**जाता शिखंडिनी प्राक् यथा शिखंडी तथाऽवगच्छामि**
**प्रागल्भ्यमधिकमाप्तुं वाणी बाणो बभूवेति॥**

"हम समझते हैं कि, जैसे पुराकालमें शिखंडिनी शिखंडी हुई वैसे-

ही अधिक प्रगल्भता प्राप्त करनेके हेतु वाणी ( सरस्वती ) बाण हुई" * आचार्य्यकी इसआर्य्याको पढ हम इस बातको निश्चित नही करसकते कि, यहांपर हम आचार्य्यके सहृदयताकी अधिक प्रशंसा करै वा उनकी चतुरताकी अधिक प्रशंसा करै !

सारांश यह ग्रंथ उक्त प्रकारसे अनेकगुणसंयुक्त होनेके कारण परम रणीक हुआ है । जिस किसीको हिंदूलोगोकी कल्पनाशक्ति, संस्कृतभाषाका शब्दार्थरूप अक्षय भंडार, उसका श्लेषादि विचित्रतोत्पादक असामान्य सामर्थ्य, उसके काव्यका नितांतोज्वलस्वरूप, आदिगुणोको एकत्रित हुए देखनेकी इच्छा हो उसकी इच्छा वर्त्तमानग्रंथ पूर्ण करसकता है। और इसके अतिरिक्त इस ग्रंथके अवलोकनद्वारा प्राचीनकालकी रीति भांति लोगोकी रहन सहन आदिकाभी परिचय मिलसकता है। परस्थ विजातीय लोगोद्वारा पद दलितहोनेके पूर्व्व इस सुवर्णभूमिके अपार विभवका जो दुंदुभी नाद दूर-दूरके देशोमें सुनाई पडता था उसका परिचय इस ग्रंथद्वारा जिस प्रकारसे प्राप्त हो सकताहै, वैसा कदाचित् और ग्रंथद्वारा न हो सकेगा ।

कादंबरीकी रचनाके विषयमें एक चमत्कृतिजनक घटना हुई है उसका भी उल्लेख यहांपर आवश्यक बोध होता है । इस ग्रंथके दो भाग है– पर वे कविकृत नही हैं किंतु कालकृत है । बाणकवि इस काव्यको अनुमान आधेतक लिख चुकेहोंगे कि, सहसा कराल कालने इन्हें कवलित करलिया पूर्व्वार्द्धके अंतमे अर्थात् जहांपर कथा-विच्छेद हुआ है वहां प्रारंभ किया हुआ ( कादंबरीका ) भाषण वैसाही अधूरा रह गया है सो वह अगले भागमे पूरा किया गया है । इस अनूठेकाव्यकी जिसने मनमें सृष्टि निर्म्मित की उसीके हाथसे वह अंतपर्य्यंत

* भारतांतर्गत उद्योगपर्वके अंतमें शिखंडीकी कथा वर्णितहै । काशीराजाकी कन्या अंबा भीष्मसे बदला लेनेकेलिये दूसरे जन्ममें पहिले शिखंडिनी हुई। आगे एक यक्षने आजन्मके लिये उसे अपना पुंस्त्व दिया तब वही शिखंडी हुई। अनंतर भीष्मके वधका कारण यही शिखंडी हुआ। अब इस कथाका अनुधावनकर हमारे आचार्य कहतेहै कि, ऐसेही वाणीका बाण (बवयोरभेदः) हुआ ऐसा हमस मझते हैं ।

पूर्ण नही होने पाया, इस बातको देखकर मनको बहुत खेद होताहै, और जानपडताहै कि, एतद्द्वारा संस्कृतभाषाको विषम हानि पहुची है । अस्तु, अब जो बात होगयी सो तो होही गयी पर आजदिन इस घटनाको देख परम संतोष होताहै कि, अधूरे रह गये हुए सुंदर भवनको देख दर्शकोको युगपत् आनद और शोक सर्वथा न होने देनेकी तजवीज बाणभट्टके पुत्रने कर-रक्खीहै । उसका रचा हुआ यह उत्तरार्द्ध यद्यपि पूर्वार्द्धकी योग्यताका नही हो सकता है तथापि इसमे अणुमात्रभी सदेह नही है कि, रसिकलोगोकी यह सेवा तदतिरिक्त कविद्वारा होना सर्वथा असभव था । सतत पिताके साथ रहनेके कारण और विशेषतः बाल्यावस्थासे उसकी शिक्षा पिताद्वा-राही हुइ होगी एतावता उसके कवित्वगुणकी झलकका उसपर पडना जैसा सभव था वैसा वह अपर कविके लिये सभव न था सो स्पष्टही है* सारांश दूसरे कविकी बुद्धि कैसोही विशाल क्यो न होती, और उसका ' कादबरी ' के साथ कैसाही घनिष्ठ परिचय क्यो न होता. पर तोभी

---

* संस्कृतके पडितोमे एक आख्यायिका प्रसिद्ध है कि, बाणकविने पञ्चत्वको प्राप्त होनेके पूर्व अपने ज्येष्ठपुत्रसे पूँछा कि, क्या तू मेरे इस अधूरे ( कादबरी ) ग्रथको पूरा कर-देगा ? उस ज्येष्ठपुत्रने जो कि, वैयाकरणकेसरी था, उत्तरमे कहा कि, हा मैं आपके इस अधूरे ग्रथको पूरा करदूगा । पुत्रके उत्तरको सुनकर बाणने अपने उस पुत्रसे कहा कि, तू इस समीपस्थ सूखे पेडका वर्णन कर । तेरे उस वर्णनको सुनकर मैं समझसकूगा कि, तुझसे यह ग्रथ पूरा होसकेगा वा नही । पिताकी आज्ञाके पाते ही उस पुत्रने नीचे लिखी-हुई पक्ति अपने मृत्युकी शय्यापर पडेहुए पिताको कहसुनाई ।

'शुष्को वृक्षास्तिष्ठत्यग्र'

इस पक्तिको सुन बाणकविको तादृश मनस्तुष्टि नही हुई । तब उसने अपने छोटे पुत्रसे कहा कि, तू तो इस सूखे पेडका वर्णन कर पिताकी आज्ञा पातेही उसने उसी पेडका वर्णन यो कह सुनाया ।

'नीरसतरुरिह विलसति पुरतः'

इस कर्णप्रिय रचनाको सुन पिताका ( बाणका ) चित्त प्रसन्न होगया और उसे तत्क्षण विश्वास होगया कि, मेरे अधूरे ग्रथको यह वास्तवमें पूर्णकरसकेगा । बाणने प्रसन्न होकर अपने छोटे पुत्रको आशीर्वाद दिया कि, तू मेरे इस ग्रथको पूराकरसकेगा। और तदनुसार उसने उसे पूरा भी किया ।

वह बाणपुत्रकी नांई कादंबरीको पूर्ण कदापि नहीं करसकता। स्वयं बाणकविही यदि इस अपूर्वकाव्यको शेष करपाते तो आजदिन उसका जो आकार है उसकी अपेक्षा डेवढ़ा तो वह अवश्य ही हो-जाता; साथही यहभी निःसंदेह बात है कि, संप्रति उत्तरार्द्धमे जितना रस पाया जाता है उससे वह कही अधिक पाया जाता तौभी यह बात कुछ सामान्य नही है कि, मृत्युकालके समय पिताने जो अल्पमात्र संविधानक बतलादिया था उसीके आधारसे पुत्रने उस कथाको ऐसी उत्तमतापूर्व्वक परिशेष किया कि, उसमें ऐसी कोई बात नही पायी जाती जो मूलग्रंथका विरोध करती हो। महान् महान् ग्रंथकारभी अपने समस्त काव्योंमेही नही किंतु, कभी कभी एकही काव्यमें एकसा रस लानेके लिये असमर्थ हुए हैं—क्योंकि शिल्पकार्यकी सफलता जितने समयके गुणसे संबंध रखती है उतना शिल्पीके परिश्रमसे नही रखती। विचारका स्थल है कि, विशालबुद्धिसंपन्न मिल्टनकवि जिस उत्तमताके साथ अपने 'प्यारांडेजूलास्ट' संज्ञक काव्यको पूर्णकरसके हैं उस उत्तमता-के साथ वह उसी काव्यके उत्तरभाग 'प्यारांडेजूरिगेड' को नही लिखसके उसी प्रकारसे यह बातभी अनेक बार दृष्टिगोचर हुई है कि, ग्रंथकारोंने अपनी प्राप्तपूर्व कीर्त्तिको अधिक बढानेके अभिप्रायसे अपने मूलग्रंथोमें हेरफेर किये, पर उनका परिणाम कुछ औरही हुआ, यही कारण है कि, चतुर-लोग काव्यादिग्रंथोंके एकबार उत्कृष्ट संपादित होजाने पर पुनः उनमे परिवर्त्तन नहीं करते। यह सब निजके ग्रंथोंके विषयमें कहा गया। फिर दूसरेके ग्रंथमे हाथ डाल उसमें उलटफेर करना वा कुछ काट छाँट करना कैसा दुरूह एवं गुरुतम कार्य्य है सो सब रसमर्मज्ञलोगोपर विदि-तही है! जैसे प्रत्येक मनुष्यका स्वभाव स्वरूप और स्वर एक दूसरेसे कदा-पि नही मिलते वैसेही परस्परके बुद्धिगुणभी परस्परके एकसे नही पाये-जाते। और इसके सिवाय एक बात यहभी देखनेमे आती है कि, बडेबडे कुशाग्रबुद्धिवाले मनुष्यकोभी दीर्घकाललों संतत परिश्रम करनेके कारण गुणपुंजमेंसे किसी एकहीमें अधिकतर निपुणता प्राप्त होती है और शेष

सब गुण योंही रहते हैं। किसीका चित्त गद्यकी ओर, किसीका पद्यकी ओर, किसीका इतिहासकी ओर, किसीका भिन्न २ शास्त्रोंकी ओर, जैसा २ आकृष्ट होता है और उसमे जैसा २ उसका प्रवेश होता जाता है उसी प्रकारसे वह उस विषयका पूर्ण वेत्ता होजाता है। एकही व्यक्तिमे अनेक गुण एकत्रित हुए हो ऐसे उदाहरण कालिदास, सीझर और आरस्टॉटल कैसे लाखोमे एकही दो पाये जाते है। सामान्यतः एकही गुण पूर्णतया प्राप्त करनेके हेतु कई जन्म बिताने पड़ते हैं। अभिप्राय यह है कि, जब एकका मन दूसरेके मनसे सर्वथा मेल नही खाता तब एककी कृतिमे (कवितामे) दूसरेका हाथ डालना प्रचंड साहसका कार्य्य है।

इस विषयमे प्राचीनकालका एक उदाहरण अत्यंत समर्पक है। उक्त चतुर चूडामणि सीझर बड़ा रणधुरंधर था, उसके विषयमे यह बात प्रसिद्ध है कि, लडाईमें उसे जो समय लिखने पढ़नेको मिल जाता था उसमे उसने अपनी चढ़ाइयोकी संक्षिप्त टिप्पणी लिखरक्खी हैं कि, जो आज दिन प्रसिद्ध हैं। उन टिप्पणियोके लिखनेमे उसका अभिप्राय यह था कि, मेरे पीछे कोई महान् इतिहासकार उस समयका इतिहास लिखतीबार मेरे लेखको आधार मानकर उसपर विस्तार करै, पर अचरजकी बात है कि, उक्त टिप्पणी आजदिनभी ज्योकी त्यो पायी जाती है और उस समयके इतिहासका परमोत्कृष्ट एवं विश्वासपात्र ग्रंथ वही माना जाता है सीझरबादशाहके अनंतर कई नामी इतिहासलेखक हुए पर उनमेसे एककोभी भरोसा न हुआ कि, मै उसकी उत्कृष्ट मूलरचनामें कुछ हेरफेर कर कुछ विशेषता प्राप्त करसकूंगा। सारांश निजकी नूतन रचना करना तादृश कठिन कार्य्य नही है पर दूसरेके ग्रंथमे जोड लगा दोनोका एक जी कर देना प्रतिसृष्टि निर्म्मित करनेकैसा प्रायः दुःसाध्य है सारांश ऐसे प्रचंड साहसकार्य्यमे यशलाभ करना सामान्य बात नही है। हम समझते हैं कि, "कादंबरी" परिशेषके विषयमें बाणतनय उक्त श्लाघ्य यशलाभ करसके हैं।

सुनाजाता है कि 'कादंबरी' के शेष भागको बापके पहिले श्राद्धके

पूर्वही अर्थात् एकसालके भीतर पूर्णकरनेकी उसने प्रतिज्ञा की थी और वैसाही किया भी।

बाणपुत्रका नाम क्या था सो विदित नही है। और उसका उसने कादंबरीके उत्तरार्द्धमे उल्लेखभी नही किया है, इसका कारण स्पष्टही है, उसने अपने पिताके अंतिम नियोगकी पूर्त्तिमात्र की है, उसमे कोई बात नई और निजकी नहीं है, इसके सिवाय जैसे चंद्रकांतका द्रवित होना चंद्रके आधीन रहता है उसी प्रकारसे बाणभट्टके पूर्वार्द्धकी शैलीका अनुधावन कर उसने उत्तरार्द्ध रचाहै अतः हम समझते हैं कि, पूरा ग्रंथ बापके नामसेही प्रसिद्ध हो इस उद्देशसे उसने अपना नाम जान बूझकर प्रगट नही किया। यह बात उसकी पितृभक्तिका प्रत्यक्ष प्रमाण बोध होती है इसके अतिरिक्त उत्तरार्द्धके आदिमे उसने जो थोड़ीसी प्रस्तावना लिखी है उससे उसका प्रकृतिसुलभ एवं बुद्धिसस्कारजन्य विनयभी स्पष्टतया बोध होताहै। इस प्रस्तावनाको पढ़ती बार मनकी कुछ विलक्षणही अवस्था हो जाती है। पाठकोको कथाकी नायिकापर्य्यंत पहुँचाके अपना कवि उन्हे भरकथामे लानेकेलिये उद्योग कर ही रहाथा कि, निठुर कालने उसके आयुष्यकी डोर काट दी, अतः यह अद्वितीय ग्रंथ ऐसाही अधूरा रह गया यह देखकर मन नितांत उदासीन हो जाता है। और अगला मंगलाचरणभी अमंगलवत् जान पडने लगताहै। अगले पद्य प्रस्तावनास्वरूप होने परभी ऐसे जान पडते है मानो वे कविविषयक विलापके है, और मनमें इस वृत्तिका संचार होनेका प्रधान कारण तदतर्गत वृत्तोंकी मंदता बोध होतीहै। वशपरंपरागत बिरलेही स्थानमे पाये जानेवाले बुद्धिगुणको इन पितापुत्रमे एकत्रित पा और इस अभूतपूर्व घटनाको देख मन कौतूहलसमुद्रमें मग्न हो जाता है-अर्थात् बापकी कृतिका बेटेके हाथसे पूरा होना देखकर मन नितांत आश्चर्यित होता है; और मन वहीसे भयचकित होने लगता है कि, ऐसे प्रचंड साहसकार्य्यमें हमारे होनहार कविको क्योकर यशलाभ हो सकेगा. पर ग्रंथ आगेको जैसाजैसा पढ़ते जावो वैसा वैसा वह भय दूर होते जाता है और अंतमें उसे प्राप्तयश देख प्रसन्नता होती है।

'कादंबरी' शृंगाररसप्रधान ग्रंथ है। इस रसकी अपेक्षा इसमें किंचिदून कहीं कही अद्भुत और करुणारस भी पाये जाते हैं; और अपर रसोंकी तो योहीं कही २ प्रसंगवश झलकमात्र देख पड़ताहै। इस ग्रंथके पदरचनाकी विशेषता अर्थात् लंबे २ समास प्रयुक्तकरनेकी रीति इसके प्रत्येक पृष्ठमें स्पष्टरूपसे दीख पडती है। यह रीति कालिदास, भर्तृहारि प्रभृति प्राचीन कवियोंके ग्रंथोंमे बिलकुल नही देख पड़ती। उनके ग्रंथोंमें चारपांच पदोंके समाससे अधिक पदके समास बहुतही कम पाये जाते हैं, परंतु कालक्रमानुसार जबसे यह प्राथमिक सरल रीति उठकर कविताको सजानेकेलिये यत्न किया जाना प्रारंभ हुआ, तबसे बड़े २ समासप्रयोगद्वारा रचनाको विचित्रकरनेकी प्रथा चल निकली, यह प्रणाली पद्यकी अपेक्षा गद्यमे अधिकतर स्वल्पकष्टसाध्य एवं विशेष शोभाप्रद होनेके कारण गद्यरचनाकी परिपाटी चल निकली होगी ऐसाभी अनुमान किया जा सकता है। सम्प्रति संस्कृतके लभ्यमानग्रंथोंको देख यह अनुमान होता है कि, इस नई परिपाटीका उत्पादक सुबंधु कवि होगा। उसीको आगे बाणभट्ट और दंडीने अनुसृत किया *। पीछे यह बात उल्लिखित होही चुकीहै कि, भवभूतिनेभी प्रसंगानुरोध वश ऐसी सजावट कही कही की है।

अब यह रचना सदोष है वा निर्दोष है इसके विषयमें यहांपर कुछ लिखना आवश्यक बोध होता है। आजकल इस बातका अनुमान कर लेना किंचित् कठिन जान पड़ता है कि, जिस समय चारों ओर संस्कृत भाषाका पूर्ण अधिकार था उस समय ऐसी रचना कैसी विलक्षण जान पडती होगी। तथापि उसकी ओरसे पाठकोंको थोड़ासा वृत्तांत सूचित करना आवश्यकीय जान पड़ता है। प्रथम तौ यह बात सिद्धहीसी बोध होती है कि, जब बाण और भवभूति जैसे सुप्रसिद्ध कविगणोनेभी उसका अपने ग्रंथोमे प्रयोग किया है तो निदान इस बातके मानलेनेमे क्या हानि है कि, उक्त रचनाको तत्कालीन पंडितोने सदोष नही माना। क्योंकि उक्त बात

* यह लेख जब प्रथम लिखा गया तब हमारी यही सम्मति थी पर अगले दंडीके निबंधद्वाराज्ञात होजायगा कि, यह हमारी भूल थी।

यदि वैसी न होती तो इन लोगोकी कीर्तिही कदापि न होने पाती। यह बात अवश्य मानी जा सकती है कि, उस समय संस्कृत भाषाका प्रचार न्यून होकर वह केवल उच्चपदाभिषिक्त तथा विद्वान् लोगोद्वाराही व्यवहृत की जाती होगी, तौ भी इसमे अणुमात्रभी संदेह नही है कि, उक्त पद रचनाको विलक्षण निश्चित करनेकेलिये उक्त लोग थोड़े बहुत अधिकृतथे। पर उनके अनंतर और कुछदिन बीत जानेके कारण अब हमलोगोको वह अधिकारभी नहीं रहा। ऐसी अवस्थामें इसके विषयमे संमति और भविष्यत्मे केवल बाह्यतः मात्र मत देनेका अधिकार रहगया है अर्थात् यह पदरचना कानोको कैसी लगती है, इसके योगसे मन चमत्कृत हो अनंदानुभव करता है वा नहीं। अब इस दूसरी बातके संबधमे नूतन मत प्रकाशित करनेकी वैसी कुछ आवश्यकता नहीं दीख पड़ती। बाणकविका यह ग्रंथ आज बारा सौ वर्षसे विद्वान्लोगोके समीप विद्यमान है और गोवर्द्धनाचार्यप्रभृति सहृदयधुरीण रसिकलोगोने उसे कसोटी लगाकर परमोत्कृष्ट निर्द्धारित कियाहै। एतावता हम समझते है कि,हमारा निम्नलिखित मत उन्हीके पुनरुच्चारणकैसा है। कादंबरीमे शृंगाररसही प्रधान होनेके कारण कवि*उसकी पदरनाको मार्दव एवं लालित्यादिगुणोद्वाराविशेषरूपसे अलंकृत करसका है। साथही प्रसादगुणकी इसकाव्यमे प्रचुरता पायी जाती है।यह बाते यहांपरस्पष्टरूपसे उल्लिखित करनेका कारण स्पष्टही है कि, इसमे बड़े २ समास और बीचबीचमे बहुतसी वक्रोक्ति यद्यपि लायी गयी तौभी ग्रंथके पढ़ते ही वे सब समझमे आजातीहै। अर्थकी तिलमात्रभी हानि वा क्लिष्टता न होनेदेते बाणभट्टने श्लेषादि विचित्र रचना की इससे संस्कृतभाषा उसके वशमे किस प्रकार थी सो स्पष्टरूपसे जाना जा सकता है पीछे लिखी हुई गोवर्द्धनाचार्य्यकी आर्य्या और "बाणोच्छिष्टं जगत्सर्व्वम्"। इतिप्रसिद्ध वाक्यका मुख्यार्थभी वही है। यह ग्रंथ पढती बार के

उठाने पडते है, एक तो

ठीक प्रकारसे ध्यानमे आनेके लिये उसके भिन्नटप्पोंकी ओर दत्तचित्त रहना पडता है, और दूसरे यह कि, ऐसे वर्णनोमें अनेक कल्पनाओकी एकही स्थानमें गुत्थमगुत्था होनेके कारण उनमेंसे प्रत्येकके ठीक ठीक समझमे अततक ठहरना पड़ताहै । पर यह श्रम ऐसे हैं कि, पढनेके आनन्दमें इनका ज्ञानलों नही होने पाता ।

अब इस ग्रंथके कतिपय परमोत्तम संग्रह पाठकोंके अवलोकनार्थ नीचे उद्धृत किये जाते हैं ।

प्रथमतः शृंगारके उदाहरण लिखे जाते हैं । यही रस वर्त्तमानकाव्यमे प्रधान है सो पीछे लिखहीचुके हैं,और यह रस अपने कविको कितना प्रिय था सो उसकी प्रस्तावनामात्रसे ज्ञात हो सकता है । दुष्टोकी निंदा और सज्जनोकी स्तुति करना यह कवियोका संप्रदाय प्रायः निश्चितही हो गया है सो उसका अनुधावन कर हमारे कवि लिखते हैं:-

कटु क्वणंतो मलदायकाः खला-
स्तुदन्त्यलं बंधनशृंखला इव ।
मनस्तुसाधुध्वनिभिः पदेपदे
हरन्ति सन्तो मणिनूपुरा इव ॥

"दुर्जनलोग पांवोंकी बेडियोंकी नांई कर्णकटु शब्द ( भाषाण ) बोलतेहैं । और मलके ( पापके ) भागी बना देते हैं । पर सज्जनलोग मणिनूपुरकीनाई मंजुल शब्दोंद्वारा(मधुरभाषणद्वारा) पदपदपर मनको रिझाते है ।

'हृदयवसतिः पंचबाणस्तु बाणः'
अर्थात्-

उक्त पद्यके उत्तरार्द्धमे कविके मनकी झांई कैसी स्पष्ट दीखपड़तीहै । जयदेवस्वामीने जो कहा है कि, कवितावृधके हृदयमें वास करनेवाला

साक्षात् पंचबाण ( मदन ) ही बाण कवि है उसकाभी अभिप्राय यही है। *

इन उक्त पदोंकी सार्थकता अगले संग्रहोंद्वारा प्रत्यक्ष होजायगी:—

आदिके शूद्रक राजाके स्नान समारोहका वर्णन—

अवतीर्णस्य जलद्रोणीं वारविलासिनीकरमृदितसुगंधामलकोपलिप्तशिरसो राज्ञः समंतात् समुपतस्थुरंशुकनिबद्धस्तनपरिकराः दूरसमुत्सारितवलयबाहुलताः समुत्क्षिप्तचरणाभरणाः कर्णोत्संगोत्सारितालकाः गृहीतजलकलशाः स्नानार्थमभिषेकदेवता इव वारयोषितः। ताभिश्च समुन्नतकुचमंडलाभिः वारिमध्यप्रविष्टः करिणीभिरिव वनकरी परिवृतस्तत्क्षणं रराज राजा। द्रोणीसलिलादुत्थाय च स्नानपीठममलस्फटिकधवलं वरुण इव राजहंसमारुरोह। ततस्ताः काश्चित् मरकत कलशप्रभाश्यामायमाना नलिन्य इव मूर्ति-

---

* धर्मदास नामके कविने अपने 'विदग्धमुखमंडन' संज्ञक ग्रंथमे ऐसेही आशय की, एक छेकापह्नुति लिखी है। वह यह है.—

रुचिरस्वरवर्णपदा रसभाववती जगन्मनो हरति।
तत्किं तरुणी नहि नहि वाणी बाणस्य मधुरशीलस्य॥

कोई कहता है "अहाहा! उसके स्वर वर्ण और पदोंका सौंदर्य्य कैसा अनोखा है, रस और भावसे चुहचुहाती हुई होनेके कारण वह सबके मनपर बड़ी गंभीर चोट करती है।" यह सुनकर दूसरा उससे पूछता है कि, भाई क्या यह कोई नायिका है? ॥ उत्तरमें वह कहता है "नहीं नहीं वह नायिका नहीं है" मैंने यह मधुरशील बाण कविकी वाणीका वर्णन किया है॥

उक्तआर्य्याके 'स्वर' 'पद' 'रस' और 'भाव' श्लिष्ट हैं। इनके अपर अर्थभी स्पष्ट ही हैं।

मत्यः पत्रपुटकैः काश्चिद्रजतकलशहस्ता रजन्य इव पूर्णचंद्रमंडलविनिर्गतेन ज्योत्स्नाप्रवाहेण काश्चित् कलशोत्क्षेपश्रमस्वेदार्द्रशरीरा जलदेवता इव स्फाटिकैः कलशैस्तीर्थजलेन काश्चित् मलयसरित इव चंदनमिश्रेण सलिलेन काश्चिदुत्क्षिप्तकलशपार्श्वविन्यस्तहस्तपल्लवाः प्रकीर्यमाणनखमयूखजालकाः प्रत्यंगुलिविवरविनिर्गतजलधाराः सलिलयंत्रदेवता इव काश्चिज्जाड्यमपनेतुमाक्षिप्त बालातपेनेव दिवसश्रिय इव कनककलश हस्ताः कुंकुमजलेन वारांगनाः क्रमेण राजानमभिषिषिचुः ॥

कादंबरी और चंद्रापीड़की पहिली भेंट होनेके अनंतर उसे रहनेके लिये क्रीडापर्वतस्थ बंगला दिलाकर महाश्वेता कादंबरीके पितासे मिलनेके लिये निकल गयी । यह क्रीडाशैल कादंबरीके महलके बगलमें ही था । पार्श्ववर्त्ती उपवनोंकी शोभा देखनेके हेतु चंद्रापीड बाहर आये हुए हैं यह देखकर मदनविवश कादंबरी कुलीनतोचित लज्जाको तिलांजलि दे उन्हें देखनेके लिये अपनी अटारीपर आ उपस्थित हुई । उस समयका वर्णनः—

कादंबरी तु तं दृष्ट्वा चिरयतीति महाश्वेतायाः किल वर्त्मावलोकयितुं विमुच्य तं गवाक्षं अनंगाक्षिप्तचित्ता सौधस्योपरितनं शिखरमारुरोह । तत्र च विरलपरिजना सकलशशिमंडलपांडुरेणातपत्रेण हेमदंडेन निवार्यमाणा-

तपा चतुर्भिर्बालव्यजनैश्च फेनशुचिभिरुद्धू-
यमानैरुपवीज्यमाना शिरासि कुसुमगंधलु-
ब्धेन भ्रमता भ्रमरकुलेन दिवापि नीलावगुंठ-
नेव चंद्रापीडाभिसरणवेशाभ्यासमिव कुर्वती
कैलासशिखर इव गौरी मुहुश्चामराशिखां समा
सज्य, मुहुश्छत्रदंडमवलंब्य, मुहुस्तमालिका
स्कंधे करौ विन्यस्य, मुहुर्मदलेखां सखीं परि
ष्वज्य, मुहुः परिजनांतरितसकलदेहा नेत्र-
त्रिभागेण मुहुरावलितत्रिवलीवलया परि-
वृत्य मुहुः प्रतिहारीवेत्रलताशिखरे कपोलं
निधाय, मुहुर्निश्चलकराविधृतामधरपल्लवे
वीटिकां विनिवेश्य, मुहुरुद्धूर्णकर्णोत्पलप्रहा-
रपलायमानपरिजनानुसरणदत्तकतिपयपदा
विहस्य, तं विलोकयन्ती तेन च विलोक्य-
माना महांतमपि कालमतिक्रांतं नाज्ञासीत् ॥

वही घटना फिर—

अनतिदूरं गतायां च तस्यां क्रीडापर्वतकगतं
उदयगिरिगतमिव चंद्रमसं, चंदनदुकूलहार-
धवलं चंद्रापीडं द्रष्टुमुत्सारितवेत्रछत्रचामर-
चिह्ना निषिद्धाशेषपरिजनानुगमना तमा-
लिका द्वितीया चित्ररथसुता पुनरपि तदेव

सौधशिखमारुरोह । तत्रस्था च पुनस्तथैव विविधविलासतरंगितैर्विलोकितैर्जहारास्य मनः । तथा हि मुहुर्नितंबबिंबन्यस्तवामहस्तपल्लवा अंसप्रावृतांशुकानुसारप्रसारित दक्षिणकरा निश्चलतारका लिखितेव मुहुर्जृंभिकारंभदत्तोत्तानकरतलतया तद्गोत्रस्खलनभिया निरुद्धवदनेव मुहुरंशुकपल्लवताडितनिश्वासामोदलुब्धमधुकरमुखरतया प्रस्तुताह्वानेव मुहुरनिलगलितांशुकसंवरणसंभ्रमद्विगुणीकृतभुजयुगलप्रावृतपयोधरतया दत्तालिंगनसंज्ञेव मुहुः केशपाशाकृष्टकुसुमपूरितांजलिसमाघ्राणलीलया कृतनमस्कारेव मुहुरुभयतर्जनीभ्रमितमुक्ताप्रलंबतया निवेदितहृदयोत्कलिकोद्गमेव महुरुपहारकुसुमस्खलनविधुतकरतलतया कथितकुसुमायुधशरप्रहारवेदनेव मुहुर्गलितरशनानिबिडनियमितचरणतया संयम्यार्पितेव मन्मथेन, मुहुश्चलितोरुविधृतशिथिलदुकूला क्षितितलदोलायमानांशुकैकदेशाच्छादितकुचा चकितपरिवर्त्तनत्रुटच्चत्रिवलीलता अंसस्रस्तचिकुरकलापसंकलनाकुलकरकमला, कटाक्षक्षेपधवलीकृतक-

## गौत्पलं विलक्ष्य च स्मितसुधाधूलिधूसरित कपोलं साचीकृतवदनमनेकरसभंगिभंगुरं विलोकयन्ती तावदवतस्थे, यावदुपसंहृतालोको दिवसो बभूव ॥

उक्त उभय संग्रहोमे कादंबरीकी मुग्धलीलाओंका वर्णन कितनी उत्तमताके साथ किया गया है। इसीप्रकारके औरभी संग्रह यथेष्ट उद्धृत होसकते है, पर वर्तमान ग्रथके शृंगारका रसिक पाठकोको परिचय करा उन्हे उसका प्रेमी बनादेनेके लिये उक्त तीनही संग्रह अलम् होंगे। तथापि यहांपर औरभी एक स्थानका विशेषरूपसे निर्देश किये विना हमसे नही रहा जाता। पीछे यह तो लिखही आये है कि, चंद्रापीड मृगयाकी चिता करते करते गंधर्वोंके प्रदेशको अकेलाही पहुंच गया। आगे कविने तदर्थ एकसे एक अद्भुत घटनाएं घटित की है। पहिली घटना अच्छोदनामक विस्तृत एवं रम्य सरोवरका दर्शन, दूसरी उस निर्जनवनमे दूरपर्य्यंत श्रवणगत होनेवाला मधुर गायनस्वर। और तीसरी शिवालयमे बैठ शिवगीत गानेवाली दिव्य कन्याका दर्शन। यह कन्या महाश्वेता है, आगे उस कन्याने जब राजाको आदरातिथ्यद्वारा समादृत किया तब राजाने उसका परिचय चाहा। उत्तरमें उसने अपना गधर्वकुलका जन्म निवेदन कर पुंडरीक नामक एक दिव्य ऋषिकुमारके साथ उसकी अचानचक भेट कैसे हुई, दोनोमें तत्क्षण प्रेम किसप्रकार अंकुरित हुआ, और अंतमें रात्रिके समय तदर्थ अभिसरण करनेपर उसे मदनव्यथाद्वारा गतप्राण देखकर वह कैसी विषम अवस्थाको प्राप्त हुई, आदि सब अपनी कथा उसने उसे पूरी पूरी कह सुनायी, यह कथाभाग अत्यंतही हृदयभेदक है। इसमे शृंगार, करुणा और अद्भुत ये तीनों रस मिश्रित पाये जाते है। यहांपर शृंगारका अंश अत्यत शुद्ध होनेके कारण और साथही महाश्वेताके मनकी गंभीरता दिखलायी जानेके कारण इस कथाभागको विशेष शोभा प्राप्त हुई है। स्थानौचित्यकीभी यहांपर किसी प्रकारकी ऊनता नही है—हिमालयके

गगनभेदी उत्तुंग प्रदेश यहांके स्थान हैं। सारांश जिस प्रकारसे चंद्रापीडको इस प्रदेशमें प्रथम पदार्पण करतेही नितांत विस्मय एवं हर्ष हुआ, वैसेही पाठकोंकोभी होता है; और अगला वृत्तांत जाननेके हेतु उनका रसिक मन परमोत्कंठित होता है, पर उनके कल्पनाकी दौड यथार्थ घटनाओं नहीं पहुंचपाती। अस्तु; इस स्थलके वर्णनको यहांपर उद्धृत करनेके लिये स्थलाभाव होनेके कारण हम विवश हो अपने रसिक एवं विवेकी पाठकोंको मंत्रणा देते हैं कि, वह मूलग्रंथद्वारा अपनी मनस्तुष्टि करलेवें।

शृंगारके अतिरिक्त औरभी रस इस ग्रंथमे कहीं कही पाये जाते हैं, पर वे अप्रधान होनेके कारण उनके उदाहरण यहांपर लिखना अभीष्ट नही जान पडता। अतः यहांपर अब इस ग्रंथमे ठौर ठौर पर जो रसपूरित वर्णन उपलब्ध होते है उन्हे अपने पाठकोको भेंट करते हैं।

कथाके आदिमे तोता जिस विशाल शाल्मलीवृक्षपर रहता था उसका वह वर्णन करता हैः—

तस्यैव पद्मसरसः पश्चिमे तीरे राघवशरप्रहारजर्जरितजीर्णतालतरुषंडस्य च समीपे दिग्गजकरदण्डानुकारिना जरदजगरेण सततमावेष्टितमूलतया बद्धमहालवाल इव तुंगस्कंधावलंबिभिरानिलवेल्लितैरहिनिर्मोकैर्धृतोत्तरीय इव दिक्चक्रवालपरिमाणमिव गृह्णता भुवनांतरालविप्रकीर्णेन शाखासंचयेन प्रलयकाल ताण्डवप्रसारितभुजसहस्रमुडुपतिशकलशेखरमिव विडंबयितुमुद्यतः पुराणतया पतनभयादिव गगनस्कंधलग्नः निखिलशरीरव्यापिनीभिरतिदूरोन्नताभिर्जीर्णतया शिराभिरिव परिगतो व्रततिभिः जरातिलकबिंदुभिरिव कं-

टकैराचिततनुः इतस्ततः परिपीतसागरसलिलै-
र्गगनागतैः पत्ररथैरिव शाखांतरेषु निलीयमानैः
क्षणमंबुभारालसैरार्द्रीकृतपल्लवैर्जलधरपटलैरप्य-
दृष्टशिखरदेशः तुंगतया नंदनवनश्रियमिवाव-
लोकयितुमभ्युद्यतः समीप वर्त्तिनामुपरि संच-
रतामंबरतलगमनखेदायासितानां रविरथतुरंग-
माणां सृक्कपरिस्रुतैः फेनपटलैः संदेहिततूलरा-
शिभिर्धवलीकृतशिखरशाखः वनगजकपोलकं-
डूयनलग्नमदनिलीनमत्तमधुकरमालेन लोहशृं-
खलाबंधनिश्चलेनेव कल्पस्थायिना मूलेन समु-
पेतः कोटराभ्यंतरनिविष्टैः स्फुरद्भिः सजीव
इव मधुकरपटलैः दुर्योधन इवोपलक्षितशकु-
निपक्षपातः नलिननाभ इव वनमालोपगूढः
नवजलधरव्यूह इव नभसि दर्शितोन्नतिः अ-
खिलभुवनतलावलोकनप्रासाद इव वनदेवताना-
मधिपातिरिव दण्डकारण्यस्य नायक इव सर्वेव-
नस्पतीनां सखेव विंध्यस्य शाखाबाहुभिरुपगू-
ह्येव विंध्याटवीमवस्थितो महान् जीर्णः शाल्म-
लीवृक्षः ।

प्रथम तो तोते का इतिहासही बडा विलक्षण है। तिसमेंभी जब वह शा-
ल्मलीवृक्षपर था तबका वृत्तांत अर्थात् शबरोंने उस वनमें आखेट की, अतमें
एकने उस पेड़पर चढ अनेक सुग्गोंको मारकर नीचे डाल दिया उस अचित्य

एवं विषम आपत्तिसे इसने अत्यंत विलक्षणतापूर्वक अपनी रक्षा की आदि घटनाएं बहुतही चमत्कृतिजनक हैं और साथही उनका वर्णनभी परमोत्तम है। उन्हें पढ़तेही मन कौतूहलमग्न हो जाता है और जान पडने लगता है कि, मानों वे अगले ग्रंथकी उत्तमताका आश्वासन दे रहे हैं। उक्त वर्णन उन्हीका एक छोटासा अंश है। इसका रस उदात्त है। इस रसके औरभी उदाहरण इस ग्रंथमें कई स्थानपर पाये जाते हैं। उनमेंसे एक निम्नलिखितभी है कि, जिसमें उक्त अच्छोदसंज्ञक सरोवरका वर्णन किया गया है:—

प्रविश्य च तस्य तरुषंडस्य मध्यभागे मणिदर्पणमिव त्रैलोक्यलक्ष्म्याःस्फटिकभूमिगृहमिव वसुंधरादेव्याः निर्गमनमार्गमिव सागराणां निष्यंदमिव दिशामवतारमिव जलाकारं गगनतलस्य कैलासमिव द्रवतामापन्नं तुषारगिरिमिव विलीनं चंद्रातपमिव रसतामुपेतं हराट्टहासमिव जलीभूतं त्रिभुवनपुण्यराशिमिव सरोरूपेनावस्थितं वैदूर्य्यगिरिजालमिव सलिलाकारेण परिणतं शरदभ्रवृंदमिव द्रवीभूयैकत्र निष्यंदितमादर्शभवनमिव प्रचेतसः स्वच्छतया मुनिमनोभिरिव सज्जनगुणैरिव हरिणलोचनप्रभाभिरिव मुक्ताफलांशुभिरिव निर्मितनापूर्णपर्य्यंतमप्यन्तःस्पष्टदृष्टसकलवृत्तांततया रिक्तमिवोपलक्ष्यमाणमनिलोद्धूतजलतरंगशीकरधूलिजन्मभिः सर्वतः समुत्थितैः संरक्ष्यमाणमिवेन्द्रचापसहस्रैः प्रतिमानिभेनांतःप्रविष्टसकलकाननशैलनक्षत्रग्रहचक्रवालं त्रिभु-

विक्षिप्तफेनपिंडं क्वचिदैरावतदशनमुसलखंडित-कुमुदखंडम् यौवनमिवोत्कलिकाबहुलम् उत्कं-ठितमिव मृणालवलयालंकृतं महापुरुषमिव मीनमकरकुम्र्मचक्रप्रगटलक्षणं षण्मुखचरितमिव श्रूयमाणक्रौंचवनिताविलापं भारतमिव पांडुधा-र्त्तराष्ट्रकुलपक्षकृतक्षोभममृतमथनसमयमिव ती-रावस्थितशितिकंठपीयमनविषं कृष्णबालच-रितमिव तटकदंबशाखाधिरूढहरिकृतजलप्रपा-तक्रीडं मदनध्वजमिव मकराधिष्ठितं दिव्यमिवा-निमिषलोचनरमणीयमरण्यमिव विजृंभमाणपुं-डरीकमुरगकुलमिवानंतशतपत्रपद्मोद्भासितं कं-सबलमिव मधुकरकुलोपगीयमानकुवलयापी-डं कद्रुस्तनयुगलमिव नागसहस्रपीयमानपयो-गंडूषं मलयमिव चंदनशिशिरवनं असत्साधन-मिवादृष्टांतमतिमनोहरमाल्हादनं दृष्टेरच्छोदं नाम सरो दृष्टवान्।

विंध्याटवीमें उक्त शबरोंके मृगयार्थ धूमधाम मचा देनेपर उनका सेना-पति उक्त सेमरके पेडके नीचे श्रमनिवारणार्थ बैठगया उस समयका वर्णनः—

ततः स शबरसेनापतिरटवीपरिभ्रमणसमुद्भवं श्रम-मपनिनीषुरागत्य तस्यैव शाल्मलितरोरधश्छा-यायामवतारितकोदण्डस्त्वरितपरिजनोपनीते प-

ल्लवासने समुपाविशत्। अन्यतमस्तु शबरयुवा ससंभ्रममवतीर्य तस्मात् करयुगलपरिक्षोभितांभसः सरसो वैदूर्यद्रवानुकारि प्रलयदिवसकरकिरणोपतापादंबरैकदेशमिव विलीनमिंदुमण्डलादिव प्रस्यंदितं द्रुतामिव मुक्ताफलनिकरमत्यच्छतया स्पर्शानुमेयं हिमजडमरविंदकोपरजःकषायमंभः कमलिनीपत्रसंपुटेन प्रत्यग्रोद्धृताश्च धौतपंकनिर्म्मला मृणालिकाः समुपाहरत्। आपीतसलिलश्च शबरसेनापतिस्ता मृणालिकाः शशिकला इव सैंहिकेयः क्रमेणादशत्। अपगतश्रमश्चोत्थाय परिपीतांभसा सकलेन तेन शबरसैन्येनानुगम्यमानः शनैः शनैरभिमतं दिगंतरमयासीत् ॥

चंद्रापीडका विद्याध्ययन पूर्ण होजानेपर उनके पिता उन्हें उज्जयिनीको लौटा लाये और उन्हें उनने युवराजपदाभिषिक्त करना विचारा। तब एक दिन उनके पिताके मंत्री शुकनासने उन्हे उस प्रसंगानुकूल उचित उपदेश प्रदान किया। यह उपदेश सामान्यपुस्तकके आठ दश पृष्ठोमे समाविष्ट होसके इतना है। इसमे तारुण्य, राजलक्ष्मी, ठकुरसोहाती करनेवाले नरपिशाच एवं धूर्त्तलोग आदि द्वारा राजपुत्रोंको जो जो अनर्थकारक आपत्ति होती है उनका कविसंप्रदायानुरूप अलंकारिक वर्णन किया गया है। इस स्थलपर बाणकविने अपने शब्दार्थके अक्षय कोशको पूर्णरूपसे प्रगट किया है। इसमेंसे राजलक्ष्मीके वर्णनको हम अपने रसिकपाठकोंके पठनार्थ यहांपर उद्धृत करतेहैं।

आलोकयतु तावत् कल्याणाभिनिवेशी लक्ष्मीमेव प्रथमम् । इयं हि सुभटखड्गमंडलोत्पलवनविभ्रमभ्रमरीलक्ष्मीः क्षीरसागरात् पारिजातपल्लवेभ्यो रागमिंदुशकलादेकांतवक्रतामुच्चैःश्रवसश्चंचलतां कालकूटान्मोहनशक्तिं मदिराया मदं कौस्तुभमणेरतिनैष्ठुर्य्यमित्येतानि सहवासपरिचयवशाद्विरहविनोदचिह्नानि गृहीत्वेवोद्गता । न ह्येवंविधमपरमपरिचितमिव जगति किंचिदस्ति । यथेयमनार्य्या लब्धापि खलु दुःखेन परिपाल्यते दृढगुणपाशसंदाननिष्पंदीकृताऽपि अपक्रामति उद्दामदर्पभटसहस्रोल्लासितासिलतापंजरविधृताऽपि अपक्रामति मदजलदुर्दिनांधकारगजघटितघनघटाटोपपरिपालिताऽपि प्रपलायते न परिचयं रक्षति नाभिजनमीक्षते न रूपमालोकयते न कुलक्रममनुवर्तते न शीलं पश्यति न वैदग्ध्यं गणयति न श्रुतमाकर्णयति न धर्म्ममनुरुध्यते न त्यागमाद्रियते न विशेषज्ञतां विचारयति नाचारं पालयति न सत्यमनुबुध्यते न लक्षणं प्रमाणीकरोति गंधर्वनगरलेखेव पश्यत एव नश्यति । अद्याप्यारूढमंदरपरिवर्त्तावर्त्तभ्रांतिजनितसंस्कारेव परिभ्रमति कमलिनीसंचरणव्यतिकरलग्ननलिननालकंटकक्षतेव न क्वचिन्नि-

र्भरमाबध्नाति पदं अतिप्रयत्नविधृताऽपि परमेश्वरगृहेषु विविधगंधगजगंडमधुपानमत्तेव परिस्खलति पारुष्यमिवोपशिक्षितुमसिधारासु निवसति विश्वरूपत्त्वामिव ग्रहीतुमाश्रिता नारायणमूर्त्तिं अप्रत्ययबहुला च दिवसांतकमलमिव समुपचितमूलदंडकोषमंडलमपि मुंचति भूभुजं लतेव विटपकानध्यारोहति गंगेव वसुजनन्यपि तरंगबुद्बुदचंचला दिवसकरगतिरिव प्रकटितविविधसंक्रांतिः पातालगुहेव तमोबहुला हिडिंबेव भीमसाहसैकहार्य्यहृदया प्रावृडिव अचिरद्युतिकारिणी दुष्टपिशाचीव दर्शितानेकपुरुषोच्छ्राया स्वल्पसत्त्वमुन्मत्तीकरोति सरस्वतीपरिगृहीतं ईर्षयेव नालिंगति जनं गुणवंतमपवित्रमिव न स्पृशति उदारसत्वममंगलमिव न बहुमन्यते सुजनमनिमित्तमिव न पश्यति अभिजातमहिमिव लंघयति शूरं कंटकमिव परिहरति दातारं दुःस्वप्नमिव न स्मरति विनीतं पातकिनामिव नोपसर्पति मनस्विनमुन्मत्तमिव हसति परस्परविरुद्धं च इंद्रजालमिव दर्शयन्ती प्रकटयति जगति निजं चरितम्। तथाहि सततमुष्माणमारोपयन्त्यपि जाड्यमुपजनयति उन्नतिमादधानाऽपि नीचस्वभावतामाविष्करोति तोयराशिसंभवाऽपि तृष्णां संवर्द्धयति

ईश्वरतां दधानाप्यशिवप्रकृतित्वमातनोति बलोप-
चयमाहरंत्यपि लघिमानमापादयति अमृतसहो-
दरापि कटुविपाका विग्रहवत्यपि अप्रत्यक्षदर्शना
पुरुषोत्तमरताऽपि खलजनप्रिया रेणुमयीव स्वच्छ-
मपि कलुषीकरोति यथा यथा चेयं चपला दीप्य-
ते तथा तथा दीपशिखेव कज्जलमलिनमेव कर्म
केवलमुद्वमति ॥ ”

चंद्रापीडके दिग्विजयार्थ प्रस्थित होनेपर उसके सैन्यकी पद-रज उडी थी उसका वर्णन नीचे उद्धृत किया जाता है—

शनैः शनैश्च बलसंक्षोभजन्मा क्षितेरनेकवर्णतया
क्वचिज्जीर्णशफरक्रोडधूम्रः क्वचित् क्रमेलकसटा-
सन्निभः क्वचित् परिणतरल्लकरोमपल्लवमलिनः
क्वचित् पत्रोर्णतंतुपांडुरः क्वचिज्जरठमृणालदंडध-
वलः क्वचिज्जरतकपिकेशरकपिलः क्वचिद्धरवृषभ-
रोमंथफेनपिंडपांडुरः त्रिपथगाप्रवाह इव हरि-
चरणप्रभवः कुपित इव मुंचन् क्षमां आरब्धपरिहा-
स इव रुंधन्नयनानि तृषित इव पिबन् करिकरशी-
करजलानि पक्षवानिवोत्पतन् गगनतलं अलि-
निवह इव चुंबन्मदलेखां मृगपतिरिव रचयन् करि-
कुंभस्थलीषु पदं उपा त्तविजय इव गृह्णन् पताकाः
जरागम इव पांडुरीकुर्वन् शिरांसि मुद्रयन्निव प-
क्ष्माग्रसंस्थितो दृष्टिं आजिघ्रन्निव मकरंदमधुबिंदु-

लग्नः कर्णोत्पलानि मदकलकरिकर्णतालताडन-
त्रस्त इवाविशन् कर्णशंखोदरविवराणि पीयमान
इव उन्मुखीभिरवनिपातिमुकुटमणिभंगमकरिका-
भिः अच्र्यमान इव तुरगमुखविक्षेपविद्युतैः फेन-
पल्लवकुसुमस्तबकैः अनुगम्यमान इव मत्तगजघ-
टाकुंभभित्तिसंभवेन धातुधूलिवलयेन आलिंग्य-
मानइव चलच्चामरकलापविधुतेन पटवासपांशु-
ना प्रोत्साह्यमान इव नरपतिशेखरसहस्रपरि-
च्युतैः कुसुमकेसररजोभिः उत्पातराहुरिव दिवस-
करमंडलमकांड एव पिबन् नृपप्रस्थानमंगलप्रति-
सरवलयमालिकासु गोरोचनाचूर्णायमानः क्रक-
चकृतचंदनक्षोदधूसरो रेणुरुत्पपात अपरिमाणब-
लसंघट्टसमुपचीयमानश्चशनैः शनैः संहरन्निव
विश्वमशेषं अकालकालमेघपटलमेदुरो विस्तार-
मुपगंतुमारेभे ॥

उक्त वर्णनप्रधान संग्रहोको पढ़ अपने कविकी वर्णन करनेकी शैली श्लेष उत्प्रेक्षा प्रभृति अलंकार चमत्कृति आदिकी कल्पना हमारे पाठकोंके चित्तमें बहुत कुछ आगयी होगी। अब भिन्न प्रकारके दो संग्रह और उद्धृत कर इस लेखको शेष करते है।

महाश्वेताके उक्त दुःखवृत्तांतको सुन कादंबरीने यह निश्चय करलिया था कि यावत्कालपर्य्यंत महाश्वेता पतिविरहित रहेगी तावत्कालपर्य्यंत मै विवाह कदापि न करूंगी। उसके इस हठसे उसके चित्तको हटानेके लिये उसके मातापिताने पराकाष्ठा की पर उसने एक न सुनी अंतमे उन लोगोने

महाश्वेताकोही यह संदेसा भेजा कि तू तौभी कुछ कहसुनकर उसे अनुकूल कर। उनकी आज्ञानुसार उसने अपनी सखी तरलिकाको उसके पास भेजा था सो उसके संदेसेका उसके साथ वहांसे आया हुआ वीणावाहक केयूरक कादंबरीका संदेशा कहता हैः—

भर्त्तृदारिके महाश्वेते! देवी कादंबरी दृढदत्तकंठग्रहा त्वां विज्ञापयति। "यदियमागत्य मामवदत्तरलिका तत्कथय किमयं गुरुजनवचनानुरोधः? किमिदं मच्चित्तपरीक्षणं? किं गृहनिवासापराधनिपुणोपालंभः? किं प्रेमविच्छेदाभिलापः? किं भक्तजनपरित्यागोपायः? किंवा प्रकोपः? जानास्येव मे सहजप्रेमनिष्यंदनिर्भरं हृदयम् एवमतिनिष्ठुरं संदिशन्ती कथमसि न लज्जिता? तथा मधुरभाषिणी केनासि शिक्षिता वक्तुमप्रियं परुषमभिधातुं वा?स्वस्थोऽपि तावत् क इव सहृदयः कनीयस्यवसानविरसे कर्मणीदृशे मतिमुपसर्पयेत्? किमुतातिदुःखाभिहतहृदयोऽस्मद्विधो जनः? सुहृदुःखखेदिते हि मनसि कैव सुखाशा? कैव निर्वृतिः? कीदृशाः संभोगाः? कानि वा हसितानि? येनेदृशीं दशामुपनीता प्रियसखी कथमतिदारुणं तमहं विषमिवाप्रियकारिणं कामं सकामं कुर्य्याम्? दिवसकरास्तमनाविधुरासु नलिनीषु सहवासस्नेहेन चक्रवाकयुवतिरपि समागमसुखानि परित्यजति किमुतना-

र्य्यैः। अपि च यत्र भर्त्तृविरहविधुरा अपहृतपरपुरुषदर्शना दिवानिशं निवसति प्रियसखी कथमिव तन्मम हृदयमपरः प्रविशेज्जनः। यत्र च भर्त्तृविरहविधुरा तीव्रव्रतकर्शितांगी प्रियसखी महत् कृच्छ्रमनुभवति अत्राहमवगणय्यैतत् कथमात्मसुखार्थिनी पाणिं ग्राहयिष्यामि ? कथं वा मम सुखं भविष्यति। त्वत्प्रेम्णा चास्मिन् वस्तुनि मया कुमारिकाजनविरुद्धं स्वातंत्र्यमालंब्यांगीकृतमयशः समवधीरितो विनयः गुरुवचनमतिक्रामितं न गणितो लोकापवादः वनिताजनस्य सहजमाभरणमुत्सृष्टा लज्जा सा कथय, कथमिव पुनरत्र वर्त्तते ? तदयमंजलिरुपरचितः प्रणामोऽयं इदंच पादग्रहणं अनुगृहाण मां वनामितो गतासि मे जीवितेन सहेति माकृथाः स्वप्नेऽपि पुनरिममर्थं मनसि इत्यभिधाय तूष्णीमभूत ॥

उक्त संग्रहकी स्वतंत्ररूपसे यहांपर प्रशंसा करना अनावश्यक है। यहांपर हमारे कविने कथाकी नायिकाका पाठकोको किंचित् परिचय दे उसकी गंभीरता उदारता स्नेहशीलता चतुरता आदि गुण प्रदर्शित किये है । इन सबका पाठकोंके चित्तपर ऐसा कुछ प्रबल संस्कार होता है कि अगला वृत्तांत पढनेके लिये उनका मन अतीव उत्कठित होता है ।

उक्त समस्त संग्रह कादंबरीके पूर्वार्द्धके ही हैं अर्थात् स्वयं बाणकवि लिखित हैं । अब यह अंतिम मात्र तत्पुत्रलिखित उत्तरार्द्धसे उद्धृत किया जाता है । अकेले इसीको पढ उसकी कवित्वशक्ति और पूर्वार्द्ध पूर्णकरनेकी योग्यताका पाठकगण अनुमान करसकते है ।

कथाके आदिका तोता चंद्रापीड़का पूर्व्वजन्मका मित्र अर्थात् मंत्री शुकनासका पुत्र वैशंपायन था। दिग्विजयार्थ निकली हुई सेना चंद्रापीडका पता लगाते २ जब महाश्वेताके आश्रमके पास पहुंची थी तब वहभी उसके साथमें था। इसके अनंतर एक बड़ी विलक्षण घटना हुई है वैसी बहुधा कहींभी नहीं हुई होगी*। वैशंपायन पूर्वजन्मका ऋषिकुमार पुंडरीक था अतः पूर्व्वजन्ममे जहांपर महाश्वेताके साथ उसकी *शृंगारलीला* हुईथी वहीपर कर्म्मधर्म्मसंयोगसे वह पुनः आगया। उस समय एक दिन ऐसा हुआ कि:—

**अन्यस्मिन्नहनि आहतायां प्रयाणभेर्य्यां सज्जीक्रियमाणे साधने प्रातरेवास्मान् वैशंपायनोऽभ्यधात्। अतिपुण्यं तदच्छोदसरः पुराणेश्रूयते तदस्मिन् स्नात्वा प्रणम्य वास्यैव तीरभाजि सिद्धायतने भगवंतं भवाभवप्रभुं महेश्वरं शशांकशकलशेखरं व्रजामः। दिव्यजनसेविता केन कदा पुनः स्वप्नेऽपि भूमिरियमालोकितेत्यभिधाय चरणाभ्यामेवाच्छोदसरस्तीरमयासीत्। तत्र चातिरम्यतयैव सर्वतोदत्तदृष्टिः संचरन्नमरकामिनीश्रोत्रशिखरारोहणप्रणयोचितैः तरंगानिलाहतिविलोलवृत्तिभिःकिसलयैः अविरलकुसुममकरंदलोभपुंजितानां च मत्तमधुलिहां मंजुना शिंजितरवेण दूरादाह्वयंतमिव मरकतमणिश्यामया प्रभयाऽनुलिंपतमिव समं दश**

*इसका कारण स्पष्टही है कि पुनर्जन्मका प्रतिपादन केवल हिंदू धर्ममेंही पाया जाताहै। युरोपखडमें पैथा गोरियन लोगोंको छोड इस मतको कोई नहीं मानते। इसधर्मकी हिंदू लोगोके साथ एक औरभी विलक्षण समता पायीजातीहै—वह मांसाहारनिषेधविषयकहै।

दिग्भागान् अदत्तदिवसकरकिरणप्रवेशतया दिवाऽप्यंतर्निशीथमिव बिभ्राणं चिरपरिचितैरपि मेघोद्गमाशंकया मुहर्मुहुरुन्मुक्तमधुरकेकारवैः वनशिखंडिभिरुत्कंधरैरवलोक्यमानं पदमिव जलदकालस्य प्रतिपक्षमिव सर्वसंतापानां निजावासमिव जडिम्नः निर्गममार्गमिव सुरभिमासस्य आश्रयमिव मकरध्वजस्य उत्कंठाविनोदस्थानमिव रतेः आस्पदमिव सर्वरमणीयानां अनवरतचलितसुरभिशीतलाच्छोदसरस्तरंगमारुताभिवीजिताभ्यंतरशिलातलं अन्यतमं तटलतामंडपमद्राक्षीत्। दृष्ट्वा च तमतिचिरांतरितदर्शनं भ्रातरमिव तनयमिव सुहृदमिव चानन्यदृष्टिः विस्मृतनिमेषेण चक्षुषा विलोकयन् स्तंभित इव लिखितइव सुचिरमूर्ध्वएव स्थित्वा अपारयन्निवांगानि धारयितुमाक्रम्यमाण इव मूर्च्छयोन्मुच्यमानइवेंद्रियैर्झटित्युन्मुक्तांगः समुपविश्य भूमौ किमप्यंतरात्मना स्मरन्निवानुध्यायन्निव निर्विकारहृदयो गलितलोचनपयोधारासंतानस्तूष्णीमधोमुखस्तस्थौ। तथावस्थितं तमवलोक्यास्माकमुदपादि चेतासिचिंता येन केनचिदपह्रियंत एव रसिकहृदयाः परिणामधीरमतयोऽपि किंपुनः कुतूहलास्पदे प्रथमे वय-

सिवर्त्तमानाः । तस्मान्नियतमियमस्येमाममतिमनोहरां भूमिमालोक्य भावयतोहृदयविकृतिरीदृशी जातेति । नचिराच्च तमेवमवदाम वयं दृष्टा दर्शनीयानामवधिरेषा तदुत्तिष्ठ संप्रति निर्वर्त्तयामःस्नानविधिं अतिमहती वेला जाता सज्जीभूतं साधनं प्रयाणाभिमुखः सकलस्कंधावारस्त्वांप्रतिपाल्यन्नास्तेकिमद्यापिविलंबितेनेति। सत्वेवमुक्तोऽप्यस्माभिरश्रुतास्मदालापइवजड इव मूक इव अशिक्षित इव वक्तुं न किंचिदपि प्रत्युत्तरमदात्।तमेव केवलमनिमेषपक्ष्मणा निश्चलस्तब्धतारकेण संतताश्रुस्रोतसंलिखितेनैव चक्षुषा लतामंडपमालोकितवान् ।

उसे सहसा ( ऐसी अवस्थाको प्राप्त होते देख सैन्यके लोग आश्चर्य्यचकित हो रहे । अनंतर उन लोगोने वहांसे निकलआनेके लिये उससे बहुत अनुरोध किया सबने उसकी प्रार्थना की और अंतमें निर्भर्त्सनाभी की तो भी वहांसे उठनेतकका उसे विचार न हुआ अतमें वह उन्हे कहता है—

‘किमेतावदपि न वेद्मि यद्गमनाय मां भवंतः प्रतिबोधयन्ति । अपिच चंद्रापीडेन विना क्षणमप्यहमन्यत्र न पारयामि स्थातुं, एषैव मे गरीयसी परिबोधना । तथापि किं करोम्यनेनैव क्षणेन सर्वत्र विगलितं मे प्रभुत्वम् । तथाहि स्मरदिव कि-

मपि मनोनान्यत्र प्रवर्त्तते पश्यंतीव किमपि न दृष्टिरन्यतोवलति आसक्तमिव क्वापि हृदयं किमपि न जानाति निगडिताविव अन्यत्र पदमपि न दातुंचरणावुत्सहेते कीलितेव चास्मिन्नेव स्थाने तनुः तदात्मना त्वहमसमर्थो यातुम् ÷ ÷ ÷'

मुहुर्तादिव चोत्थाय तेषु तेषु रम्यतरेषु तरुतलेषु लतागृहेषु सरस्तीरेषु तस्मिंश्च देवायतने किमपि नष्टमिवान्विष्यन्ननन्यदृष्टिर्बभ्राम । भ्रांत्वा च चिरमिव खिन्नांतरात्मा सनिर्वेदमुर्ध्वंच निश्वस्यान्यतरस्मिन् लतागहनेपुनरुपविश्य तस्थौ ।

उक्त लताभवनका वर्णन कितना रमणीक है! साथही वहांपर वैशंपायनके मनमे पूर्वजन्मके विरहवृत्तांतका किंचित् स्मरण अस्पष्टरूपसे उद्भूत * हो उसकी चित्तवृत्तिमे अचानक जो विकार उत्पन्न होगया उसका और उस समस्त घटनाका उक्त वर्णन पढतीबार मन तल्लीन हो उसकी वृत्ति कैसी विलक्षण होजाती है! वर्त्तमान घटना कोई सामान्य नही है। यहां पर समस्त कथानकका रुख फिरकर चिरकालके अनंतर आदिकी कथाभागका यथार्थरूप किंचित् दृष्टिगत होने लगता है। एतावता इसे बडी चतुराईसे निबाहलेजाने-

---

* अनुमान होताहै कि, इस विचित्र घटनाकी कल्पनाको बाणभट्टने 'शकुतला' से अनुकृत किया है। उस नाटकके पाचवे अकके प्रारंभमे एक मधुर गीत सुनकर विनाकारण राजाका अन्तःकरण (उसके मतानुसार) अत्यत विरहोत्कंठित हुआ। यह क्या है ऐसा सदेह कर वह कहताहै:-- रम्याणि वीक्ष्य मधुराश्च निशम्य शब्दान् पर्युत्सकीभवति यत्सुखितोऽपि जतुः। तच्चेतसा स्मरति नूनमबोधपूर्वं भावस्थिराणि जननान्तरसौहृदानि ॥

के लिये मूलकविकी ही शक्ति अपेक्षित थी । उत्तरार्द्ध रचयिताने वर्त्तमान स्थानपर सर्वथा उसीको प्रगटित किया है ।

हम समझते हैं कि, बाणभट्टके विषयमे लिखनेयोग्य अब और कोई विशेष बात शेष नही रही। तौभी अपने कविसे बिदाईके प्रार्थित होनेके पूर्व उस पर आतासा देखपड़ने वाले एक महद्दोषारोपका यहांपर निर्णयकर देना आवश्यक बोध होताहै। जिन विदेशीलोगोंको संस्कृतकविताका अच्छासा परिचय नही है और जिन्हें उसके प्राप्त करनेकी इच्छा नहीं है वा शक्ति नही है- अथवा दोनो नही है, ऐसे एतद्देशीय अनन्यशरण संस्कृतज्ञलोग उक्तग्रंथांतर्गत बहुतेरे वर्णनोंको पढ़ उन्हे बडे विलक्षण एवं विचित्र कहा सुना करते हैं । पर वे लोग यह बात नही बिचारते कि, दो भिन्न जातियोके सम्प्रदाय परस्परमे अत्यंत समता रखनेवाले कदापि नही पाये जाते;और उनका वैसा पायाजाना संभवभी नहीं है—क्यो कि, मनोधर्मोंकी विभिन्नता जैसी व्यक्तिगत दृष्टिपथमें आती है वैसी ही उसकी स्थिति जातिमेंभी अवश्य पायी जानी चाहिये । ऐसी अवस्थामें अत्यंत भिन्नजातीय अंगरेजादिलोगोंके काव्यसम्प्रदायका संस्कृतके काव्यसंप्रदायसे सर्वथा कैसे मेल मिलसकता है ! अतः देश काल और आचार विचारादिके अनुसार उभयलोगोंको उचितहै कि, परस्परके यथार्थरूपका बोध प्राप्तकरनेके हेतु बुद्धिमानी एवं निष्कपटपूर्वक यत्न करें। ऐसा करनेमे कदाचित् हम हारजांय और हमें नीचे देखनेकी बारी आजाय ऐसी शंका कदापि न करनी चाहिये।यहांपर यह लिखनेको परमोत्साह होताहै कि, एतद्विषयमें इतना दृढ़ विश्वासहोनेका कारण विशालबुद्धि एवं उदारचेता अंग्रेजपंडितोंके लिखे हुए लेखही हुए हैं । अस्तु; यह सब समस्त संस्कृतकवियोंके विषयमें कहा गया।पर बाणकवि जैसे उपन्यास लेखकके पक्षमें अभी औरभी एक बात पाठकोंको सूचित करनेयोग्य है । वह यह कि, उक्त ग्रंथमें वस्तुतः वस्तुस्थितिको विरोध करनेवाली अनेक-

बातें वर्णित की गयी है—जैसे हंसादिकोंका कादंबरीके महलमे परिचितोंकी नांई रहना, उसके अन्यत्र चलेजानेपर तन्मुखसुगंध प्राप्त्यर्थ भ्रमरोका चेष्टा करना, शबरोके सेनापतिका अनेकानेक पक्षियोका वधकर पल्लवासनासीन हो कमलळतापत्रनिर्मिति पात्रद्वरा जलपान करना, कमलके शुभ्र डेठोंकोही खाकर रहना इत्यादि । पर इन सब कारणोंके योगसे उक्त ग्रथको सदोष निश्चित करनेके पूर्व्व, गुणदोषविवेचकोका अभिमान धारणकरनेवालोंको सोचना चाहिये कि, बाणकविका उद्देश इतिहास लिखनेका न था । किंतु कल्पित एवं अनोखी कथा लिखनेका था; एतावता उसकी कल्पनानिर्म्मित अपूर्व सृष्टिको ससारकी व्यवहारिक घटनाओंकी दृष्टिसे देखना, अरसिकताकी पराकाष्ठा और वाग्देवीका उपमर्दकरनेके तुल्य समझा जायगा ।

# सुबन्धु ।

कवीनामगलद्दर्पो नूनं वासवदत्तया ।
शक्त्येव पांडुपुत्राणां गतया कर्णगोचरम् ॥ *

हर्षचरित ।

इस कविकी कीर्त्तिका आधारस्तभ केवल तद्रचित 'वासवदत्ता' नामक ग्रथ है। यदि उक्त ग्रंथमात्र ही उपलब्ध होता तो इस कविके विषयमे और अधिक परिचय कदाचित् न दिया जा सकता । पर आनंदका विषय है कि, विद्याप्रिय डॉक्टर हॉल साहिबने अपनी 'बिब्लिओथिका इंडिका' नामकी सस्कृत ग्रथमालिकामे 'वासवदत्ता' को प्रकाशित किया है। 'वासवदत्ता' का उक्त सस्करण अत्यत परिश्रम एवं सावधानीपूर्वक प्रस्तुत किया गया है और उसमे 'सुबधु' कविके जीवनकालादिका वृत्तांतभी बहुत कुछ लिखा गया है । अस्तु; हमारे आजके लेखको उक्त डॉक्टरसाहिबके ग्रंथसे बहुत सहायता मिली है एतदर्थ हम आपको कृतज्ञतापूर्वक साधुवाद दे मुख्य विषयनिरूपणका प्रारंभ करते है ।

ग्रथोका समय निर्णीत करनेके दो मार्ग हैं—एक अन्तःप्रमाणका और दूसरा बहिःप्रमाणका । अन्त.प्रमाण अर्थात् जो प्रमाण उसी ग्रथमे पाये-जातेहै और बाह्य प्रमाण अर्थात् उस ग्रंथ वा ग्रथप्रणेताके विषयमे किसी दूसरेका विश्वासपात्र लेख अथवा कथनोपकथनपरंपरागत दंतकथाप्रभृति वर्तमान ग्रंथके विषयमे उक्त दोनो प्रकारके प्रमाण उपलब्ध होते हैं । यह बात सर्वतोभाव सत्य है कि, सुबधुने अपने लोगोके सप्रदायानुसार न तो अपने ग्रथका सवत् ही लिखा और न नामातिरिक्त आत्मपरिचयही

* "जिस प्रकारसे इंद्रप्रदत्त शक्तिके कर्णके निकट पहुँचतेही पांडवोंका अभिमान गलित हो गया उसीप्रकारसे 'वासवदत्ता' के कर्णकुहरगत होतेही कविगणोका गर्व प्रायः चूर्ण हो जाता है ।"

दिया; तौ भी उसके प्रस्तावनाकी एक आर्य्या उसके समयके विषयमें अन्तःप्रमाणस्वरूप मानी जा सकती है । वह यह है:-

**सा रसवत्ता * विहता नवका* विलसन्ति नो कंकः।**
**सरसीव कीर्तिशेषं गतवति भुवि विक्रमादित्ये ॥**

" विक्रमादित्य राजाकी कीर्तिशेष ( स्वर्गवासी ) हो जाने पर संमति नूतन क्षुद्र राजालोग अपनी प्रभुता प्रदर्शित कररहे हैं; पर वह पिछला तेज उसीके साथ चला गया; अब कोई किसीको नही मानता । "

सुबन्धुने उक्त आर्य्यामें प्रचंड प्रतापी एवं विद्वानोंका समादर करनेवाले विक्रमादित्य राजाके विषयमें विलाप कर तदनंतरके राजा लोगोंकी दुर्बलता तथा उनके राज्यका अत्याचार वर्णित किया है। यह वर्णन इस बातको स्पष्टरूपसे प्रदर्शित करता है कि, सुबंधु विक्रमादित्यके पीछे कई वर्षोंके अनंतर हुआ है । और इसके व्यतिरेक वासवदत्ताकी कृत्रिमरचनाभी उक्त कल्पनाकोही पुष्टकरती है ।

इस कविके जीवनकालके विषयमें बहिःप्रमाणभी वही बात निर्णीत करते हैं जो अभी ऊपर निश्चित हो चुकी है । बाणभट्टने अपने हर्षचरितके आदिमें अपने पूर्वके अनेक कवियोंका वर्णन किया है। उसमें वह सुबंधुके विषयमें लिखताहै:-

**कवीनामगलद्दर्पो नूनं वासवदत्तया ।**
**शक्त्येव पांडुपुत्राणां गतया कर्णगोचरम् ॥**

---

*उक्त आर्य्यामें विक्रमादित्य और सरोवरकी सदृशता वर्णित है, और 'रसवत्ता' अथच 'नवकाः' पद श्लिष्ट हैं। 'रसवत्ता' से पराक्रमशालिता ( 'रसिकता' ) भी ध्वनित होती है, और ' जलयुक्तता ' और 'नवका' से 'नये' ('क ) कुत्सार्थी और 'न बका' ( विलसन्ति ) अर्थात् बगले शोभाको प्राप्त नहीं होते । साराश श्लेषार्थका अभिप्राय यह है कि, जैसे सरोवरके सूखजानेपर जल नहींसा हो जाता है, बगलोंकी शोभा नष्ट होजातीहै और विशालकाय जलचर छोटे जतुओंको खाने लगते हैं, इसीप्रकारसे राज्यकी दुर्दशा हो गईहै।

"जिसप्रकारसे वासवदत्ता ( इंद्रप्रदत्त ) शक्तिके कर्णके निकट पहुँचतेही पांडवोंका अभिमान गलित हो गया; उसीप्रकारसे 'वासवदत्ता' के कर्णगोचर ( श्रवणगत ) होतेही कविगणोका गर्व प्रायः चूर्ण होजाता है।"

उक्त प्रशंसाप्रधान पद्य इस बातको स्पष्टतया लक्षित कराता है कि, सुबंधु ई० स० ६५० के कई वर्ष पूर्वमें रहा होगा ।

सुबंधुके विषयमे कविराजनेभी* यही बात लिखी है ।

**सुबंधुर्बाणभट्टश्च कविराज इति त्रयः ।**
**वक्रोक्तिमार्गनिपुणश्चतुर्थो विद्यते न वा ॥**

" वक्रोक्ति अर्थात् श्लेषादि चमत्कृतिकी रचना करनेकेलिये सुबंधु, बाणभट्ट और कविराज यही तीन मात्र अधिकृत है—इनकी समताका चौथा कोई स्यातही होगा। "

यह पद्य तो मानों स्वयं कहे देता है कि, सुबधु कविराजके पूर्व हुआ है। अस्तु, उक्त प्रतिपादनद्वारा यह बात प्रदर्शित हो चुकी मानलेनेमें कोई आपत्ति नहीं है कि, अपने कविके जीवनकालका बहुत कुछ पता मिलगया; अब उसके नामसे जो एकमात्र काव्य 'वासवदत्ता' प्रसिद्ध है उसके विषयमे विचार किया जाता है ।

अनुमानसे बोध होता है कि, पुराकालके लोगोंको 'वासवदत्ता' नाम बहुत प्यारा था, जिन ग्रथोकी नायिकाओंको यह नाम दिया गया है वह ग्रंथ आज दिन भी बहुत पाये जाते है । भगवान् पाणिनीके व्याकरणसूत्रोंपर जिन महर्षि कात्यायनने वार्तिक लिखे हैं उनने एक स्थानपर 'वासवदत्ता' नामक एक प्राचीन कथाको अनुलक्षित किया है । कालिदासने अपने 'मेघदूत' मे

---

*'राघवपाण्डवीय' ग्रथप्रणेताका यह उपनाम है। इसका प्रचलित नाम क्या था सो नही जाना जाता इस काव्यकी रचना ऐसी श्लिष्ट है कि, रामायण और भारतकी कथा एकसे पदों द्वारा बाँधी गयी है ।

उज्जयिनीका वर्णन करतीबार, भवभूतिने ( पूर्वोल्लिखित ) एक स्थानपर उसी प्रकारसे सोमदेवकृत 'कथासरित्सागर' संज्ञक बृहत्कथासमूहमे तत्काल प्रसिद्ध वासवदत्ता और वत्सराजकी कथा लिखी है। श्रीहर्षकी 'रत्नावली' में भी रानीका नाम वासवदत्ता पाया जाता है; परन्तु इन उक्त कथाओंका वर्त्तमान 'वासवदत्तासे' लेशमात्रभी संबंध नही है; एक नाममात्र एकसा है; और जानपड़ता है कि, वह जनप्रिय होनेके कारण सुबंधुको भी प्रिय हुआ हो। इसके सिवाय अपर सब कथा प्रायः स्वयं उसीकी रची हुई ज्ञात होती हैं।

परंतु उक्त बातका यदि निर्णय करही लिया जाय तौभी उससे कुछ तादृश लाभकी आशा नहीं है; क्योंकि वर्त्तमान ग्रंथकी योग्यता जितनी बहिःस्वरूपपर निर्भरहै उतनी अन्तःस्वरूपपर नहीं है। इस ग्रंथके प्रणयन करनेमें कविका अभिप्राय कादबरीकार केसा द्व्यर्थी न था, अर्थात् रचनाके चित्र विचित्र भेद सपादित कर कथाके संविधानकको भी चित्ताकर्षक करना, किंतु उसने अपना उद्देश प्रस्तावनाके अंतमें स्पष्टरूपसे लिखदिया है—

सरस्वतीदत्तवरप्रसाद-
श्चक्रे सुबंधुः सुजनैकबंधुः॥
प्रत्यक्षरश्लेषमयप्रबंध-
विन्यासवैदग्ध्यनिधिर्निबंधम्॥

" सरस्वतीने अपना वरदहस्त जिसके माथेपर रक्खा है, और उसके प्रभावसे प्रत्येक अक्षरमें श्लेषपूरित शब्दरचना करनेकी अपार चतुराई जिसे प्राप्त है, उस सज्जनोंके एकमात्र बंधु सुबंधुने अगले निबंधकी रचना की "।

अपने उक्त उद्देशकी सिद्धिमे सुबंधुको कितना यश प्राप्त हुआ सो भावी संग्रहोंद्वारा पाठकोंपर विदित होजायगा। संप्रति यहांपर कथाके संविधानक ( कथासूत्र ) की आलोचना की जातीहै।

इस उपन्यासका कथासूत्र पूर्वलेखानुसार गौण होनेके कारण बहुतही छोटा है वह सक्षेपमें नीचे लिखा जाता है:-पुराकालमें चितामणि नामका एक महान् मतापी एवं पुण्यात्मा राजा था, और मदनोपम सर्वांगसुंदर एवं अशेषगुणसपन्न कदर्पकेतु नामका उसका पुत्र था, इस राजपुत्रने एक दिन उत्तररात्रिके स्वप्नमें एक कन्या देखी; उसका वय:क्रम अठारह वर्षसे किंचिद् न्यून न था और वह मानो सौदर्यकी खदानही थी. अनंतर यह उसके अनुपम लावण्यामृतको नेत्रोद्वारा यथेच्छ पान कर रहाथा कि, निद्राने मानो सौतिया-डाहके मारे उसे सहसा परित्यक्त कर दिया, साथही वह मनोरम मूर्त्ति उसके आलोकपथसे दूर हो गयी। तब उसके विरहशोकसे नितांत कातरहो निद्राकी पुनरपि माप्ति होनेके अर्थ उसने चेष्टा की, पर वह सब विफल हुई; अंतमे निराश-हो अपने शयनागारके समस्त द्वार बंद कर वह वहांही पड़ रहा और उसने किसीकोभी न भीतर आने दिया और न अन्न जल ग्रहण किया। ऐसीही अवस्थामे उसका वह सब दिन और रात बीत गयी पर तौभी राजपुत्र की इच्छा पूर्ण नही हुई। इसके अनतर कदर्पकेतुका बालमित्र मकरंद अनेकानेक गुरुतर यत्नोंद्वारा भीतर जा, उसे बोध करनेलगा पर ऐसे अव-सरपर शिक्षाका जो फल होता है सो सब काव्यविशारद पाठकोंपर विदि-तहीहै अतमे हारकर उसे कंदर्पकेतुकी मन्त्रणा (सलाह) अगीकृत करनी पडी, वह यह थी कि, हम दोनो गुप्तभावसे नगरके बाहर भाग चलैं।

उक्त सकल्पानुसार दोनों पथिक बन मार्ग क्रमण करने लगे; चलते चलते विंध्याचलनिकटवर्त्ती एक जंगलमे वे रात्रिको ठहर गये। वहांके फल मूलादिद्वारा क्षुधा शांतकर तृणलतापत्रादिकी शय्यापर वह पड रहे। पर कुछ कालके अनंतर जिस जबूवृक्षके नीचे वे पड़े थे उसपर एक शुकसा-रिकाके जोडेका कलह होते चंद्रकेतुको सुनपडा; उसे सुन उसने मकरद-को जागृत किया और वे दोनो उस कलहको बडे दत्तचित्तसे श्रव-ण करने लगे।

सारिकाने झझककर सुग्गेसे पूछा "रे ठग! आज अभीलों तू कहां था? जान पड़ता है कि आज तू किसी दूसरी सारिकाके जालमे फँसा था?" उत्तरमे,

तोतेने सप्रेम कहा "प्रिये ! आज मैंने बड़ी विचित्र कथा सुनी और प्रत्यक्ष देखी, अतः आनेमे विलंब हुआ । " सारिकाके पुनः प्रश्न करनेपर तोतेने उसका कथन करना आरंभ किया ।

" जाह्नवीके समीपही कुसुमपुर* नामकी एक विशाल नगरी है । वहांके राजाका नाम शृंगारशेखर और रानीका नाम अनंगवती है । उन्हे इकलौती एकही कन्या है उसका नाम वासवदत्ता है ।"

"यह कन्या उपवर होनेपरभी कई दिनलों विवाहसे घृणा करती रही । पर अब इधर ऋतुराज वसंतके आगमनके योगसे उसके मनमे अभिनव वृत्ति प्रादुर्भूत होनेके कारण उसके पिताने उसके स्वयंवरकी तयारी की थी । उस समय चारों ओरके राजपुत्र वहांपर एकत्रित हुए थे, पर उनमेसे उसे कोईभी पसंद न हुआ, एतावता वह अपने मंचसे उठकर चली गयी । "

"पर उसी रातको पूर्णतया उसके हृदयेश बननेकी योग्यता रखनेवाले एक राजपुत्रने उसे स्वप्नमे दर्शन दिया, और उसे स्वप्नमेंही यह बात ज्ञात हो गयी कि, वह चितामणि राजाका पुत्र कंदर्पकेतु है । उस दिनसे वह बहुत बेचैन रहा करती । उसे प्रसन्न करनेके हेतु उसकी सखी नानाप्रकारके उपाय करती पर वे सब निष्फल होते । अंतमे तमालिका नामकी उसकी सखीने कहा कि, मैं कंदर्पकेतुके निकट जाकर उसका संवाद ला तुझे सुनाती हूं ऐसा कहकर वह उधरको चलीगयी । मैं भी उसके साथ हो गया और अब वह इसी पेडके नीचे है । "

इस बातके सुनतेही मकरंद तमालिकाके पास गया उसने प्रणामकर अपने स्वामिनीकी प्रेमपत्रिका उसे दी । उस पत्रको पढतेही कंदर्पकेतुने आनंदमग्न हो तमालिकाका आलिंगन किया और वासवदत्ताके विषयमें उससे उसने हजारों बाते पूछीं । फिर दूसरे दिन वे लोग वहांसे प्रस्थित हो कुछ रात बितनेपर कुसुमपुरको पहुँच गये । राजाके बगीचेमें एक हाथीदांतका बनाहुआ

---

* कुसुमपुरका दूसरा पुराना नाम 'पाटलिपुत्र' था । चीनीलोग इसे 'कुसुमोपुलो' और ग्रीकलोग 'पालीबोथ्रा' के नामसे पुकारते थे इसका वर्त्तमान नाम 'पटना' है ।

बंगलाहै वहीं कंदर्पकेतुसे वासवदत्ताकी भेंट हुई । प्रथम तो वे लोग परस्परको देखतेही मूर्च्छित होगये। फिर जब उनकी मूर्च्छा टूटी और वे सचेत हुए तब तमालिकाने अपने स्वामिनीकी विरहव्यथा राजपुत्रसे निवेदन की । और अभी थोडे समयके पूर्व जो अनर्थ नष्ट हुआ था सोभी कह सुनाया ।वह यह था कि, उपवर वासवदत्ताको अविवाहित देख सर्वसाधारणमें जो जनापवाद फैल रहा था उसके निवारणार्थ उसके पिताने विद्याधरोके राजाके पुत्र पुष्पकेतुके साथ दूसरे दिन उसका विवाह करदेना विचारा था। वासवदत्ताने उसे सुन प्रतिज्ञा कर ली थी कि, उस प्रसंगके उपस्थित होतेही मैं अग्निमें प्रवेश करूगी, पर इतनेमे अपने लोगोके ठीक समयपर पहुँच जानेके कारण वह घोरसंकट दूर हो गया ।

अनंतर मकरद और तमालिकाको अपनी सामग्रीकी रक्षा करनेकेलिये वहीपर छोड़ कदर्पकेतु और वासवदत्ता यही दोनो मनोजव नामके एक दिव्याश्वपर आरूढ हो विध्याचलके एक अरण्यमें जा पहुँचे । वहां एक लतागृहमे ठहरकर उन लोगोने वह रात बितायी । अंतमें इतने दूर आनेके परिश्रमके कारण दोनो एकाएक सो गये ।

दूसरे दिन मध्याह्नके समय जागृव् होनेपर कंदर्प केतुने वासवदत्ताको वहां नही पाया तब उसके अचिंत्य विरहसे कातर हो उसने बहुत विलाप किया। अंतमे उस अरण्यसे निकल कर दक्षिणकी ओरको चलते चलते वह ठेठ समुद्रकूलपर जा पहुँचा । वहां पहुँचतेही उसके जीमे यह बात आयी कि,अब जीना व्यर्थ है अतः यहांही प्राण विसर्जन करना उत्तम है। ऐसा विचार कर उसनेसमुद्रमें स्नान किया,और उसमें वह देह त्याग करनेको ही था कि, इतनेमे आकाशवाणी हुई कि, तू आत्महत्या मत कर, वासवदत्ता तुझे फिर मिलेगी ।

उक्त आकाशवाणीको सुन वह पीछे लौट आया,और बनमें उसने कई महीने पुनः उसी प्रकारसे काटे,बीचमें पावसकाभी आगमन हुआ पर वह आकाशवाणी उसे प्रत्यक्ष नही हुई । शरदृतुमे वह एक दिन अरण्यमें योंही इधर

उधर फिर रहाथा कि, एक पाषाणकी मूर्त्ति उसे देख पडी। उसकी ओर ध्यानपूर्व्वक निहारनेसे उसे ऐसा जान पड़ा कि,इसका रूप वासवदत्ता कैसा-ही है। फिर उसके करका स्पर्शहोतेही वह पाषाणमूर्त्ति वासवदत्ता हो गयी।

"तत्पश्चात् वासवदत्ताने अपने पाषाणमूर्त्ति होजानेका कारण उसके प्रति कथन किया, वह यह कि कंदर्पकेतु लताभवनमें जब सो रहाथा तब वह जागृत् हुई, और वियोगदुःख एवं उपोषणके कारण उसकी वह दीन अवस्था देख उसने विचार किया कि, इसके जागृत होतेही भोजनोंको देनेकेलिये कुछ फल लाना चाहिये।"फल लानेकेलिये वह वनमे फिर रहीथी कि,उसी समय उसने एक सैन्यको वहां डेरा डालते देखा।और वह भयभीत हो मनोमन विचार करनेलगी कि, स्यात् यह सैन्य मेरे अथवा कंदर्पकेतुके पिताका तो न हो? पर वह सेना किसी तीसरेकीही थी।इतनेमें उस सैन्यके अधिनायकको उसका संवाद मिल गया।उसके मिलतेही वह उसकी ओरको लपका। उसी समय किरातोंका एक सेनापति वहां आखेट कर रहाथा वहभी उसे पकड़नेकेलिये वहां आगया। दोनों ओरसे ऐसी घोर आपत्ति एकाएक उपस्थित होजानेके कारण वासवदत्ता घबराकर किंकर्त्तव्य विमूढ हो गयी। पर उसी अवसरपर उन दोनोंको अपनेलिये संग्राम करते देख वह वहांसे चंपतहो आसन्नस्थित एक पर्णकुटीमे जा पहुँची।पीछे इस पर्णकुटीकोभी उन लोगोने नष्ट कर डाला। आगे दीर्घकालके पश्चात् उस आश्रमके मुनि वहां आये। और वासवदत्ताको देखतेही वे जान गये कि,हमारे आश्रमकी इस दुर्दशाका कारण कदाचित् यही है।अतः उसने उसे शाप दिया कि,तू पत्थरकी होजा। पर उसके अपना वृत्तांत निवेदनकर प्रार्थना करनेपर मुनिने उसे उच्छाप प्रदान किया कि, तेरे पतिके करका स्पर्श होतेही तू पूर्ववत् हो जायगी।

यह कथा शेष होनेकोही थी कि, मकरंद वहां आपहुँचा। अनंतर वे सब लोग कंदर्पकेतुके पिताकी राजधानीको लौट गये। इसके पश्चात् उन सबने अपने दिन अत्यंत आनंद और सुखपूर्वक व्यतीत किये।

यही 'वासवदत्ताका' संविधानक अर्थात् कथासूत्र है। हमारे देशके पाठकोको यूरोपके पाठकोंकी नांई परमोत्तम उपन्यासोकी प्रचुरता

अद्यावधि प्राप्त न होनेके कारण वे अभीलों उनके तादृश मर्मवेत्ता नही हुए हैं। यही कारण है कि, उक्त कथासूत्र उन्हे खटकतासा नही जानपडता। पर थोडासा विचार करनेसे यह बात तुरंतही ज्ञात होसकती है कि, उसके जोडनेवालेने अधिक परिश्रम और चिंताके भारको न उठा योंही "येन केन प्रकारेण" उसे पूरा कर दिया है। प्रथम तो कथाके नायककी राजधानी कहां थी उसीका पतातक नही दियाहै। केवल इतनाही लिख दियाहै कि, कंदर्पकेतु अपने मित्र मकरंदके साथ कुसुमपुरको गया और वहांसे अपने नगरको लौट आया। पर जानेके मार्ग वा दिशाका उसने कुछभी परिचय नही दिया। हां बीचमे पडनेवाले विंध्यपर्वतका उसने अलबत्ते उल्लेख किया है। इस पर्वतसे दोनो ओरके अंतर दिये है, पर दोनो ओरके अतरमे आकाश पातालका भेद है। उपन्यासमे लिखा है कि, कदर्पकेतु स्त्रीविरहके योगसे बावला हो फिरते फिरते समुद्रपर्यंत पहुँच गया था पर यह समुद्र कौनसाहै इसका निर्णय करना कठिन है।

'उसने दक्षिण दिशासे यात्रा प्रारंभ की' यह लिखकर उसने आगे लिखा है कि, उसी समुद्रको नर्मदा चंदना और करतोया नदी मिलतीहै। अस्तु; यह विषय किंचित् भूगोलकाही है, पर सुबंधुने यदि वर्त्तमान ग्रथमे औरभी कविताके प्रधान गुण प्रदर्शित किये होगे तौ इस दोषके लिये समस्त पाठकगण और विशेषतः अगरेजपाठक * उसे निःसदेह तत्क्षण क्षमा प्रदान करेंगे। सुबंधुके कवित्वगुणकी आलोचना आगे चलकर लिखेगे,—सप्रति वर्त्तमान आख्यायिकाके अपर दोषोकी मीमांसा करते है। वास्तवमे संवाद तो इस उपन्यासमें बहुधा पायेही नहीं जाते और संवादके नामसे जो पाये जाते है वे वर्णनस्वरूप

---

*हमारे जिन पाठकोका अगरेजीसे अच्छासा परिचय नहीं है उन्हें अपनी इस तर्कनाका कारण स्पष्टरूपसे सूचित करदेना आवश्यक जान पड़ता है। वह यह है कि, अगरेज कवियोंके चूडामाणि शेक्सपियरने अपने एक नाटकमें बोहोमियाके तीरपर जहाज पहुचाया है!! बोहोमिया यूरोपखण्डके प्राय. बीचो बीच होनेके कारण समुद्रसे बहुतही दूर है।

होनेके कारण उन्हें पात्रोंके कहनेकी अपेक्षा स्वयं कविकेही कहना अधिकतर उचित जान पड़ता है। कंदर्पकेतु और वासवदत्ताकी प्रथमतः पुष्पवाटिकामें भेट हुई, और उसके अनंतर उन्ही दोनोंने विध्याद्रीके अरण्यांतर्गत एक लताकुंजमें सब रात बितायी; पर दोनोंबेर उन दोनोंकी परस्परमें कुछभी बातचीत नहीं हुई। दूसरे एक स्थानपर जहां कि, परस्परके आलापकी अत्यंत बहार थी, लिखाहै कि—सबेरा होते २ वे दोनों एकाएक सोगये। यह स्थल तो अत्यंतही उपहासार्ह है। दोनोंका गंधर्वविवाह हो वे दोनों प्रथमही विध्याटवी जैसे भव्य एवं मनोरम अरण्यमे चाँदनीरातको एकांतस्थानमे रहे, पर उन दोनोंने वह सब रात परस्परके अतिनिकटवर्त्ती रहनेपरभी विना आलापके व्यतीतकरदी!! बलिहारीहै इस विचित्रघटनाकी! वासवदत्ताके मौनावलंबनका कारण उसकी स्त्रीस्वभावोचित लज्जा अवश्य हो सकती है; पर जो नायक अभी केवल स्वप्नदर्शनकेयोगसे इतना पागल हो गयाथा, और जिसे अगले दिन शोकविमुक्तिके कारण प्रवचनपटुता पुनः प्राप्त होगयी थी, उसके ऐसे समयपर मौन धारण करनेका ऐसा उचित कारण क्या होगा सो नही जान पड़ता! 'मालतीमाधवके' आठवें अंककी घटना इस घटनासे पुष्कलांशमें मिलती है। वहांभी मालती एक अधूरी बातसे अधिक और कुछ नही बोली; और माधवका आलापभी विस्तृत नही लिखागया है।तौभी वहांपर जितना लिखा गया है उतना नितांत उचित एवं हृदयग्राही है*, उसके योगसे उस नाटकके प्रधान रस शृंगारकी वहांपर पराकाष्ठा हो गई है। यही कारणहै कि, वहांपर वह अत्यंत शोभाप्रद बोध होता है, वैसी बात यहां कुछभी नही है। यहां तो ऐसा जान पड़ताहै मानों वे दोनों कोई कुलाचार मनानेके लिये आये हो। ऐसे परमरम्य वनप्रदेशमें यात्रा करनेकी सार्थकता यदि निद्रादेवीके गोदमें विश्राम करनेमेंही थी तो राजपुत्र और राजकन्याका पहिला प्रासादही क्या बुरा था? सारीरात

* इस प्रसगकी बहार यदि देखनी हो तो मदनुवादित 'प्रणयीमाधव' नामक उपन्यासको कल्याणके लक्ष्मीवेंकटेश्वर छापखानेसे मँगाकर अपनी काव्यमर्मजिज्ञासाको तृप्त कीजियेगा।

योही जगकर अपनी हँसी करालेनेमे न जाने उन्हे क्या लाभ हुआ ? वे रात्रिको शीघ्रही क्यों नही सोगये ? ऐसे परमोत्कृष्ट प्रातःकालके समय उन दोनोके युगपत् निद्रित होजानेका कारण कुछभी नही जाना जाता; इसका कारण स्यात् इतने दूर आनेका परिश्रम और क्षुधाहो ! हमारे पाठकवर्ग उनके घोड़ेका नाम कदाचित् भूले न होंगे। उसका नाम मनोजव, अर्थात् मन-कैसा द्रुतगति था, ऐसे घोड़ेपर बैठकर कुसुमपुरसे विध्यारण्यको आनेमें न जाने कितना समय और परिश्रम हुआ होगा ? वैसेही क्षुधाशांतिका उपाय क्या निद्रादेवीकी शरण के अतिरिक्त उन्हें दूसरा और नहीं जान पड़ा ? पर अपने कविकी रीतिही कुछ विचित्र है। उसे तो कविजनसंप्रदायानुसार अपने काव्यमें संभोग और विप्रलंभ इन दोनो शृंगारोंको किसी प्रकार लाना अभी ष्टथा, यही कारणहै कि, उनकी संपादनचितामें मग्न हो हमारे कविने कथासूत्रकी उपेक्षा की है ऐसा जानपडता है। संभोगशृंगारकी पराकाष्ठा ऊपर होही चुकी। अब रही बात नायक नायिकाके वियोगकी। सो उसे संघटित करनेकेलिये सुबंधुने उक्त विलक्षण आख्यायिका जोड़ दी है। अत्युक्ति और असंभवताके उदाहरणभी इस ग्रंथमे कही कही पाये जाते हैं।

नायक नायिकाकी प्रथम चार आंखे होतेही वे दोनो परमानंदकी उमंगमें मग्नहो संज्ञाशून्य हो गये। अनंतर उनकी मूर्च्छा टूटनेपर वासवदत्ताकी सखी कलावती कंदर्पकेतुमति निवेदन करती है:—

"महाराज हमारी सखीको जो मदनव्यथा सहन करनी पडी उसका मैं संक्षेपमे वर्णन करती हूं। यदि समुद्रकी दावात बनायी जाय, स्वयं चतुरानन लेखक बनै और शषजी वक्ताका कार्य्य ग्रहण करे तो कदाचित् सहस्रोयुगोंमें वह विरहव्यथाकी कथा शेष होगी। ऐसी अत्युक्ति आनंद तो उपजाही नही सकती बरन् उसकी अनिर्बंधतासे जी उकता उठता है। उसी प्रकारसे अगली दो घटनाएं असभव होनेके कारण वे संविधानकको दूषितकरनेवाली हुईहैं। वासवदत्ताने स्वयंवरवाली रात्रिको स्वप्न देखा, परंतु उसने पुरा-

णप्रसिद्ध ऊषाकीनांई केवल एक राजपुत्रही स्वप्नमे नही देखा किंतु स्वप्नमें उसका नाम धाम भी जान लिया और अंतमें आत्मनिमित्त जिन दो सैन्योंका युद्ध वासवदत्ताने कथित किया है उसमें वह कहती है कि, परस्परद्वारा उभय सैन्योका सर्वनाश होगया; निदान ऐसे औरभी कई दोष इस छोटीसी कथाके संविधानकमे पाये जाते हैं। तौभी सुबंधुकी ओरसे यहांपर यह लिखनेकेलिये हम बाध्य होते हैं कि, इन दोषोंको देखकर यह सिद्धांत कदापि नही किया जा सकता कि, सुबंधुमें कल्पनाशक्तिका अभाव था।हां यह अवश्य कहा जा सकताहै कि,कथाको सर्वांगसुंदर बांधनेकी चेष्टा उसने नहीं की,इससे उसकी उपेक्षा स्पष्ट बोध होती है—और एतदर्थ उसपर जो दोष आरोपित हो सो भले हीहो—पर कल्पनाशक्तिकी स्थितिही उसके मस्तिष्कमे न थी यह कहनेकेलिये अन्यप्रमाणोकी आवश्यकता है।

'वासवदत्ता' उपन्यास 'कादंबरी' और 'दशकुमारचरित, की अपेक्षा बहुतही छोटा है, और डॉक्टर हॉल साहिबके कथनानुसार उसमेंसे वर्णनादिकोंकी सजावट यदि निकाल दी जाय तो अभी उसका आकार जितना है उसका दशांशमात्र शेष रह जायगा। अर्थात् पीछे जो चार पांच पृष्ठमें कथासूत्र लिखा गया है वही रहजायगा। संस्कृतके साहित्यग्रंथोमे महाकाव्योका लक्षण यह पाया जाता है कि, उनमे प्रभात, सूर्य्यास्त, पर्वत समुद्र और नगरादिकोंका वर्णन किया जाना चाहिये।×तदनुसार सुबंधुने उन्हे वर्तमान कथामे लानेकेहेतु चेष्टा की है। पर बात यहहै कि,वे सब अप्रधान होनेपरभी हमारे वर्त्तमान उपन्यासलेखकने उन्हे इस ग्रंथमे सर्वथा प्रधानताका पद प्रदान किया है। इसउपन्यासको मननपूर्वक विचारो तो यह बात लक्षित होती है कि, जैसे अपर उपन्यासलेखकोका लक्ष्य विशेषतः कथाकी ओर रहता है वैसा इसका नही पाया जाता, किंतु यह बात बोध होतीहै कि, मानो हमारे कवि कथाकी झंझटको किसी-

---

×"नगरार्णवशैलर्तुचंद्रसूर्योदिवर्णनैः।
अलंकृतम्" असंक्षिप्त रसभावानिरंतरम॥

'काव्यादर्श'।

प्रकार निपटा वर्णन लिखनेकी उत्कठा प्रदर्शित कर रहे है । मुख्य कथाके जिन भागोका बीचबीचमे उल्लिखित होना आवश्यक था उन्हें आपने इतने शीघ्र शेष कर दिया है कि, उनके विषयमे चार पांच पंक्तिसे अधिक कही कुछ लिखाही नही । पर जहां वर्णनका प्रारभ होताहै वहां हमारे कवि उसके विस्तारका अनुमान तक नही होने देते । इसके उदाहरणस्वरूपमे यह बात लिखी जाती है कि, अपने मित्रकी अस्वस्थताके समाचार सुन मकरंद कंदर्पकेतुसे मिलनेको गया, और कहनेलगा कि, मित्र! तुम्हारी ऐसी विषम-अवस्थाके संवादको सुन सज्जनलोग नितांत दुःखी हुए है; और दुरात्माजन परम हृष्ट हुए है । यहांपर खलोका संबंधमात्र आया। बस उसका सहारा मिलतेही हाथके विषयको छोड अर्वाचीन संस्कृतकवियोके इस अभीष्टविषयका विस्तार किये विना हमारे कविसे न रहा गया । ग्रंथके आदिमे तीन चार आर्य्याओमे अपने भविष्यत् दूषकोपर आक्षेपकर सतुष्ट नही हुए सो आगे उनका अणुमात्रभी संबंध न होनेपर भी उनके आक्षेपमें आपने एक दो पृष्ठ रँगदिये है ! और अतमे कथाको चुटकी बजाते शेष कर दिया है । " इतनेमे मकरद आया, और सबलोग मिलकर चितामणि राजाके नगरको लौट गये।" यहांपर पहिले तो मकरंदका वहांपर अचानक आजानाही बड़ी विचित्र घटना है!कदर्पकेतु अरण्यमे भ्रमण कर रहा था पर न जाने उसका ठीक ठीक पता एकाएक उसे कैसे लग गया?भला यह बात रहने दीजिये,पर चिरवियोगके अनतर भेट होनेपर क्या उन परस्परकी कुछभी बातचीत न होनी चाहिये थी?कंदर्पकेतु और वासवदत्ताने अभी जिन अद्भुतघटनाओको देखा था उन्हें कदर्पकेतु वा वासवदत्ताके बापके यहां जो घटना हुई उसका मकरदने क्या परस्परको कोई समाचार न कहना चाहिये था?पर इतने विस्तारका चरखा चलावै कौन? दोनो सैन्योंके युद्धका वर्णन शेष हुआ साथही कविकाभी कार्य्य संपूर्ण हो गया । परंतु कथाको किसी प्रकार शेष करनाही चाहिये अतः अतमें दो चार पक्ति उसे औरभी लिखनी पडी । निदान सुबंधुने उक्त प्रकारसे कथाके प्रधान अंगोकी उपेक्षाकर अप्रधान अंगोंकी ही

मौढता सर्वथा बढ़ायी है, ऐसेही स्थानोपर उसका ग्रंथ सदोष एवं उपहासका कारण हुआ है। प्रथमतो उसके पात्रही इने गिने हैं, पर तिसपरभी आपने उन्हें यथेच्छ आलाप नहीं करने दिया। उन्हें योंही काममात्रकेलिये उपस्थितकर अपनी कथाका वह स्वयं आपही मुख्यपात्र बन बैठा है। सारांश जैसे मंदारी अपने हाथकी सफाईको सहायता देनेवाले बोरेमेंसे नाना प्रकारकी वस्तु निकालता जाता है, और खेलके समस्त दर्शकलोगोंका ध्यान प्रधानतया उन पदार्थोपर नही रहता किंतु:उसीकी ओर रहताहै,वैसेही हमारे कविने वर्त्तमान संविधानकका उपक्षेप केवल पाठकोंको अपनी शब्दार्थचमत्कृति प्रदर्शित करनेवाली शैली ज्ञात करानेके अभिप्रायसेही किया है; और इस ग्रथके नायकादिपात्रोंकी मुख्यताभी वैसीही नाममात्रकी है। अपनीवक्रोक्तिपटुता प्रदर्शितकर पाठकोसे प्रशंसाप्राप्तकरनेकी इसकविको अनिवार्य्य इच्छा होनेके कारण इसने अपने पात्रोंकी जो दुर्दशा की है सो लेखनशक्तिसे परे है।आपने अपने ग्रंथके नायकनायिकाकोभी तादृश बोलनेचालनेकी स्वतंत्रता नहीं दी है। एक स्थानपर तो उन्ह कठपुतलियोंकीनाई रातभर चुपचाप बैठालरक्खा है;मकरंदको जो कहना चाहिये था उसे छोडकर उससे तद्भिन्नविषयपर सविस्तर वक्तृता दिलायी है; वासवदत्ता समरभूमिसे यद्यपि दूर चली गयीथी,और वैसा लोमहर्षण दृश्य उसके पूर्व उसने कभी देखाभी न था,और स्त्रीजनोचित भीरुताके कारण ऐसी भीषणघटनाओंका स्मरणमात्र उसकेलिये असह्य दुःखकी सामग्री थी, तौभी उससे हमारे कविने उन बनचरलोगोंके उभयांतपरिणामी भयावने युद्धका यथेच्छ वर्णन कराया है !

यहां लों वासवदत्ताकी रचनाके विषयमे आलोचना की गयी । अब उसके अंतस्थ विषयकी मीमांसा की जाती है। खेदका विषय है कि, इस विषयमें भी यथार्थरसिकको यथेच्छ आनंददेनेवाली बातें बहुत कम पायी जाती ह । बीचबीचमें कहींकहीं पर मनको आश्चर्यचकितकरनेवाली बातें पायी जाती हैं सही; पर कोई चाहे किसी सविस्तर उत्कृष्ट

स्थलको उद्धृत करैं तो वह बात प्रायः नहीं हो सकती। इसके सिवाय यह बात स्पष्टही है कि, इस उपन्यासका संविधनाक नितांत छोटा होनेके-कारण किसी रसको पुष्टकरनेका अवकाशही उसमे नही है। स्थल इतना संकुचित है तोभी हमारे कविने उसीमें सब रसोंकी चासनी उतारने-की चेष्टा की है। शृंगारकी उभय घटनाएँ पीछे उल्लिखित हो ही चुकी हैं, तद-तिरिक्त नायकके विलापमे करुणा, उसके प्रतापवर्णनमे वीर, दोनो सैन्योंके युद्धवर्णनमें रौद्र, और भयानक, और पूरी कथामें अद्भुत, और बीचमे एक स्थानपर (कंदर्पकेतुके वासवदत्ताको ले मनोजवारूढ हो विंध्याटवीकी-ओर जाती बार) मर्घटाके वर्णनमे बीभत्स रस * लाया गया है। सारांश ऐसी अधाधुंधीमे एक रसभी यथोचित रीतिसे प्रतिपादित नही हो सका। अब रही बात हमारे कविके प्रिय विषय वर्णनादिविस्तारकी सो उसके विषयमे यह मुक्तकंठसे कहा जा सकता है कि, जो पाठकगण केवल नादलुब्ध-होते है अर्थात् अर्थचमत्कृतिकी अपेक्षा शब्दचमत्कृतिही जिन्हे अधिकतर प्यारी होती है उन दुर्विदग्ध पाठकोको उक्त वर्णन मोहित करलेंगे इसमे तनिकभी सदेह नही है। यह भलेही हो पर सच्चे रसिकका मनरंजितकर-नेकी सामग्री उनमे बहुतथोड़ी पायी जाती है। क्योंकि प्रथमतो उनमें नई उक्तियाँ बहुत कम हैं और इनके सिवाय ठौरठौरपर क्लिष्टता और अश्लीलता प्रभृतिदोषभी दृष्टिगत होते है। इनदोषोंके उदाहरण नीचे यथाक्रम उद्धृत-किये जाते है।

* बीभत्स रसकेलिये कविने यह स्थानतो बहुत अच्छा सोचा है। नजाने सुबंधुने यह बात कैसे सोची कि, अपने गांधर्वविवाहविधिको शेषकर शृंगारोत्सव मनानेकेलिये विंध्यारण्यको जाती बार मार्गमें उन्हे (नायकनायिकाको) श्मशानका दर्शन बड़ा रसोद्दीपक होगा। इससेभी बढिया शंकाका स्थल यह है कि, पानमे चूनालगानेको विलब भलेही लगे पर कुसुमपुरसे विंध्याटवीपहुँचनेको मनोजवको कदापि विलब न होता, ऐसी अवस्थामें श्मशानके भिन्न २ दृश्योंको देखनेकेलिये कंदर्पकेतुको अवकाश कैसे मिला। जान पड़ताहै हमारे कविको इस प्रधान रसकी ऊनता खट-कती थी, अतः उसे किसी प्रकार ग्रंथमें लानाही चाहिये था। तो फिर ऐसी अवस्थामें उचिता-नुचित घटना की ओर कौन ध्यान देसकता है? यहाँपर हमारेरसज्ञपाठकोंको 'मालतीमाधव' के बीभत्सरसवर्णनका स्मरण हुए विना न रहेगा। वहाका प्रसग कितनी उत्तमताके साथ लायागया है और उसे वह अगले संविधानककी शोभा बढ़ानेकेलिये कितना उपयोगी हुआ है।

सुबंधुके इस ग्रंथका पहिला प्रचंड दोष यह है कि, उसके संविधानक और अपर अंगोमेंसे ऐसे बहुतही थोडे हैं जो स्वय सुबंधुकृत कहे जासके। पुराकालीन संस्कृत कवियोके संप्रदायको छोड़ तिलभरभी इधर उधर हटनेकेलिये उसने चेष्टा नहीकी। ऐसी अवस्थामें यह कब संभव है कि, जो लोग भूतपूर्व्व परम माननीय लोगोंकी कविताको देख चुके हैं उनकी इस अनुकृति (नकल) द्वारा मनस्तुष्टि हो? यहीपर यह दोष शेष नहीं होता। क्योंकि सुबंधु यदि प्राचीनलोगोंकी शैलीमात्रको अनुकृत करता तौभी यह स्वतंत्र ग्रंथ पाठकोद्वारा आदरार्ह होता। पर इस ग्रंथमे वैसा कुछभी नहीं पाया जाता। भूतपूर्व्व कवियोंकी उक्तियां इस ग्रथमे स्वीकृत हुई ठौरठौरपर दृष्टिगत होती हैं। अब यह बात सच है कि, वे उक्तियां मूलकी अपेक्षा इसग्रंथमे किंचित् सविस्तररूपसे देख पडती हैं; पर वे इतनी अधिक हैं और इतने स्पष्टरूपसे अंगीकृत की गयी हैं कि मानो हमारे कविने उनके अनुष्ठानको दूषितही नही माना है। ऐसे स्थानोका ग्रंथक्रमानुसार नीचे निर्देश किया जाता है।

**डॉक्टर हॉलसाहिबद्वारा प्रकाशित संस्करण—पृष्ठ ४१**

( कंदर्पकेतुके पराक्रमका वर्णन )

**—यस्य च समरभुवि भुजदंडेन कोदंडं कोदंडेन शराः शरैरारिशिरस्तेनापिभूमंडलं तेन चाननुभूतपूर्व्वो नायको नायकेन कीर्त्तिः कीर्त्त्या च सप्तसागराः सागरैः कृतयुगादिराजचरितस्मरणमनेन च स्थैर्य्यममुना च प्रतिक्षणमाश्चर्य्यमासादितम्। ***

---

* सग्रामांगणमागतेन भवता चापे समारोपिते<br>
देवाकर्णय येन येन सहसा यद्यत्समासादितम्।<br>
कोदंडेन शराः शरैररिशिरस्तेनापि भूमंडलं<br>
तेन त्वं भवता च कीर्तिरतुला कीर्त्या च लोकत्रयम्॥

पृष्ठ ६४ ( नायिकावर्णन )

—भास्वताऽलंकारेण चंद्रेण वदनमंडलेन लोहितेनाधरपल्लवेन सौम्येन गुरुणा नितंबबिंबेन विकचेन नेत्रकमलेन शनैश्चरेण पादेन तमसा केशपाशेन ग्रहमयीमिव संसारभित्तिचित्रलेखामिव त्रैलोक्यसौंदर्य्यसंकेतभूमिमिव .....कन्यकामष्टादशवर्षदेशीयामपश्यत् स्वप्ने । *

पृष्ठ ८० ( मकरंद खलोपर आक्षेप करनेके अनंतर जडपदार्थोंकी मित्रताका वर्णन करता है )

तथाहि माधुर्य्यशैत्यशुचित्वसंतापशांतिभिः पयः पय इवेति मित्रतामुपगतस्य दुग्धस्य तत्संगमाद्वर्धितस्य क्राथेन ममैव परोयुक्तः क्षय इति विचिंत्येव वारिणापि क्षीयते । §

पृष्ठ १३६ ( वसतवर्णन )

—वृंतविनिर्गतविचकिलकलिकातले मंजु गुंजन्मधुकरो मकरकेतोस्त्रिभुनविजयप्रयाणशंखध्वनिमिव चकार ।—

---

* गुरुणा स्तनभारेण मुखचद्रेण भास्वता ।
शनैश्चराभ्यां पादाभ्या रेजे ग्रहमयीव सा ॥
भर्तृहरि—शृगारशतक ।

§ क्षीरेणात्मगतोदकाय हि गुणा दत्ता पुरा ते ऽखिलाः
क्षीरे तापमवेक्ष्य तेन पयसा ह्यात्मा कृशानौ हुतः ।
गतु पावकमुन्मनस्तदभवद्दृष्ट्वा तु मित्रापद
युक्त तेन जलेन शाम्यति सता मैत्री पुनस्त्वीदृशी ॥
भर्तृहरि—नीतिशतक ।

—मालतीमुकुले भाति गुजन्मत्तमधुव्रत ।
प्रयाणे पचबाणस्य शखमापूरयन्निव ॥

पृष्ठ १५५ ( स्वयंवरवाली रात्रिको स्वप्नमे कदर्पकेतुको देख उसके विप्रयोगके कारण वासवदत्ताकी जो अवस्था हुई उसका वर्णन )

**शून्यकरणग्रामे हृदये लिखितामिवोत्कीर्णामिव प्रत्युप्तामिव कीलितामिव निगलितामिव वज्रलेपघटितामिव……आत्मानमधिष्ठितामिव कंदर्पकेतुं मन्यमाना—***

पृष्ठ २२१ ( वासवदत्ताके भवनका वर्णन )

**क्वचिदतिगंभीरमुरजरवाहूतसानंदनर्त्तितनीलकंठं ¶**

पृष्ठ २९६ ( युद्धवर्णन )

**कर्णाभ्यां श्रुतपरपरिवादाभ्यां खलोदयसाधुविपत्तिसाक्षिभ्यामक्षिभ्यां मूर्ध्ना चास्थानेऽपि नमता विमुक्तोऽहमिति हर्षादिव ननर्त्त चिरं कबंधः‡**

उक्त उदाहरण स्पष्टरूपसे साक्षी दे रहे हैं कि, हमारे कवि परोक्त्यपहरणार्थ कोई संकोच नहीं मानते थे। यह कार्य्य अश्लाघ्य भलेही हो पर एतद्वारा हमारे कविने सबलोगोंपर एक बड़ा भारी उपकार किया है। वह

---

* लीनेव प्रतिबिंबितेव लिखितेवोत्कीर्णरूपेव च
प्रत्युप्तेव च वज्रलेपघटिते वातर्निखातेव च।
सा नश्चेतसि कीलितेव विशिखैश्चेतोभुवः पञ्चभिः
चितासनतितंतुजालनिबिडस्यूतेव लग्ना प्रिया॥
मालतीमाधव ५

¶ सानंद नंदिहस्ताहतमुरजरवाहूतकौमारबर्हि—
( त्रासान्नासाग्ररंध्रं विशति फणिपतौ भागसंकोचभाजि। )
मालतीमाधव—नांदी

‡ लडाईमे एक मनुष्यका शिर धडसे अलग होनेपर हँसा। वह क्यो हँसा? इस पर एक कविने उत्प्रेक्षा कीहै—

कंधरा समपहाय कंधरां प्राप्य सयति जहास कस्यचित्।
मा किलानमयतः स्वपर्त्तये दुर्भरात्किमुदराद्वियोगतः॥

भवभूतिके जीवितकालका परिचय❀है। अस्तु; यहां हम अपने पाठकोंको- यह बात सूचित कर देना आवश्यक समझते हैं कि, पिछले पृष्ठकी टिप्पणीमें लिखे हुए श्लोकोमेंसे तीनों श्लोकोका रचयिता प्रसिद्ध नहीं है,—निदान हमतो उसे अभीलों नहींजानते। एतावता यहभी संभव है कि, सुबंधुकीही उक्ति के मूलार्थको ले किसी अनंतरके कविने उन्हे प्रणीत किया हो। यदि यह बात आगे पीछे कभी निश्चित होजाय तो आजही हम अपने कविको मिथ्या अभियुक्त करनेके दोषके क्षमाप्रार्थी हो रहते है।

दूसरा दोष जटिलता वा दुर्बोधता है।इस दोषसे समूचा ग्रंथ दूषित नही कियाजा सकता क्योकि बहुतेरे स्थानोंपर वह बहुतकुछ सुबोधभी है। पर जहां सुबधु अपने 'प्रत्यक्षरश्लेषमयप्रबंधविन्यासवैदग्धनिधित्व' विशेषरूपसे दिखलानेको उद्यत होता है, वहां पर भिन्न २ अर्थोंको स्पष्ट करतेकरते तत्कार्यपटु टीकाकारोंके भी प्राण सूखने लगते हैं! जैसे

पृष्ठ १४२ ( स्वयंवरार्थलायेहुए अभागे राजपुत्रोका उपहास-रूपवर्णन ।)

**तत्र च केचित् कलांकुरा इव विजितनगरमंडना अपरे पांडवा इव दिव्यचक्षुःकृष्णागुरुपरिमिलिता अन्ये शरद्दिवसा इव सुदूरप्रवृद्धसुखाशा इतरे व्याहंतुमुद्यता इव स्वबलार्पिनः केचिद्व्याधा इव शकु-**

---

❀ इसका आजपर्यंत ठीकठीक पता नहीं लगा था। पर उक्त दो सग्रहोंको वासवदत्तामें देख उसके निश्चयमें कोई सदेह नहीं रहता। अत. पीछे भवभूतिके प्रबंधमें हमने जे लिखा है कि, उसके कालका ठीकठीक पता नहीं लगता उसके स्थानमें हमारे पाठकगण इस शोधको प्रयुक्त कर लेवें। अब इस कालक्रमानुसार यह श्रेणियों सिद्ध हुई—कालिदास—भवभूति—सुबधु—बाण।

इसके सिवाय एक विचित्र बात हमारे देखनेमें औरभी आई है उसका यहा स्पष्टतया उल्लिखित हो जाना आवश्यक जान पडता है।वह यह है कि, हॉलसाहिबने अपनी भूमिकामे हर्षचरितका जो सग्रह उद्धृत किया है उसमें "कालिदास और सुबधुका जैसा नामोल्लेख हुआ है" वैसा भवभूतिका नहीं देख पडता। यह बात न जाने क्योंकर हुई?

नश्रावकाः केचिदाखेटका इव रूपानुसारप्रवृत्ताः केचिज्जैमिनिमतानुसारिण इव तथागतमतध्वंसिनः केचित् खंजना इव सांवत्सरफलदर्शिनः केचित् सुमेरुपरिसरा इव कार्त्तस्वरमयाः केचित् विकचकुसुदाकरा इव भास्वद्दर्शननिमीलिताः केचिद्धार्त्तराष्ट्रा इव विश्वरूपावलोकनजनितेंद्रजालप्रत्ययाः केचिदात्मनिवारणबुद्ध्या बलवंतोऽपि सुवाहाः केचित् पाणिग्रहणार्थिनोऽप्यसुकरंमन्यमानाः केचिदधरीभूता अपि स्थिराः केचित् पांडुपुत्रा इवाक्षहृदयज्ञानहृतक्षमाः केचिद्बृहत्कथाऽनुबंधिनो गुणाढ्याः केचित् तिर्य्यग्गतयःसुगंधवाहाः केचित् कौरवसैनिका इव द्रोणाशासूचकाः केचित् कुमुदाकरा इवासोढशूरभासः स्थिता राजपुत्राः । तानेकैकशः समवलोक्य विरक्तहृदयाऽसौ कुमारिका तस्मात्कर्णवंशादवततार ॥

पृष्ठ १९५

( चंद्रोदयके अनंतर अभिसारिका नायिकागणद्वारा निज वल्लभोंमति प्रेषित कीहुई दूतियोकी श्लेषोक्ति )

अत्रांतरेऽभिसारिकासार्थप्रहितानां प्रियतमान् प्रतिदूतीनां द्व्यर्थाः सेर्ष्याः सप्रपंचा विकारभंगुराः प्रवादा बभूवुः ॥ तथाहि ।

अवस्त्रीकृतमात्मानं नाकलयसि तत्त्वतः कांत प्र-
स्तर इव क्रूरोऽसि न चाकर्षकचुंबकद्रावकेष्वेकोऽ-
सि भ्रामकोऽसि परं कितव धर्म्मार्थान्यप्रयुक्तः क्षेप-
णिक इव मुधा वाहिततरवारिस्त्वमसि सखेद-
मिव मनसा चिंतयसि दुर्लभं जनं सत्वसारचरितो
यो रिपुमंडलाग्रतो निर्वृतिमुपेत्य तिष्ठति । स खलु
वीरः प्रतिपक्षस्य यः संप्रहारतः कुंजरान् नयति ।
धृतोरुकरवालसंचयोऽपि परमकांड एव संपतन्
महापदं विग्रहेण लभते । राजसेन रहितो राजसे
न रहितो ध्रुवं विशारदा विशारदाभ्रविशदा विश-
दात्मनीनमहिमा महिमानरक्षणक्षमा क्षमातिलक-
धीरता धीरता मनसि भूतता भूतता वचासि साह-
सेन साहसेन कमलाकमलापराजिता पराजिता
सा त्वदर्पणा दर्पणाकारविमलाशया शयाब्जावि-
निर्जितकिसलया सलयांगुलिविभ्रमेण विभ्रमेण
प्रतिगवाक्षशलकाविवरं विलोकयंती विलोकयंती
त्वया विना साविना सायमनुभवंती दुःखानि जी-
वनायक जीवनाय क इह नाश्रयंति सुभगाम्।अ-
न्यास्तावदासतां दासतां पुरतोऽहमेव भजामि ।
मैत्र्यतोऽमैत्र्यतोऽस्तु अंजसारतः सारतः किमपि
कंदर्पकं दर्पकं न तनोषि विशेषतोऽशेषतःस्थित-

मेव मरणं शठधियां शोधन यशोधनप्रेमहार्यामहार्याशयोत्कटाक्षैः कटाक्षैराविर्भूतदास्यास्तदास्याः परिजनाः कमलाकृतिनारीणां कमलाकृतिनारीणां भवता मुखं च मलिनितं विश्वस्य विश्वस्य व्यवस्था समासाद्य समासाद्यमनेककालसंगीतसंगी तनुषे तनुषेकमनंगमनंगपुष्पेषु पुष्पेषु रुजा तरसा जातरसा मन्दाक्षमन्दा क्षणं भ्रमन्ती मुह्यति कामधुराधरेण का मधुराधरेण मुक्तारजोराशिविशेषकेण विशेषकेण मुखेंदुना तव हृदि लग्ना भ्रदिमाकरेण करेण स्वेदबिंदुपयो धरेण पयोधरेण वक्षःफलकांचनेन जितानाविलकांचनेन कामदारुणमदारुणनेत्रा स्मरमयं रमयन्तं त्वामदयं दमयन्ती परमकमितारं परमकमितारं वांछति हारिणा हारिणा स्तनकुंभेन हारिणाक्षिरुचिहारिणा रुचिहारिणा चक्षुषा हारिणा ।

निदान ऐसेही औरभी एक स्थानपर सुबंधुने श्लेषोंकी खूब रेलपेल करदी है, पर खेदका विषय है कि, स्थानसकोचवश वह पूरा संग्रह यहांपर उद्धृत नही किया जा सकता । आधुनिक लोगोंमे श्लेषोंके रसिक प्रथम तो वैसे कोई हुई नही है और जो इनेगिने होंगे उनकोलिये हम समझते हैं उक्त दोही संग्रह आवश्यकसे अधिक होंगे ।

प्रकृत ग्रंथका तीसरा दोष अश्लीलता है । वास्तवमें यह महान् प्रचंड दोषहै पर नजाने क्यों यह विषय हमारे कविको बडा प्रिय जान पड़ता था। वसंतके वर्णनमे ( पृष्ठ १३२ ) आप लिखते हैं—

प्रतिदिशमश्लीलप्रायगीयमानगीतश्रवणोत्सुकरिवं गजनप्रारब्धचर्चरीगीताकर्णनमुह्यमानानेकपथि-कशतः।

वसंतऋतुमे चारो ओर अश्लीलतापूरित ऐसा कलगान श्रवणगत होता है कि सैकडो पथिकगण अपनी राह चलाना भूल लुब्धहोकर वही ठहरते हैं ) वैसेही ( पृष्ठ १६९ ) संध्याकालके वर्णनमे।

'कामुकजनानुबध्यमानदासीजनविविधाश्लीलवच-नश्रुतिविरसीकृतसंध्यावंदनोपविष्टेषु शिष्टेषु'

दासियोके पीछे दौड़तेहुए काम जिनोकी अश्लील बाते सुनकर संध्यावंदनार्थ बैठेहुए शिष्टजनोकी संध्या विरस होती है)उक्त दोनोसग्रहोको पढ अनुमान होता है कि,सुबंधुके समयमें लोगोके आचार बिचार पूर्वकी अपेक्षा बहुत भ्रष्ट हो गये होंगे।जिस कविने प्रत्येक वसंतका सुतरा प्रत्येक संध्याकालका इस चावके साथ वर्णनकियाहै स्वय उसीके ग्रंथमे वैसीअश्लीलता क्यों नरहनी चाहिये ?—

पृष्ठ २० ( चितामाणिराजाकी राज्यरीतिका वर्णन )

—शूलभंगो युवतिप्रसवे—

पृष्ठ ५२ ( प्रभातकालीनस्त्रीचारितका वर्णन )

—आसन्नमरणास्विव *जीवितेशपुराभिमुखीषु... प्रियैरालिंग्यमानासु कामिनीषु ... ... ...

पृष्ठ ७७ ( खलोंपर आक्षेप )

—रतकीलइव जघन्यकर्म्मलग्नः द्वेपयतिसाधून्—

* मनको उद्विग्नकरनेवाला यह श्लेष स्वयं सुबधुका है वा नहीं इसमें बड़ा संदेह जान पडता है। उक्त श्लेष अगलेश्लोकसे लिया गयासा जानपड़ता है:—

राममन्मथशरेण ताडिता दुःसहेन हृदये निशाचरी।
गधवद्रुधिरचदनोक्षिता 'जीवितेशवसतिं' जगाम सा॥

रघुवंश ११

पृष्ठ ११५ ( कुसुमपुरकीवारवनिताओंका वर्णन )

**—जलौकसेव रक्ताकृष्टिनिपुणेन ... वेश्याजनेनाधिष्ठितं कुसुमपुरं नाम नगरम्।**

पृष्ठ १२८ ( वासवदत्ताके पिताकी राज्यरीति )

**—वृषहानिर्निधुवनलीलासु न पौरेषु—**

पृष्ठ १८४ ( रजनीमुखवर्णन )

**—ताभिः ( तारकाभिः ) श्वित्रितामिव वियदशोभत-**

पृष्ठ २६९ ( जलधिवर्णन )

**—सापस्मारमिव फेनैः ...... जलनिधिमपश्यत्।**

कहना नहीं होगा कि, उक्त तीनो दोष नितांत रसापकर्षक हैं, और यही-कारण जान पड़तेहैं कि, जिनके योगसे यहग्रंथ रसिकप्रिय नहीं हुआ और इन्हींके योगसे सुबंधुका नामभी तादृश प्रसिद्ध नही हो पाया।

अब इस विषयकी आलोचना की जातीहै कि सुबंधु, कवियोकी किस श्रेणीमे परिगणित हो सकता है। वर्त्तमान कथाको विचारनेसे यह बात स्पष्टतया बोध होती है कि, वह पूर्व्वोक्त तीन कवियोकी कक्षामे कदापि स्थान नही पा सकता। ऊपर कहे हुए तीनदोषोंद्वारा सुबंधुके मनकी भिन्न२ तीन छटा प्रगट-होती हैं। पहिलीद्वारा मनकी अगभीरता, दूसरीद्वारा अरसिकता और तीसरीद्वारा ग्रामीणता। इनमेंसे दूसरी और तीसरीके साथ सत्कवित्वका प्राकृतिकविरोधहोनेके कारण, कीर्तिमंदिरके परमोच्चशिखरसे अधःपतित करनेके लिये उनमेसे एकही अलम् है ! और अकेला पहिला दोष यद्यपि दूसरे और तीसरे कैसा समर्थ नहींहै तथापि उनकी सान्निकटताके कारण वह पुनः समर्थ-हो जाता है। यहांपर यह बात अवश्य मानी जा सकती है कि, सुबंधुके समयमें यथार्थकवित्वका ह्रास होना प्रारंभ होजानेके कारण उक्त विषयमे वह काल जितना दूषणीय कहा जा सकता है उतना दोष स्वयं सुबंधुको नही दिया जासकता; क्योकि किसीको आत्मकालीन लोगोंकी अपेक्षा समझ और अभिरुचिमे श्रेष्ठ न देख उसे नाम रखना अनुचित बोध होता है। पर यह बात सामान्यजनोके विषयमे ही कही जा सकती है। जो लोग निसर्गतः उदारचेता होते हैं वे पंकपंकजन्यायानुसार निज समयके दूषणोसे दूरही रहते हैं। हमारे कविको यह स्वभावोन्नति यदि प्राप्त होती तो अपने भूतपूर्व भवभूति

अवश्यमेव सन्मानार्ह हैं । 'दशकुमारचरित' और विशेषतः 'कादंबरी' के रसानुभव लेतीवार पाठकोंको उचित है कि तदर्थ वे सुबंधुके उपकारोंको विस्मृत न करें । और दूसरी बात यह है कि 'वासवदत्ता' को पढ़ यदि रसिकपाठकोंकी सर्वथा तृप्ति नहीं होती, तौ एतदर्थ और पठनके व्यर्थ परिश्रमार्थ वे लोग सुबंधुको दोषभाक् कदापि नहीं कह सकते । क्योंकि वर्त्तमान प्रबंधके पठनद्वारा पाठकोंको किस प्रकारकी तृप्ति प्राप्त होगी सो बात हमारे कविने ग्रंथके आदिमेही स्पष्टरूपसे जता दी है । वह बात यही है कि 'प्रत्येकअक्षरमें श्लेषचमत्कृति प्रतिपादितकर' चित्रविचित्रगद्यरचनाद्वारा मनको चकित करना । हमारे कविकी इस अभिलाषाको रसिकलोग अत्यत विचित्र किबहुना लड़कपनकी भलेही कह ले, पर उन्हें यह बात स्पष्टरूपसे अंगीकृत करना होगी कि उसने अपनी अभिलाषाकी पूर्त्तिमें पूर्ण सफलता प्राप्त की है। यही सब कारण हैं कि जिनके योगसे यह ग्रंथ उत्तम काव्योंकी कक्षामें गौरवका पद नही पा सकता, पर तथापि जब कुछ काम न हो तब निजके मनोरंजनार्थ यदि उसका अवलोकन किया जाय तो वह बहुत उत्तमतया हो सकता है। 'वासवदत्ता' के तादृश समादृत एवं रसिकजनप्रिय न होनेका तीसरा कारण यहभी कहा जाता है कि अगले दो ग्रंथों और विशेषतः उनमेसे एकके कारण तो वह सर्वथा लुप्त ही हो गयी । तो इनग्रंथोके कारण ( कि जो वासवदत्ताकी शैलीपर लिपिबद्ध किये गये हैं ) निगोड़े दुर्भागवश अथवा यथार्थमें सौभाग्यवश ( क्योंकि वैसे समुज्वल प्रबोधोका आदिहेतु होना कुछ न्यून गौरवकी बात नहीं है) उसकी जो दुर्दशा हुई उसीको प्रधानता प्रदानकर उसकी योग्यता ऊन मानना सर्वथैव अनुचित है । इसके सिवाय सुबंधुके समय और उसके स्वभावके साथ कीलित हुई श्रमविमुखताका यदि विचार किया जाय तो इसमे अणुमात्रभी संदेह नहीं है कि उसकी वर्त्तमान दूषणार्हता बहुतही न्यून लक्षित होगी ।

निदान उक्त प्रकारसे वर्त्तमान कविके पक्षमें कई बाते सूचित की गयीं । पर इस कथनसे यह नही समझलेना चाहिये कि सुबंधुकी बड़ी भारी योग्यता इतनी ही है कि उसके दोष क्षमाके योग्य हैं । अभी उसके कई गुणोंक

उल्लेख होनेकोही है, और उनके पीछेसे उल्लिखित करनेका कारण इतनाही है कि पूर्वोक्त प्रचंड दोष जैसे सहजही दृष्टिपथमें आ सकते हैं वैसे वे नहीं आ सकते। सुबंधुका सबसे पहिला गुण तो यह है कि भाषा उसके आधीन थी, इसे प्रमाणित करनेकेलिये प्रायः ग्रथभरमे जो श्लेषरचना पायी जाती है सो ही अलम् हैं। इसके अतिरिक्त शब्दोकी रचनाभी प्रौढ एवं मधुर है। और कहींकहींके वर्णनभी चमत्कारजनक हैं।

ये बाते तो सब हुई पर सुबंधुके यथार्थ कवित्वका स्वरूप वर्त्तमान ग्रंथेक उपांगो अर्थात् प्रस्तावना और बीच बीचमे प्रयुक्त किये हुए वर्णन-रूप पद्योंमेंही—दृग्गोचर होता है। हमे दृढ विश्वास है कि रसिक एवं सहृदय पाठकोंको इन पद्योंसे जो प्रथम आनंदानुभव होता है। और आगेकेलिये प्रथमतः जो आशा होती है। सो सब आगे ज्यो ज्यों ग्रंथ पढ़ते जाव व्यर्थ एवं विफल होते जाती है। इन उपांगोके इतने उत्कृष्ट प्रतिपादित होनेका कारण स्पष्टही है। वह यही है कि कल्पना और रचनाके संबंधसे ग्रथ-भरमे जो कृत्रिमता हठात् लायी गयी है, वह उभय स्थानमें इन उपांगोंमें तिलमात्रभी नहीं है। उनकी रचना नितांत सरल है और उनमे उन्हीं मनो-वृत्तियोका वर्णन किया गया है जो कविको प्रत्यक्ष एव अनुभूत हुई है। इस कथनके उदाहरण स्वरूपमे उस आर्याका नामोल्लेख किया जा सकता है कि जिसमे कविने महान् पराक्रमी एवं विद्वानोंका लालन करनेवाले विक्रमादित्यके समयमें अपने जन्म न ग्रहण करने तथा राजाके साथ चले गये हुए उसके विशा-लाविभवके हेतु शोक वर्णित कियाहै। यहांपर हम यह प्रश्न करतेहैं कि, क्या कोई सहृदय पाठक इस बातको साहसपूर्वक कह सकता है कि, क्या उक्त आर्य्या-तर्गत करुणारसकी समानता, ग्रथके नायकका शोक, यदि वह दश गुणितभी कर दिया जाय तो, कर सकेगा? वैसेही प्रस्तावनाकी प्रथम

लिखे गये हैं वे सब उन दो श्लोकोंद्वारा कि, जो विंध्यारण्यके सिंहके वर्णनमें लिखे गयेहैं, तिरस्कृत हुएसे जान पडते हैं। सारांश हमारे कविकी वाणी, यदि अपने प्रकृतिसुलभ सौंदर्य्यकी, योग्यताको भलीभांति जान केवल अरसिकोंकी मनस्तुष्टिकेहेतु एक मुहको छोड़ अपने समस्त गात्रको अप्रयोजक सजावटसे न छिपा लेती, तौ आज वह कभीकी अपनी समादृत सखियोंकी समकक्षिणी होनेका सौभाग्य प्राप्त कर चुकती; और संप्रति जो वह प्रत्येक गुणदोषविवेचक समालोचककी तीव्र आलोचनाका लक्ष्य बन पददलित हो अपनी अप्रबुद्धताका चिरकालीन प्रायश्चित्त भोग रही है वही थोडी चतुराईके योगसे अपनी जेठी बहिनकी नांई जगशिरोधार्य्य बन बैठती ।

यह सबतो हुआ पर विवेकी पाठकगण अभी यहां यह प्रश्न कर सकते हैं कि, ऊपर जो लिखा गया है सो सब सच है परंतु बाण कविने सुबंधुकी जो इतनी प्रशंसा की है उसकी क्या गति चिंतनीय है? और यह शंकाभी कोई ऐसी वैसी सामान्य शंका नहीं है, क्योंकि जो संस्कृतके गद्यकाव्यलेखकोंमें प्रथम माना जाता है,और जिसके परमोत्तम ग्रंथकी प्रशंसा घरघर फैल गयी, और इस फैलावके कारण मराठीमें समस्त गद्यकाव्य उसीके नामसे पुकारे जाते हैं, उस महान् ग्रंथप्रणेताका वचन यदि प्रमाणित एवं विश्वासपात्र न माना जाय तो फिर माना जाय किसका? यह सब सच है;पर उक्त स्तुतिको एकदेशीय ही मानना चाहिये—अर्थात् उक्त स्तुतिद्वारा बाणभट्टका यही अभिप्रेतार्थ ग्रहण करना चाहिये कि, सुबंधुने शब्दजालचमत्कृति प्रदर्शित करनेमें परा काष्ठा करदी है । इस अभिप्रायको बाणभट्टने निज 'कादंबरीमें' औरभी स्पष्ट कर दिया है—'उत्कृष्टकविगद्यमिव विविधवर्णश्रेणीप्रतिपाद्यमानानेकाभिनवार्थसंचयम्' * ( उत्कृष्ट कविके गद्यकीनांई जिसकी भिन्न २ वर्णपंक्तिसे अनेकार्थ निकलते हैं ) । यहांपर यह बात स्पष्टही है कि, उक्त 'उत्कृष्टकवि' शब्दप्रधानतया सुबंधुका बोधक है, बाण कविके उक्त शब्दोंका यह अर्थ हमीने नहीं बैठाया है। तौ इसका निर्णय 'कादंब-

* उक्त वर्णन चद्रापीडके राजभवनप्रवेशके समयका है । उसका दूसरा अर्थभी स्पष्टही है "जिसपर भिन्न २ जातिके लोग वारवार धनराशिको लाकर डालते हैं"।

री' ग्रंथसेही होता है। 'कादंबरी' और 'वासवदत्ता' को जो लोग ध्यानपूर्वक पढेगे उन्हे यह बात तुरंतही ज्ञात हो जायगी कि 'कादंबरी' प्रणीत करती बार बाणभट्टका लक्ष्य 'वासवदत्ताकी' ओर किस प्रकारसे था। संविधानककी कतिपय घटनाएं ठौरठौरके सूर्य, चंद्र, ऋतु और पर्वतादिकोंके वर्णन, रचनाकी शैलीप्रभृति सबको बाणभट्टने सुबन्धुके ग्रंथसे अनुकृत किया है सो स्पष्ट बोध होता है। पर अधिक आश्चर्यकी बात तो यह हुई है कि, आजपर्य्यंत चारोंओर अनुकृतिकीही ख्याति विस्तृत हो रही है और मूलकृतिको कोई पूछतातक नहीं; इसका कारणभी गूढ नही है। वह यही है कि, बाणभट्टने 'वासवदत्ता' से केवल प्रौढ एवं सुकोमल वर्णरचना, कहीं कहींके विचित्र श्लेष और समासही अनुकृत किये हैं, पर जहां सुबंधुकी अत्यंत अरसिकता लक्षित होती है, वैसी पूर्वोदाहृत निरंतर प्रासरचनाकी, कि जो अनौचित्य एवं जटिलतादि औपन्यासिक दोषग्रसित है, उसने सर्वथा उपेक्षाही की है।'कादंबरी' भरमे वैसी सदोष रचना नाममात्रको कहीं नही पायी जाती। सारांश, बाणभट्टने वासवदत्ताके अशेषगुणोका स्वीकार कर उसके समस्त दोष परित्यक्त कर दिये हैं, इस प्रतिपादनद्वारा सुबंधुकी पूर्वोल्लिखित प्रशसातर्गत उसके मनका वास्तविक अर्थ स्पष्टरूपसे बोध होता है। तात्पर्य्य इस उक्तिको अंशतः सत्य और अंशतः कृतज्ञता एवं उपचारहेतुकही मानना चाहिये।

अब आगे वासवदत्ता और कादबरीकी परस्पर तुलना की जाती है। इस समताद्वारा सुबंधुकी कीर्त्ति के बाधक सब दोष अत्यत व्यक्त होजायँगे। पिछले प्रतिपादनको पढ़कर हमारे काव्यमर्मपटु पाठक इसबातको तो जानही-गये होंगे कि, संविधानक और रसपोषकतादिगुणोंमे वासवदत्ता कादंबरी की अणुमात्रभी समानता नहीं कर सकती।

हां यह अवश्य माना जा सकता है कि, ऐसी रचना दोनोंको अभीष्ट थी। पर साथही कहानीके अगोपांगोके विषयमे दोनोका मतभेद स्पष्ट देख पड़ता-है। सुबंधु कथाको गौण मान रचनाकोही काव्यसर्वस्व मानता है। उसके पीछे उसने संविधानक, रस और प्रसादादिको तिलांजलि दे अश्लीलतादि दोषों

को भी अपने ग्रंथमें स्थान प्रदान किया है। सुबंधुका एतद्विषयक गाढानुराग ग्रंथमें ठौरठौरपर झलकता है। प्रस्तावनाका अंतिम श्लोक तो पीछे एक स्थानपर उल्लिखित होही चुका है, उसमें आपने लिखही दियाहै कि भगवती सरस्वतीका परमोत्कृष्ट वरप्रदान जो हमें प्राप्त हुआ है सो अक्षरप्रति श्लेषबांधनेकी चतुराई है—यह कवि महाशय मानों इसीको वाग्देवीका निधिसर्वस्व मानते हैं! उसी प्रकारसे संध्यासमयके वर्णनमें एक स्थानपर (पृष्ठ १८४) लिखा है—"दीर्घोच्छ्वासरचनाकुलं सुश्लेषवक्रघटनापटु सत्कविवचनमिव चक्रवाकमिथुनमतीवाखिद्यत" चकवाचकईका जोड़ा, सत्कविकी वाणीकी नांई दीर्घसमासपूरितरचना करनेमे व्यस्त हो श्लेषोक्तिघटनामें निपुण*होनेपरभी तीव्र विरह दुःखको अनुभूत करने लगा; इन दानोंसे यह बात प्रत्यक्ष होतीहै कि—लंबे चौडे समास और श्लेषकाही—कि जिन दोनोंका महाकवियोंके ग्रंथोंमें प्रायः अभावही रहताहै, और जिन्हें स्वतंत्रस्वरूपसे कुछभी योग्यता प्राप्त नहीं है पर प्रसंगविशेषपर प्रयुक्त करनेसे शोभाप्रद होतेहैं—अपने कवि+सत्काव्यका जीवनसर्वस्व मानते थे।

अब बाण कविके मतकी आलोचना की जाती है। श्लिष्टपदरचनाकी ओर इनकी यद्यपि इतनी चित्तवृत्ति आकृष्ट हुई देख पड़ती है पर तौभी उसके प्रेममें मुग्ध हो बाण कविने अपनी कथाके किसी अंगको लेशमात्रभी न्यून

*चक्रवाकके विषयमें यह श्लेषार्थ लेना चाहिये कि, यह युग्म परस्परका परिरंभण कर, चुंबनलेनेमें परम निपुण होनेपरभी विरहदुःखसे कातर हो निश्वास पूर्व्वक दुःखी होनेलगा।

+मनकी कुशलतानुरूप शालीनताका सुबंधुमें अभाव देख पडता है। अगली दर्पोक्तिद्वारा यह बात स्पष्टरूपसे जानी जातीहै कि सत्कवियोंकी श्रेणीमें स्थान पानकी सुबंधुको सुदृढ आशा थी। वसंतकालके वर्णनमें (पृष्ठ १३४) आपने लिखा है—'सत्कविकाव्य ध इवावर्द्धितुहिनः' इसी प्रकारसे प्रस्तावनामें—

'अविदितगुणाऽपि सत्कविभणितिः कर्णेषु वमति मधुधाराम्।
अनधिगतपरिमलाऽपिहि हराति दृश मालतीमाला ॥'

इनको मिलाकर अनुमान चार उदाहरण मिले हैं कि जिनमें अपने कविने सत्काव्यविषयक निजका अभिप्राय व्यक्त किया है। पर सबमें कविताके बहिरंग अर्थात् पदरचनाकी ही विशेष प्रशंसा देख पड़ती है। विवेकी पाठकगण इस छोटीसी बातसेभी गंभीर तात्पर्य निकाल सकते हैं।

वा सदोष नहीं होने दिया है। यह रचना जहां शोभाप्रद हो सकती है वहीं प्रयुक्त की जानेकेकारण न तो वह ग्रंथसे विलगसी ही जान पड़ती है और उसमें किसी प्रकारकी अतिही लक्षित होती है । एतद्विषयक बाणकी उक्ति एकदेशीयताके व्याजसे पीछे उल्लिखित हो ही चुकी है और दूसरी 'कादंबरी' की प्रस्तावनामें भी दृष्टिगत होती है, उसमे उसका द्व्यर्थी उद्देश्य स्पष्टरूपसे बोध होताहैः—

( कथाकी प्रशंसा )

स्फुरत्कलालापविलासकोमला
करोति रागं हृदि कौतुकाधिकम् ।
रसेन शय्यां स्वयमभ्युपागता
कथा जनस्याभिनवा वधूरिव ॥
हरंति कं नोज्ज्वलदीपकोपमै-
र्नवैः पदार्थैरुपपादिताः कथाः
निरंतरश्लेषघनाः सुजातयो
महास्रजश्चंपककुड्मलैरिव ॥

" मदनविवश नव वधूके स्वयं शय्यापर आनेसे, उसके अव्यक्तमें मधुर एवं कोमल आलापद्वारा मोहित हो लोगोको जैसे कौतुक जान पडता है; और हृदय प्रेमातिशय भरित होजाताहै, वैसेही जिन कथाओंकी पदरचना उक्त आलापकी नाई मधुर एवं कोमल होती है वे सबके मनमें कौतूहल उपजा रसद्वारा उनके अतःकरण को तद्गत कर डालती है ॥ *

उज्वल ज्योतिकी नांई सुदर पदो तथा आशयो द्वारा जोडी हुई, कथाएं- कि जिनमे ठौरठौरपर श्लेषोकी रेलपेल की गई है, बड़े हारोके समान कि जिनमें बीचबीचमे चंपेकी कलियां सघनतया गुंफित की गयी हैं—किसका चित्त हरण नही करती ?

* इसे पढ़ पूर्वोल्लिखित एक आर्य्याका स्मरण हमारे चतुर पाठकोंको अवश्यमेव होगा ( देखो ) कालिदास पृष्ठ ३ ।

उक्त उभय कवियोंके गुणदोषोंके परिचयार्थ उनके ग्रंथोंसे एक एक संग्रह नीचे उद्धृत किया जाता है। भरोसा है कि केवल तद्वाराही दोनोंके वर्णनकी परिपाटी मार्मिक पाठकोंको लक्षित हो जायगी।

'वासवदत्ता' का प्रारंभ—( चिंतामणिराजाका वर्णन )

अभूदभूतपूर्व्वः सर्व्वोर्व्वीपतिचक्रचारुचूडामणिश्रेणीशाणकोणकषणनिर्मलीकृतचरणनखमणिर्नृसिंह इव दर्शितहिरण्यकशिपुक्षेत्रदानविस्मयः कृष्ण इव कृतवसुदेवतर्पणो नारायण इव सौकर्य्यसमासादितधरणिमंडलः कंसारातिरिव जनितयशोदानंदसमृद्धिरानकदुंदुभिरिव कृतकाव्यादरः सागरशायीवानंतभोगिचूडामणिमरीचिरंजितपादपद्मो वरुण इवाशांतरक्षणोऽगस्त्य इव दक्षिणाशाप्रसाधको जलनिधिरिव वाहिनीशतनायकः समकरप्रचारश्च हर इव महासेनानुगतो निवर्त्तितमारश्च मेरुरिव विबुधालयो विश्वकर्म्माश्रयश्च रविरिव क्षणदानप्रियः छायासन्तापहरश्च कुसुमकेतुरिव जनितानिरुद्धसंपद्रतिसुखप्रदश्च विद्याधिरोऽपि सुमना धृतराष्ट्रोऽपि गुणप्रियः क्षमानुगतोऽपि सुधर्म्माश्रितो बृहन्नलानुभावोऽप्यंतःसरलो महिषीसंभवोऽपि वृषोत्पादी अतरलोऽपि महानायको राजा चिंतामणिर्नाम।

कादंबरीका आरंभ—( जन्मांतर्गत नायकका वर्णन )

( कथामुखम् )

आसीदशेषनरपतिशिरःसमभ्यर्चितशासनः पा

कशासन इवापरश्चतुरुदधिमालामेखलाया भुवो भर्त्ता प्रतापानुरागावनतसमस्तसामंतचक्रः चक्रवर्त्तिलक्षणोपेतः चक्रधर इव करकमलोपलक्ष्यमाणशंखचक्रलांछनः हर इव जितमन्मथः गुह इवाप्रतिहतशक्तिः कमलयोनिरिव विमानीकृतराजहंसमंडलः जलधिरिव लक्ष्मीप्रसूतिः गंगाप्रवाह इव भगीरथपथप्रवृत्तः रविरिव प्रतिदिवसोपजायमानोदयः मेरुरिव सकलभुवनतलोपजीव्यमानपादच्छायः दिग्गज इवानवरतप्रवृत्तदानार्द्रीकृतकरः कर्त्ता महाश्चर्य्याणां आहर्त्ता क्रतूनां आदर्शः सर्वशास्त्राणाम् उत्पत्तिः कलानां कुलभवनं गुणानां आगमः काव्यामृतरसानां उदयशैलो मित्रमंडलस्य उत्पातकेतुरहितजनस्य—प्रवर्त्तयिता गोष्ठीबंधानां आश्रयो रसिकानां प्रत्यादेशो धनुष्मतां धौरेयः साहसिकानाम् अग्रणीर्विदग्धानां वैनतेय इव विनतानंदजननः वैण्य इव चापकोटिसमुत्सारितसकलारातिकुलाचलो राजा शूद्रको नाम ।

चिंतामणिराजाकी राज्यरीतिका वर्णन—

यत्र च शासति धरणिमंडलं छलनिग्रहप्रयोगो वादेषु नास्तिकता चार्वाकेषु कंटकयोगो नियोगेषु परिवादो वीणासु खलसंयोगः शालिषु द्विजिह्व

संगृहीतिराहितुंडिकेषु करच्छेदः कृतकरग्रहणेषु नेत्रोत्पाटनं मुनीनां द्विजराजविरुद्धता पंकजानां सार्व्वभौमयोगो दिग्गजस्याग्नितुलाशुद्धिः सुवर्णानां सूचीभेदो मणीनां शूलभंगो युवतिप्रसवे दुःशासनदर्शनं भारते करपत्रदारणं जलजानाम्।

शूद्रककी राज्यरीतिका वर्णन—

यस्मिंश्च राजनि जितजगति परिपालयति महीं चित्रकर्म्मसु वर्णसंकराः रतेषु केशग्रहाः काव्येषु दृढबंधाः शास्त्रेषु चिंताः स्वप्नेषु विप्रलंभाः छत्रेषु कनकदंडाः ध्वजेषु प्रकंपाः गीतेषु रागविलसितानि करिषु मदविकाराःचापेषु गुणच्छेदाः गवाक्षेषु जालमार्गाः शशिकृपाणकवचेषु कलंकाः रतिकलहेषु दूतसंप्रेषणानि सार्यक्षेषु शून्यगृहाः प्रजानामासन्। यस्य परलोकाद्भयम् अंतःपुरिकालकेषु भंगः नूपुरेषु मुखरता विवाहेषु करग्रहणम् अनवरतमखाग्निधूमेनाश्रुपातः तुरगेषु कशाभिघातः मकरध्वजे चापध्वनिरभूत्।

चिंतामणिराजाको किसी भूतपूर्व्वराजाकी उपमा शोभा नही देती इस अभिप्रायसे सुबंधु लिखते हैं—

महावराहो गोत्रोद्धरणप्रवृत्तोऽपि गोत्रोद्दलनमकरोत्। राघवः परिहरन्नपि जनकभुवं जनकभुवा सह वनं विवेश। भरतो रामे दर्शितभक्तिरपि राज्ये विराममकरोत्। नलस्य दमयंत्या मिलितस्यापि पुनर्भूपरिग्रहो जातः पृथुरपि गोत्रसमु-

त्सारणविस्तारितभूमंडलः। इत्थं नास्ति वागवसरः पूर्वतरराजेषु।

बाणने शूद्रकके विषयमे लिखा हैः—

नाम्नैव यो निर्भिन्नारातिहृदयो विरचितनरसिंहरूपाडंबरम् एकविक्रमाक्रांतसकलभुवनतलो विक्रमत्रयायासितभुवनत्रयं जहासेव वासुदेवम्।

उक्त संग्रह वास्तवमे है तो दोही पर उभय कवियोंकी वर्णन शैलीका परस्पर परिचय प्राप्त हो इस अभिप्रायसे उनके भिन्न २ अवयव अलग २ दिखला दिये गये है। उन्हे पढ श्रेष्ठ कौन है इस बातका निश्चय रसिक संस्कृतज्ञ पाठकगण तो बहुतही शीघ्र करलेंगे। पर तौभी अपर पाठकोंके हेतु उनका यहांपर थोडासा विस्तार कर दिया जाता है। उक्त संग्रहोद्वारा उभय कवियोमे एक महान् भेद यह दृष्टिगत होता है कि सुबधने अपने वरप्रसादके भरोसे विना यत्किंचित्परिश्रम किये श्लेषोकी एकसी भरमार करदी है। बहुतेरोंकी—बडेबडोकी सम्मति है कि बुद्धिकी विशालता और परिश्रम निसर्गतयाही परस्परके विरोधी हैं। क्योकि वे लोग समझा करते हैं कि उनके हाथसे यदि कोई काम सहसा न हो सका तौ उनकी विशेषताही क्या कहाई? इस मूर्खतागर्भित भावनाके हेतु वे लोग ऐसा सोचा करते है कि प्रचंड श्रमकांडको उठा किसी कार्य्यका उत्कृष्टतया संपादित करनेकी अपेक्षा उसे योंही शेषकरनेमें कुछ विलक्षण श्रेष्ठता है। जान पड़ता है यही बात सुबंधुके मनमे समागयी होगी। उसका अनर्थ उक्त छोटेसे संग्रहमेभी झलकता है। सुबंधुके कवित्वका प्रवाह इतना उच्छृंखल था कि सरस एवं चमत्कृतिसंपन्न श्लेष, रसशुद्धि, व्याकरणशुद्धि प्रभृति प्रतिपादित होते पर्य्यंत उसकी गति रुकही नही सकती थी। उक्त श्लेषोमेसे कई तो इतने तुच्छ हैं कि कोई मूर्खशिरोमणिभी वैसे हजारो बांध देगा। रसभंगके उदाहरणभी कोई योंही क्षुद्र नही है;— 'महिषीसंभवोऽपि, वृषोत्पादी' बलिहारी है इस राजमान्य श्लेषकी॥* 'शूलभंगो

* इसीके मेलका एक श्लेष पृष्ठ १५३में पायाजाताहै—
'मुधैवेंदुमती महीष्यप्यजातुरागिणी बभूव।

युवतिप्रसवे'पर चर्चा पीछे होही चुकी है। उसी प्रकारका व्याकरणभंगदोष- 'कृतवसुदेवतर्पण:' 'क्षणदानप्रिय:'—पर हमारे कविको यहां तादृश भय नही है। क्योंकि श्लेषरचनामात्रका भार उसने अपने सिर लिया है, उसका अर्थ लगानेवाले टीकाकार बड़े बड़े पड़े हैं सो अर्थ लगाते रहैंगे। विचारे छप्पन कोष भाष्य महाभाष्य प्रभृति अपने महाकविके श्लेषघटक पदोंका निषेध भलेही किया करैं, पर वे लोग उनका अर्थ बैठाये विना कदापि न रुकेंगे।अस्तु,अंतिम संग्रहकी श्लेषरचना बहुत कुछ अच्छी बन गयी है।पर वह शब्दजालमात्रप्रधान होनेके कारण हमें बाण कविके अगले श्लेष, कि जो अर्थविशिष्ट हैं, अधिक अभीष्ट जान पड़ते हैं।

सुबंधु और बाण कविके श्लेषोंमें औरभी यह भेद सदा पाया जाता है कि सुबंधुके श्लेष केवल शब्द चमत्कृति उपजानेके अभिप्रायसे बांधे गयेसे जान पड-ते हैं,पर बाण कविके वैसे नहीं हैं,किंतु उनमेंसे प्रत्येकमें वर्णनीय विषयमें भिन्न २अर्थभी ग्रथित किये हुए पाये जाते हैं। यही कारण है कि बाणके सबके सब श्लेष मिलकर किसी एक वर्ण वर्णनको पूरा करते हैं पर यह बात सुबंधुके प्रबधमें नही पायी जाती क्योंकि उसके यदि कई श्लेष लुप्त करदिये जॉय तौभी वर्णनमें कोई ऊनता नही लक्षित होती। इसके सिवाय सुबंधुके इश्लेषार्थबांधनेके कोई निश्चितस्थानभी नहीं है; वे जहां हाथ लगजाँय वही वह उन्हें बद्ध कर लेता है। व्याकरण न्याय और वैद्यकादिशास्त्र तथा ग्रंथकारोंके नामआदि सब वास-वदत्ता में श्लेषबांधनेके काममें लाये गये हैं। पर कादंबरी की बात वैसी नही है। उसमें जगकी सर्वप्रसिद्ध- वा पुराणप्रसिद्ध मुख्यत: वही घटना और व्याकरणादिकोंका संबंध यत्र तत्र लाया गया है कि जिसे सर्वसाधारण सहजहीमें समझ बूझ सकते हैं।

अब वासवदत्ताके उपरितन कथित उत्कृष्ट स्थल प्रदर्शित करना मात्र शेष रह गया है;इसका निर्देशकरनेमें हमें अत्यंत आनंद होता है।अगले संग्रह यथार्थमे हैं तो थोडेही पर हम आशा करते हैं कि वे हमारे सहृदय पाठकोंको अधिकतर प्रिय लगेंगे।

सुबंधु आदिमे भगवती सरस्वती देवीको नमस्कार कर कवियोंकी महिमाका वर्णन लिखते हैं:—

करबदरसदृशमखिलं भुवनतलं यत्प्रसादतः कवयः।
पश्यन्ति शूक्ष्ममतयः सा जयति सरवस्ती देवी ॥

उत्कृष्ट पदरचनाकी रमणीयता—

अविदितगुणाऽपि सत्कविभाणितिः कर्णेषु वमाति मधुधाराम्। अनाधिगतपरिमलाऽपि हि हरति दृशं मालतीमाला ॥

'वासवदत्तामे' यह काव्यगुण चारो ओर पाया जाता है। पर निम्नोद्धृत मलयानिलवर्णनमे वह विशेषतया दृष्टिगत होता है:—

कन्दर्पकेलिसंपल्लंपटलाटीललाटतटधम्मिल्लमलनमिलितपरिमलसमृद्धमधुरिमगुणः कामकलाकलापकुशलचारुकर्णाटसुन्दरीस्तनकलशघुसृणधूलिपरिमलामोदवाही करणरसिककांतकुन्तलीकुंतलोल्लासनसंक्रांतपरिमलमिलितालिमालामधुरतरझंकाररवमुखरितनभस्तलोनवयोवनरागतरलकेरलीकपोलपालिपत्रावलीपरिचयचतुरः चतुःपष्टिकलाकलापविदग्धमुग्धमालवनितंविनीनितंबविंबसंवाहनकुशलः सुरतश्रमपरवशांध्रीनीरंध्रपीनपयोधरभारनिदाघजलकणनिकरशिशिरितो मलयानिलो ववौ।

नायिकाकी मदनावस्थाः—

अनन्तरं परिजनप्रयत्नोच्छ्वासितजीविता सती क्षणमतिशिशिरघनसाररसनिम्नगाकूलपुलिने क्षणमतितुहिनमलयजरससरित्परिसरे क्षणमरविंदकाननपरिवारितसरस्तटाविटपिच्छायासु क्ष-

णमनिलोल्लासितदलेषु कदलीकाननेषु क्षणं कुसुमशय्यासु क्षणं नलिनीदलसंस्तरेषु प्रलयकालोदितद्वादशरविकिरणकलापतीव्रविरहाग्निदह्यमानामतिकृशां विप्राणामिव तनुं बिभ्रती प्रचलदमन्दमन्दरांदोलितदुग्धसिन्धुतरलतरंगच्छटाधवल हासच्छुरिताधरपल्लवं तन्मुखारविन्दं द्विजकुलमिव श्रुतिप्रणयि तदीक्षणयुगलं सहजसुरभिमुखपरिमलमाघ्रातुकामेव सुदूरविनिर्गता सा नासावंशालक्ष्मीः कलंकमुक्तेंदुकलाकोमला पीयूषफेनपटलपांडुरा सा द्विजपंक्तिः तददृष्टचरमनंगमतिशयानं रूपं धन्यानि तानि स्थानानि ते च जनपदाः पुण्यानि नामाक्षराणि च तानि सुकृतभांजि यान्यमुना परिष्कृतानीति मुहुर्मुहुः परिभावयंती दिक्षु विदिक्षु लिखितमिव नभस्युत्कीर्णमिव विलोचनं प्रतिबिंबितमिव चित्रफलके लिखित्वा पुरोदर्शितमिवेतस्ततो विलोकयन्ती व्यतिष्ठत ।

संस्कृत कविता जिस समय उन्नतिके परम उच्च आसनपर आसीन थी उस समयके अनंतर अपने जन्मग्रहणकरनेपर सुबंधुने जो खेद प्रदर्शित किया है उसे पढ़ ऐसा कौन है जिसका हृदय द्रवित नही हो जाता ?

सा रसवत्ता विहता*नवका विलसंति चरति नोकंकः।

* इन शब्दोंका ( अर्थात् रसवत्ताहानिका ) परमोत्कृष्ट उदाहरण यह मेराही ग्रंथ समझा जायगा यह बात बिचारे सुबंधुके मनमें स्वप्नमेभी न आयी होगी। वास्तवमें स्वाभिमान ऐसी ही बुरी चीज है कि जिससे मनुष्य बडा धोखा खा बैठता है ।

सरसीव कीर्त्तिशेषं गतवति भुवि विक्रमादित्ये ॥

इस आर्य्याको इतनी विचित्र हृदयद्रावकता किस कारण प्राप्त हुई है सो स्वयं हमारीही समझ में ठीक २ नही आता । न जाने उसकी इस विशेषताका कारण आर्य्या छंदकी मनोहरता है वा पदोकी कोमलरचना है वा समूचे पद्यका करुणस्वर है वा सरोवरकी सरस उपमा है वा, अल्प परिश्रमनिबद्धश्लेष है वा अनेक घटनाओके कारण जनप्रिय हुए उस शक सचालकके नामका पद्यांतस्थ नामोल्लेख है, वा उसके पश्चात् हुए राजाओं-के अत्याचारका समास वर्णन है । इस विषयमें हमारी तो यही सम्मति है कि कवि और पाठकवर्गकी यहांपर जितनी एकात्मता पूर्णतया दृष्टिपथमें आती है उतनी अन्यत्र कहीभी न हो सकेगी ।

सज्जनप्रशंसाः–

भवति सुभगत्वमाधिकं,
विस्तारितपरगुणस्य सुजनस्य ।
वहति विकासितकुमुदो,
द्विगुणरुचिं हिमकरोद्योतः ॥

खलनिंदाः–

अतिमलिने कर्त्तव्ये भवति खलानामतीवनिपुणाधीः।
तिमिरे हि कौशिकानां रूपं प्रतिपद्यते चक्षुः ॥
विध्वस्तपरगुणानां भवति खलानामतीव मलिनत्वम्।
अंतरितशशिरुचामपिसलिलमुचांमलिनिमाभ्यधिकः[1]॥
हस्त इवभूतिमलिनोयथायथालंघयतिखलः सुजनम्।
दर्पणमिव तं कुरुते तथा तथा निर्मलच्छायम् ॥

---

१ उक्त तथा अगली आर्य्यांतर्गत अर्थको पोप कविने किंचित् भिन्नदृष्टांतद्वारा वर्णित किया है

Envy will merit, as its shade pursue ;
But like a shadow, proves the substance true ·
For envied wit, like Sol eclipsed, makes known
The opposing body's grossues, not its own.
Essay on Criticism.

सरसीव कीर्त्तिशेषं गतवति भुवि विक्रमादित्ये ॥

इस आर्य्याको इतनी विचित्र हृदयद्रावकता किस कारण प्राप्त हुई है सो स्वयं हमारीही समझ में ठीक २ नही आता । न जाने उसकी इस विशेषताका कारण आर्य्या छंदकी मनोहरता है वा पदोकी कोमलरचना है वा समूचे पद्यका करुणस्वर है वा सरोवरकी सरस उपमा है वा, अल्प परिश्रमनिबद्धश्लेष है वा अनेक घटनाओके कारण जनप्रिय हुए उस शक सचालकके नामका पद्यांतस्थ नामोल्लेख है, वा उसके पश्चात् हुए राजाओं-के अत्याचारका समास वर्णन है । इस विषयमें हमारी तो यही सम्मति है कि कवि और पाठकवर्गकी यहांपर जितनी एकात्मता पूर्णतया दृष्टिपथमें आती है उतनी अन्यत्र कहीभी न हो सकेगी ।

सज्जनप्रशंसाः—

भवति सुभगत्वमधिकं,
विस्तारितपरगुणस्य सुजनस्य ।
वहति विकासितकुमुदो,
द्विगुणरुचिं हिमकरोद्योतः ॥

खलनिंदाः—

अतिमलिने कर्त्तव्ये भवति खलानामतीवनिपुणाधीः।
तिमिरे हि कौशिकानां रूपं प्रतिपद्यते चक्षुः ॥
विध्वस्तपरगुणानां भवति खलानामतीव मलिनत्वम्।
अंतरितशशिरुचामपिसलिलमुचांमलिनिमाभ्यधिकः॥
हस्त इवभूतिमलिनोयथायथालंघयतिखलः सुजनम्।
दर्पणमिव तं कुरुते तथा तथा निर्मलच्छायम् ॥

---

१उक्त तथा अगलो आर्य्यातर्गत अर्थको पोष कविने किंचित् भिन्नदृष्टांतद्वारा वर्णित किया है

Envy will merit, as its shade pursue ;
But like a shadow, proves the substance true ·
For envied wit, like Sol eclipsed, makes known
The opposing body's grossues, not its own.
Essay on Criticism.

का प्रयोग किया गया है, वैसेही यहां रौद्ररस वर्ण्य होनेके कारण सुबंधुने कठोर वर्णोंका प्रयोग किया है।

अब पाठकोके अलम् कहनेके पूर्वेही हम और संग्रहोका उध्दृत करना शेष कर देते हैं। इतने संग्रह उध्दृत किये जा सके यही बड़े भागकी बात समझनी चाहिये, नोचेत् यदि सुबंधु कालिदासकी नांई भूमिकाके नामसे कुछभी न लिखता तो उसके कवित्वके यथार्थ एव उत्कृष्ट स्वरूपका आजदिन पता तक न लगता, और रसिकोको आनंद देनेयोग्य उसके ग्रंथमे प्रायः कुछभी न पाया जाता। ईसाबकी कथासंग्रहके सामरकी नांई उसकी परीक्षामे लोग धोखा खा जाते। जिस कृत्रिम पदरचनापर वह इतना अभिमान करता था, और जिसे प्रधानतादे कथाके शेष अंगोकी उसने सर्वथा उपेक्षाकी। वही आज उसके ग्रंथके लुप्त हो जानेका कारण हुई होती, और जिस प्रस्तावनाको (भूमिकाको) और मध्यस्थश्लोको उसने विना विशेषवाक्चातुर्यके योंही सरल रीतिसे लिखा— कि जो केवल बहिरंग है—अंतमे वही उसे परमोपयोगी हुए। अस्तु, जो हानि हो गयी सो तो अब किसी प्रकारसे पूर्ण होही नही सकती; एतावता जो रसिक वासवदत्ताको पढे और विचारे उसे समुचित है कि वह केवल ग्रथकोही देख भालकर सुबंधुके कवित्वकी योग्यता निश्चित न करले, किन्तु उसे स्थिर करनेके पूर्व वह उक्त वाह्य अंगोंकोभी विशेष रूपसे अपने विचारक्षेत्रमें लेवे, वैसा करनेसे उसे भरोसा हो जायगा कि सुबधु यदि अपने भूतपूर्व कवियोके समयमे पैदा हुआ होता तो उसकी कवित्वशक्तिको उत्तमता प्राप्त हो वह अपने वर्त्तमान रूपकी अपेक्षा अत्यतही भिन्नरूपसे प्रगट हुई होती!

अब अन्तमे डॉक्टर हॉल साहिबने इस ग्रंथका जो सस्करण प्रस्तुत किया है उसके विषयमे कुछ लिखना अभीष्ट जान पडता है। इस लेखके लिखनमे हमे उक्त ग्रंथसे जो सहायता मिली है उसका परिचय उभय ग्रथोंका अवलोकन करनेवालेको सहजहीमें प्राप्त हो सकता है। कहना नही होगा कि अपनी विशाल-विद्वत्ता तथा तीव्र बुद्धिकी सहायतासे सुबधुके जीवनकालको निश्चितकर उक्त साहिब हम सब लोगोके विशेष कृतज्ञताभाजन हुए हैं। 'वासवदत्ता' के जिन अनेक दोषोंका ऊपर उल्लेख किया गया है उन्हे उक्त साहिब महोदयने अपने उक्त संस्करणकी भूमिकामें प्रदर्शितकर ठौरठौरपर उनपर बडे मनो-

हर एवं विनोदप्रयुक्त आक्षेप किये हैं। वह आक्षेप केवल सुबंधुके विषयमें बहुतांशमें ठीक जान पड़ते हैं। पर उक्त साहिब बहादुर इतनेमें ही संतुष्ट न हो तद्वारा समस्त संस्कृत कविवृंद, संपूर्णभारतके आर्य्यलोग, सुतरां अखिल एशिया महादेशके लोगोंको दूषित करनेकेलिये चेष्टा करना चाहते हैं। यह साहिब बहादुर यद्यपि भारतमें बहुत दिनलों रहे थे और संस्कृतके व्यतिरेक अपर देशभाषाओंका भी स्यात् आपने बहुत कुछ ज्ञान प्राप्त कर लियाथा, तौ भी हिंदूलोगोंके विषयमें उनके हृदयमे अधिक प्रेम अंकुरित हुआसा नहीं देख पड़ता। प्रोफेसर विलसन् साहिब तथा वर्त्तमान पंडितप्रवर मोक्षमूलरकैसे डॉक्टर हॉलसाहिब कहीं हिंदूलोगोके वैसे कुछ पक्षपाती तो न थे पर केवल सामान्य प्रकारसेही हिंदूलोगोंके विषयमे यथार्थ उल्लेख करना भी उन्हें अनभीष्ट जानपड़ासा बोध होता है। मिल्ल साहिबने, कि जिन्हे भारतकी किसी एक भाषाके अक्षरतकका परिचय न था चार हजार कोसकी दूरीपर बैठकर उनकी अपेक्षा भारतका अधिकतर प्राचीन इतिहास लिखतीबार, जो मत प्रगट किये हैं, और जैसे मेकॉले साहिब स्वयं भारतवर्षमे आकार भी उसके विषयमें यहांसे बिलायतको वही बाल सम्मातियां ले गये कि जो बाल्यावस्थामें पादडीलोगोंके ग्रंथावलोकनद्वारा उनके मनमें समा गयी थी, ठीक वैसीही सम्मतियां वर्त्तमान ग्रंथप्रकाशकने भी अपनी आवृत्तिमें कही कही प्रकाशित की हैं। तौभी उक्तसाहिबके पक्षमें एक बडी भारी बात कहनेके योग्य है। वह यही है कि जिस समय उक्त ग्रंथका संस्करण प्रकाशित किया गया था उस समय किसी शांतस्वभाव मनुष्यका भी जी हिंदुओसे हट गया होता। यह बात भारतके गत विद्रोहकी है। उस लोमहर्षण विपत्कालमें हॉल साहिबभी आपत्तिग्रसित हुए थे, और निज स्थानसे भागकर आपको सागरके दुर्गमे छिपकर दिन काटने पडे थे। इसके सिवाय विद्राहियोने इलाहाबादमें कागजपत्र जला दिये थे। उसमें भी उन्हें कुछ हानि सहनी पड़ी थी। अभिप्राय यह है कि उक्त सब घटनाओंको बिचारनेपर उक्त ग्रंथके प्राक्कथनमे जो तीव्र आक्षेप लिखेगयेहैं, उनका किसीको वैसा कुछ विशेष आश्चर्य्य नही जान पड़ता।

'वासवदत्ता' के अंतर्गत शृंगारके प्रकरणको देख हॉल साहिब लिखते हैं कि आर्यलोगोंको शुद्ध शृंगार रसका अणुमात्रभी परिचय नहीं है। उसी प्रकारसे उक्त ग्रंथमें जो प्रकृतिदेवीके वर्णन पाये जाते है उन्हे बिचार कर आप स्पष्ट-रूपसे लिखते हैं कि भारतवर्षमे इतना अपार सृष्टिविभव होनेपरभी वह उसमें किसी कालमे कदापि रममाण नही हुआ,सारांश उसका होना न होना एकसाही है। इन दोनोबातोंका विधानमात्र कर,उन्हें निःसदेह सिद्ध हुईसी-मान उक्त साहिब बहादुर विना सकोच हिंदुओकीगणना बनचरोमे करते हैं। उक्त उभय दोष वास्तवम महान् प्रचंड है,और यदि वे प्रमाणित हो जायँ तो आफ्रिकाके नीग्रोलोगोके वर्गमे प्रविष्टहुए विना हमारेलिये उपायांतरही शेष न रहेगा।यहांपर अपने लोगोके पक्षमे औरभी सावस्तर लिखना हमे अभीष्ट नहीं जान पड़ता,क्योंकि उक्त उभय दोषोकी मीमांसा हम पीछे पृथक् पृथक् करही चुके ह,❀ उनसे अधिक यहांपर लिखनेयोग्य और कुछ नहीं है। पर उक्त दोनो दोषोके आतिरिक्त एक तीसरी बातकेलिये उक्त ग्रथ प्रकाशकने आर्य्यलोगोका बहुत उपहास किया है,उसके विषयमे कुछ थोड़ासा लिखना आवश्यक जान पडता है।स्त्रीका पतिके साथ सलज्ज रहना उक्त डॉक्टरसा-हिबको मानवी स्वभावका विरोधी बोध होता है, और आप यह लिखनेमे तनिकभी हिचकतेसे नहीं देखपड़ते कि यह चाल सब जगसे बिलग एवं अन्यथा और सिरीपनकी है। योरोपके सुधारसंपन्न रीतिभांतिके प्रेमी हमारे साहिब बहादुरको जब कि हमारी रीति भांति उपहासार्ह जान पड़ी तब तो उ-नके विषयमे कुछ कहना सुननाही शेष नही रहा। पर यदि उक्त साहिब-बहादुरकी अनुमति हो तो हम अपने देशकी अनुचित एक दोबातोका औरभी निदर्शन कर सकते हैं।पर उनका उल्लेखकरनेका हमे साहस नही हो-ता—वह दोष शाकभोजप्रियता तथा मद्यपान निषेध हैं।

सुबधुके विषयमे हॉल साहिबने जो मत प्रकाशित किये हैं उनमे एक महान् दोष यह भी उपलब्ध होता है कि वह सब एक पक्षके ही हैं। उनकी

❀ कालिदास—पृष्ठ ५–९ भवभूति पृष्ठ ८७–८९ भवभूति पृष्ठ १०९–११२

दृष्टि छिद्रान्वेषणकेलिये जैसी सूक्ष्म देख पडती है वैसी वह गुणप्रकाशार्थ नही पायी जाती । सुबंधुके दोषोंकी आलोचना साहिबने अत्यन्त आनंदपूर्वक सविस्तर लिखी है । कवित्व और भूगोल परिज्ञानका नित्य सम्बन्ध नही है, इस विषयमें शेक्सपियर कविके पक्षपाती लोग अद्यावधि विवाद कियाही करते हैं, तौभी तद्ज्ञानार्थ बापुरे सुबंधुका उपहास करनेके अवसरको उक्त साहिब बहादुरने व्यर्थमें नही जाने दिया । यहांलों कि एक स्थानपर तो बिचारेकी विना कारणही हॅसी की है। जहां पर कंदर्पकेतु और वासवदत्ताकी प्रथम भेट हुई है, वहॉ सुबंधुने कवि संप्रादायानुमोदित वासवदत्ताका नखसे सिखलो वर्णन किया है। इस वर्णनके विषयमें हॉलसाहिब टिप्पणीमें लिखतेहैं " पाठकवर्ग ! स्मरण रखिये कि वासवदत्ताको देख कंदर्पकेतुका मन प्रथम उसके नखचरणादिके दर्शनसे मोहित हुआ । वा : !" पर सुबंधुकी प्रशंसामे एक दो शब्द उक्त साहिबने जो कहीं२लिख दिये हैं वह सब यदि एकत्रित किये जॉय तो तीन चार पंक्ति बड़ी कठीनाईसे पूर्ण होसकेगी। सुबंधुके पक्षमे हम जो कई बाते पीछे लिखआये हैं उन्हें उक्त साहिब बहादुरने निज विचारक्षेत्रमें आनेतक नही दिया है। आपने सुबंधुकी यदि कुछ प्रशंसा की है तो केवल सिहवर्णन विषयक उक्त दो श्लोकोकेलियेही उसकी प्रशंसा की है।अन्य वर्णनोकोलिये सुबंधुसरीखे अप्रयोजनीय कविकी प्रशंसाकरनेमे उन्हे बड़ा संकोच पड़ासा देखड़ता है। ऐसी अवस्थामें बाह्य रचनाकी तो बातही दूर है । इसके सिवाय श्लेष, अनुप्रास और यमकादि तो सर्वथा निदनीयही हैं पर पद रचनाके मधुरतादि गुणोमें भी हमारे साहिब बहादुरको कोई प्रयोजनीय बात दृष्टिगत नही हुई। सारांश, उक्त संस्करण प्रकाशितकरनेमे उक्त साहिब बहादुरका प्रधान अभिप्राय यही लक्षित होता है कि तद्द्वारा उक्तग्रंथकी दुर्दशाकर कीर्त्तिसंपादनकरना और अपने स्वदेशीय पाठकोंको विनोदप्रमुख मनलगावकेलिये एक ग्रंथ भेंट करना ।

अस्तु; अब हम इस लेखको शेष करते हैं; और उक्त डॉक्टर साहिबको सलामकर अपने कविसे बिदा मांगते हैं ।

# दंडी ।

## कविर्दण्डी कविर्दण्डी कविर्दण्डी न संशयः ।

इस कविके नामसे दो ग्रंथ प्रसिद्ध है;—एक 'दशकुमारचरित' और दूसरा 'काव्यादर्श'। 'काव्यादर्श, एक छोटासा, ग्रंथ है कि, जिसमे साहित्यका विषय वर्णितहै। अद्यावधि उसका फैलाव अधिकतर न होनेके कारण उसका हमे विशेष परिचय नहीं है; अतः उसके विषयमे यहां हम सविस्तर नही लिख सकते। निःसंदेह यह बात सच है कि इस ग्रंथका वर्त्तमान काव्य-विवेचक प्रबंधसे वैसा कुछ विशेष घनिष्ट संबंध नही है, तौभी हम समझते-हैं कि, दंडीके कालका निर्णय करनेकेहेतु और उसके कवित्व गुणका परिचय विशेषरूपसे स्पष्ट करनेके हेतु वह बहुत कुछ उपयोगी हुआ होता। अस्तु; अब 'दशकुमारचरित' की ही आलोचना की जाती है ।

अनुमान पचास वर्षके पूर्व इस ग्रंथके अंगरेजी सस्करणको प्रोफेसर विलसन् साहिबने प्रकाशित किया था । वही कही २ लभ्यमान है । उसके उपोद्घातमे उस विद्वान् पंडितने ग्रंथकर्त्ताके समयादिके विषयमे बहुत बातें लिखी है; पर वे उक्त डाक्टर हॉल साहिबकी नांई सावधानीपूर्व्वक लिखी गयीसी नही देखपड़ती । यह बात हमारे अगले विवरणसे और भी स्पष्ट होजायगी । तौ भी उक्त परिश्रमार्थ उपरितन कथित साहिबकी हम लोगोको कृतज्ञता अवश्य माननी चाहिये ।

वास्तवमें दंडीका यथार्थ वृत्तांत उतनाही प्राप्य है जितना कि कालिदासका लभ्यमान है । सारांश इन दोनोके नामातिरिक्त और दूसरी बात विश्वासपूर्वक प्राप्त नहीं हो सकती पर दंतकथाओमे दंडीका नाम कालिदास और भवभूतिके साथ पाया जाता है; निदान इससे इतनी बात तो अवश्यही निर्द्धारित होती है कि, यह कवि अत्यंत जनमान्य हुआ होगा। 'कविचारित्र'

१ कवि है तो एक दडीही है, कवि है तो एक दडीही है, कवि है तो एक दडीही है, इसमें अणुमात्रभी सदेह नहीं है ।

में इन कवियोंकी दो तीन बातें लिखी हैं कि, जो पंडितजनोंमें सुप्रसिद्ध है। उनमेंसे दो विशेष चमत्कारिक हैं, अतः नीचे लिखी जाती हैं।

एक समय सरस्वती मनोहर युवतीका रूप धारणकर एक प्रधान मार्ग-पर कंदुकक्रीडा करती हुई प्रकट हुई। उसकी उस अनूठी छबिको देख दंडिनेकहाः—

**एकोऽपि त्रय इव भाति कंदुकोऽयं कांतायाः कर-तलरागरक्तरक्तः। भूमौ तच्चरणनखांशुगौरगौरः स्वस्थः सन्नयनमरीचिनीलनीलः॥**

"यह गेंद यथार्थमे है तो एकही पर तीन स्थानोके साथ संयोग होनेसे तीनप्रकारकी भासित होती है—जब करके निकट आती है तब उसकी लाल प्रभामें अत्यंत रक्त, और जब भूमिपर आती है तब उसके नखकी पाटलप्रभामें नितांत गौर, और जब मध्यवर्ती रहती है तब उसके नेत्रोंकी प्रभाके कारण अतीव नील देख पडती है!"

भवभूतिने कहाः—

**विदितं ननु कंदुक ते हृदयं प्रमदाधरसंगमलुब्ध इव। वनिताकरतामरसाभिहतः पतितः पतितः पुनरुत्पतसि॥**

---

१ भोजप्रबंधमें—लिखा है कि, यह श्लोक वररुचिका बनाया हुआ है, इसी प्रकारसे इस ग्रंथ और 'कविचरित्र' में अगले दो श्लोकोंकी कर्त्तृताके संबंधसे भी नामका हेर फेर देख पडता है। दंतकथाओंमें प्रायः ऐसेही बेजोड बातें पायी जाती हैं।

२ तीनों श्लोकोंकी अपेक्षा यह श्लोक परमोत्तम है। यह उत्तमता सहजही ध्यानमें आने योग्य नहीं है, एतावता वह स्पष्ट कर दीजाती है। पदका अर्थ उसके उच्चारणके साथही मनको ज्ञात हो जाया करे एतदर्थ कविगण प्रसंग विशेषपर बडी निपुणता दिखलाया करते हैं। इस विषयमें पोप कविने लिखा है—

'Tis not enough no harshness gives offence,
The sound must seem an echo to the sense.
Essay on Criticism.

"वर्णोंकी कठोरताके कारण कविताको कर्णकटुता प्राप्त न होने पावे इतनीही सावधानी अलम् नहीं है, किंतु उसकी रचना ऐसी होनी चाहिये कि, पदोंके उच्चारणके साथ

"कंदुक! तेरे अभिप्रायको मैंने भलीभांति जान लिया है । इस वनिताके करकमलद्वारा बारंवार नीचे पटका जानेपरभी तू उसके अधरोष्ठसंगमकी ( चुम्बनकी ) लालसासे पुनः पुनः ऊपरको उछलता है !

तदनतर कालिदासने कहा–

**पयोधराकारधरो हि कंदुकः करेण रोषादभिहन्यते मुहुः । इतीव नेत्राकृतिभीतमुत्पलं स्त्रियः प्रसादाय पपात पादयोः ॥**

"इस गेदने इसके स्तनोका आकार धारण किया है अतः यह उसे सक्रोध नीचेको पटकती है; और इसी कारण ( शिरस्थ ) कमल भी–कि जिसने नेत्रोकी शोभा अपहृत की है और तदर्थ अत्यत भयभीत हो रहा है–मानो उसके पांव पड़ रहा है । "

उक्त तीनो श्लोक महाकवियेके कवित्वको कल्पनाशक्ति और रचनाके सबधसे मनोरमता देने योग्य है। पर ऐसे अवसरपर जो एक विशेषता उनमे औरभी दीख पड़नी चाहिये थी सो नही देख पड़ती । वह यही कि, प्रत्येक पद्यमे उसके रचयिताका कवित्व विशेषगुण स्पष्टरूपसे व्याक्त होना चाहिये था ।

दूसरी एक आख्यायिका यह भी सुनी जाती है कि, एक समय दंडी और कालिदासकी स्पर्धा होजानेके कारण देवीने प्रादुर्भूत होकर कहा 'कविर्दडी कविर्दडी कविर्दडी न सशयः । ' तब कालिदासके झुंझलाकर पुनः पूछनेपर देवीने कहा 'त्वमेवाह न संशयः' ( तू तो मैही हू अर्थात तू और म दो नहीं है ) ।

—ही साथ उनका अर्थ प्रतिध्वनित होता चला जाय।" इस नियमका उक्त पद्य सर्वोत्कृष्ट उदाहरण है । कदुकक्रीडा वर्ण्य होनेके कारण वर्त्तमान प्रसगपर तोटक वृत्तका प्रयोग बहुतही समुचित हुआ है । पूरे पद्यमात्रके कथनद्वारा उस क्रीडाका आभास होता है और चरम चरणमें कठोर वर्णोंकी अधिकताके कारण प्रत्येक यतिके अतमें मनको ऐसा लगता है कदुक पट् पट् पटका जानेके कारण दीर्घ निःश्वास प्रयुक्त करता हो ।

१ छोड़ दिये हुए शब्दोंको यहा लिखनेमें तो बहुत लज्जा लगती है, पर तिसपर भी लिखे देते हैं ( " अह रडे अह रडे। " )

इसी बातके विषयमें हम पीछे[1] लिख आये हैं कि यह अत्यंत ग्रामीण है परंतु इसका अर्थ गंभीरता एवं विलक्षणता पूरित होनेके कारण वह यहांपर पुनःउल्लिखित की गयी है । उक्त श्लोककी रचनाद्वारा यह बात स्पष्टतया अनुमित होती है कि, भगवती स्वरस्वतीका वरप्रसाद शेष हो उसके साथही साथ मनके सुकोमलतादिगुण जब इस देशमे लुप्त हुए उसी समय उक्त श्लोकका प्रादुर्भाव हुआ होगा । अब यह बात सच है कि, उसमें अर्थगौरव बहुत है, पर तदर्थ उसके कर्त्ताको समादृत करनेकी अपेक्षा अपने भागकीही सराहना करना हमे अधिक उचित बोध होताहै !

इस बातका यहांपर उल्लेख करनेकी कोई आवश्यकता नहीं बोध होती कि, उक्त उभय कथा केवल रमणीक होनेके कारणही पुनरपि लिखी गयी हैं । सारांश बहिःप्रमाणके एक अंगका—अर्थात् दंतकथाओंका—तौ निपटेरा होही चुका; कि उनकी सहायतासे दंडीके जीवनकालका अनुमान नहीं हो सकता । उसी प्रकारसे दूसरे अंग अर्थात् अपर ग्रथकोंराके लेखादि भी वर्त्तमान प्रसंगके अनुकूल नहीं हो सकते । तौ अब अपने कविके समयका अनुसंधान करनेकेलिये केवल एक अंतःप्रमाणही साधन शेष रहगयाहै । इस प्रमाणको विलसन् साहिबने दो बातोंद्वारा स्वीकृत किया है । उनमेंसे पहिली बात तो यह है-कि, वर्त्तमान कथामें यवनोंको ( मुसलमानोंका ) संबंध केवल

---

१ देखो भवभूति पृष्ठ ५७ ।

२ '**यवन**' शब्दका अर्थ ऊपर जो धनुषाकार चिन्हमें लिखा गया है वही एक नहीं है । वह अर्थ **विलसन्** साहिबके अनुमानको अनुकूल होनेके कारण उनने उसका स्वीकार किया है । भाषातत्त्ववेत्ता लौग 'यवन' शब्दकी उत्पत्ति Ionian (ऐ॰ओनियन्) शब्दसे बताते हैं । जो हो, इसमें तो कोई संदेहही नहीं है कि, यवनोंका उल्लेख आर्य्य लोगोंके ग्रथोंमें अत्यत प्राचीन कालसे पाया जाताहै। महाभारतके युद्धप्रसगमें लिखा है कि, कई यवन दुर्योधनके प्यारे योद्धा थे, उसके सिवाय इस बातको तो सभी जानते हैं कि, पांडवोंको लाक्षागृहमें दग्ध करनेकेलिये पुरोचन नामका यवन नियत किया गया था, सिकदर बादशाहके समयकी घटना जिसे नाटकका अवलबनस्वरूप हुई है उस '**मुद्राराक्षस**' नाटकमें तो उनका सबध आरभी स्पष्टतया पाया जाता है । इन सबको विचारनेसे यह बात लक्षित होती है कि, यह शब्द ग्रीक लोगोंके लियेभी प्रयुक्त किया जाता

एक दो स्थानोंपर किंचिन्मात्र आया है; उससे यह अनुमान होता है कि तत्कालीन हिंदूलोग उन्हें व्यापारी वा समुद्री डाकू समझते थे। उसी प्रकारसे वर्त्तमान कथाद्वारा हिंदूलोगोंकी जिस चाल चलन रहन सहन और राज्य रीतिआदिका परिचय मिलता है, उससेभी यही बात अनुमित होती है कि 'दशकुमारचरित' मुसलमान लोगोंका आधिकार इस देशमे प्रारंभ होनेके लागके अर्थात् ई० स० १००० के पूर्वही लिखा गया होगा। और दूसरी बात यह है कि इस ग्रंथके अंतिम उच्छ्वास ( आठवें ) में भोजवंशके विषयमे उल्लेख किया गया है। उक्त उल्लेखपर विलसन् साहिब तर्कना करते हैं कि भोजराजाका समय दशवे शतकका उत्तरार्द्ध होनेके कारण वर्त्तमान ग्रंथ उक्त कालके अनंतर लिखा गया होगासा जान पड़ता है निदान उक्त दोनो आधारोंको उपस्थित कर यह साहिब बहादुर यह निर्णय करते हैं कि 'दशकुमारचरित' ग्यारहवी शताब्दीके अंत वा बारहवीके आदिमे लिखा गया होगा ऐसा माननेमे कोई आपत्ति नहीं है।

वर्त्तमान कविके समयको निश्चित करनेके हेतु ऊपर जो प्रमाण दिखलाये गये है वे शंका और विवादजालसे मुक्त नहीं है। उनसे यदि कोई बात निर्द्धारित होही सकती है तौ वह यही हो सकती है कि, यह ग्रंथ मुसलमानोंके भारतमे आनेके पूर्व—अर्थात् अनुमान ई० स०

---

होगा। ऐसी अवस्थामे यवनशब्दके उल्लेखसे 'दशकुमारचरित'के समयका अनुमान न कर 'दशकुमारचरित' के समयसे 'यवन' शब्दके अर्थका निश्चय करना अधिकतर सुगम बोध होता है। पहिले तो मुसलमानोंका उदयही इसवी सनकी सातवीं शताब्दीमे हुआ है तो अब इधर इस देशमें 'यवन'के नामसे वही लोग प्रसिद्ध है सो ठीकहीहै। और साथही यह बातभी स्पष्ट हो जाती है कि पूर्वके—अर्थात् सातवीं आठवीं शताब्दीके पूर्वके ग्रयोंम वह अर्थ युक्तिसंगत नहीं ज्ञात होता। एतावता हमारी यह सम्मति है कि जैसे कालिदासके 'रघुवंश'मे पारसीक ( पारसी ) हून ( Huns ? ) आदि म्लेच्छजातियोंका उल्लेख पाया जाता है, और 'कादंबरी' में यह लिखा है कि, पारसी लोगोंके राजाने इंद्रायुध नामका घोडा भेटमें दिया था, उसी प्रकारसे उक्त ग्रंथके 'यवन' शब्दको केवल मुसलमानोंका व्यंजक न मान उक्तजाति वा तत्सम अपर जातियोंका बोधक मानना चाहिये। यह बात दंडीके जीवित कालनिर्णायक अगले लेखद्वारा और भी स्पष्ट होजायगी।

१००० वर्षके पूर्व लिखा गया होगा। पर इससे दंडी अमुकही शताब्दीमे जन्मा था कहनेकेलिये क्या प्रमाण है? विलसन् साहिबने अपनी तर्कनाको पुष्ट करनेकेलिये पूर्व्वोक्त भोजवंशके उल्लेखको उपस्थित किया है। पर भोजराजाके केवल नामसे क्या हो सकता है? क्योंकि उस नामके प्रसिद्ध राजागण अनेक हो गये है ऐसा कई ग्रंथोद्वारा जाना जाता है *। महाभारतमे भी एक भोजवंशकी कथा अत्यंत प्रसिद्ध है; पांडवोंकी मा कुंती उसी वंशकी बेटी थी। ऐसी अवस्थामे यह कहनेकेलिये क्या प्रमाण है कि, दंतकथाप्रसिद्ध भोजराजाही उक्त भोजराजा है। इसके सिवाय इस भोजराजाकी जीवनशताब्दीको सनिश्चय कौन बता सकता है? विलसन् साहिबने यह दृढतापूर्व्वक लिखा है कि वह ग्यारहवी शताब्दीमे जन्मा था, पर आपने अपने लेखकी पोषकतामे विश्वासपात्र प्रमाण कुछभी नही प्रदर्शित किया, इसके व्यतिरेक उक्तसाहिबकी उक्त तर्कनाका आधारस्तंभ यवनोंका उल्लेख है। इसके विषयमे हम अभी पिछले पृष्ठकी टिप्पणीमे सविस्तर लिखही चुके है। उससे स्पष्ट दीख पड़ता है कि तद्वारा कोई विश्वासपात्र बात स्थिर नहीं हो सकती। हमारे भूतपूर्व्व महर्षिगण भारतके आसन्नवासी पारसीक तथा ग्रीक प्रभृति लोगोके लिये 'यवन' शब्द व्यवहृत किया करते थे, अतः वह शब्द यदि मुसलमानोका बोधक न माना जाय तो कोई गुरुतर बाधा उपस्थित न होगी। निदान इस प्रकारसे उक्त दोनो प्रमाण दुर्बल स्थिर होते हैं। भला यदि यह मानभी लिया जाय कि, दंडी भोजराजाकाही समकालीन था तो इसकेलिये क्या प्रमाण है? केवल एक भोजप्रबंध! इस ग्रंथको ऐतिहासिक मान इसके लेखोद्वारा संस्कृत कवियोंके जीवनकालके विषयमे अनुमान करनेका साहस करना ठीक वैसाही कहा जायगा जैसे कोई 'सहस्ररजनीचारित्र' की कथाओंको प्रमाणस्वरूप मान इतिहास लिखनेकी चेष्टा करे। इस ग्रंथके कर्त्ताका बल्लाल मिश्र नाम और उसकी लेखप्रणालीद्वारा बोध होता है कि, वह बहुत पुराना ले-

---

* देखो डॉक्टर हॉल साहिबप्रकाशित 'वासवदत्ता'की आवृत्ति—अंगरेजी उपोद्घात, पृष्ठ १ प्रथम टिप्पणी।

खक न था। जान पडता है कि, बहुतसी सुनीहुई कथाओंको एकत्रित कर उसने उक्त ग्रंथ लिपिबद्ध किया है । अत्यंत प्राचीनकालसे भारतमें जो प्रसिद्ध २ कवि हुए हैं उन सबको आपने जोड बटोरके अपने ग्रंथमे एकत्रित कर दिया है । कालिदास, भवभूति, सुबंधु, बाण, बाणतनय, दंडी, माघ और भारविआदिको एकही मालिकामे गुंफित करनेके अतिरिक्त बल्लालमिश्रने मदन, विनायक और कोकिलआदि सच्चे वा झूठे कवियोको भी अपने प्रबंधमें गुंफित करलिया है, ऐसे ग्रथ केवल मनबहलावके अभिप्रायसे ही लिखे जाते हैं, उनमे यथार्थता ढूंढना अत्यंत व्यर्थ है । एतावता विलसन् साहिब जैसे चतुरचूडामणि पडितको वैसे लेखोको प्रमाणित मानते देख मन अत्यंत विस्मित होता है ।

इस प्रकारसे विलसन् साहिबके निर्णयको दुर्बल करनेवाले अनेक आक्षपोका उल्लेख कर अब दंडीके जीवनकालके विषयममे निजका मत प्रकट करते हैं ।

ऊपर हम लिखही चुके हैं कि, दडीका जीवनकाल स्थिर करनेकेलिये केवल अंतःप्रमाण ही एक साधन प्राप्त हो सकता हैं । यह अतःप्रमाण यथेष्ट भलेही न मिलसकें पर दंडीके जीवनकालका उससे बहुत कुछ पता अवश्य मिल सकता है । पीछे दो कवियोके वर्णनोमे हम यह कई बेर लिख चुके है कि, दंडी उन्हीका समवर्गी था।पर अब हमें समझ पडा है कि हमारा वह लेख भूलसे लिखा गया है । संस्कृतभाषामें गद्यकाव्यके ग्रंथ- 'कादंबरी' 'वासवत्ता' और 'दशकुमारचरित' यह तीन ही होनेके कारण, यह तीनो कवि काल, और कवित्वादिगुणोंमे समसमानही होंगे ऐसा स्वभावतः भ्रम होता है । यह प्रथम दोनोंके विषयमे अलवत्ते सच जान पड़ता है, पर दडीके वर्त्तमान ग्रथकी पदरचनाको जब हम विचारते है तो यह कहनेकेलिये साहस कदापि नही होता कि वह सुबधु और बाणका समकालीन था । दूसरे दोनोके ग्रथोंमे जैसे दीर्घ समास सरल एवं विरोधाभासात्मक श्लेष और वर्णमृदुतादि कृत्रिमताकी सामग्री हठात् प्रयुक्त की गई है, वैसी पाहिलेके ग्रंथमें नाममात्रको भी नहीं पायी जाती,

किंतु उसके ग्रंथमें कालिदासके समकक्षी कवियोंकी नांई भाव और पदरचनामें प्रायः सरलता दृष्टिगत होती है। साथही यहभी कहा जाता है कि वर्तमान ग्रंथकेलिये पिछले दोनोंके समान काव्यसंज्ञाभी सर्वथा चारितार्थ न होसकेगी । हां यह बात सच है कि उसकी अर्थरचना पदपदपर कविता केसी है; पर उसके रचयिताका उद्देश सुबंधु और बाणकी नांई गद्यकाव्य लिखनेका सर्वथैव न था, तो उसका अभिप्राय केवल इतनाही दीख पड़ता है कि पदलालित्यसंपन्न गद्यप्रबंधका एक उत्कृष्ट आदर्श ( नमूना ) मात्र दिखला दिया जाय । * इसके सिवाय उक्त दोनो ग्रंथोंके समान 'दशकुमारचरित' की गणना उपन्यासमेंभी नही हो सकती। क्योंकि इसमें एक तो कोई समूची कहानी नहीं है, केवल बहुतसी कथा एकत्रित करदी गयी हैं, और दूसरे किसी रसको प्रधानता दे उसकी पुष्टि पूर्णरूपसे नहीं की गयी है। सारांश वर्त्तमान ग्रंथका उपरितन कथित उपन्यासद्वयकी श्रेणीकांतर्गत न कह कर उसे पंचतंत्र और हितोपदेशादि ग्रंथोंकाही समकक्षी मानना युक्तिसंगत बोध होता है । इसमे इतना भेद अवश्य है कि उक्त दोनों ग्रंथ जैसे बालकोंके मनोरंजनार्थ लिखे जानेके कारण उनकी रचना बालबोध एवं निम्नश्रेणीकी रखी गई है वैसी 'दशकुमारचरित' की नहीं रखी गई किंतु उसकी रचना प्रगल्भ है। तो ऐसी अवस्थामें कि जब वर्त्तमान ग्रंथमें पूर्वोक्त दो कवियोंके ग्रंथोंकी अपेक्षा नाना प्रकारकी भिन्नता पायी जाती है यह कैसे संभव हो सकता है कि यह ग्रंथ उन्हींके समयमें रचा गयाहो। तात्पर्य्य उसकी कृत्रिमरचना इस बातको मानो प्रमाणित किये देती है कि वह उक्त कवियोंके पूर्वही लिखा गया होगा । स्वयं विलसन् साहिबनेभी अपनी भूमिकामें एक स्थानपर इसी प्रकारका अभिप्राय प्रदर्शित किया है। आप लिखते हैं "सच तो यह था कि, इस ग्रंथमें जो देशविभाग और सर्वसाधारणकी रीतिभांतिका उल्लेख किया गया है वह आदि हिंदुओंकी

*यहांपर यह बात स्पष्ट करदेनी चाहिये कि, पिछला ( देखो बाणभट्ट—पृष्ठ १२६–१२७) उल्लेख दण्डीमात्रके विषयमें यथार्थतया सुघटित नही है सकता ।

रीतिभाँतिके समान होनेके कारण, और इसकी पदरचनाभी भवभूतिकी अपेक्षा अधिक कृत्रिम न होनेके कारण, दंडीका जो काल निर्दिष्ट किया गया है ( ई. स. ११०० ) उससे वह बहुत न्यूनभी माना गया होता तो कोई क्षति न हुई होती पर इस तर्कनाका दंतकथासे मेल नहीं मिलता। " निदान ग्रंथप्रणयनप्रणालीद्वारा जो बाते स्पष्टरूपसे उपलब्ध हो सकती हैं उन्हें उपेक्षित कर दंतकथाओंके प्रायः शुष्क एवं निर्मूल प्रमाणोंको विशेष निश्चित माननेकेलिये साहिब बहादुरका अत्यंत आग्रह देख पड़ता है! पर दंतकथा और तदाधार अनुमान कहांलो विश्वासपात्र माने जा सकते है सो पीछे उल्लिखित हो ही चुका है । अस्तु; दंडी, सुबंधु और बाणके बहुत पूर्वकालमे जन्मा होगा ऐसा मानना हमे विशेष युक्तिसगत बोध होता है।

पर इनके सिवाय 'दशकुमारचरितमें ' और भी ऐसी कई बाते दृष्टिपथमे आती है जिनसे यही अनुमान होता है कि दंडी भवभूतिके समयमे, किबहुना उसकेभी पूर्व हुआ होगा । इस ग्रथमे बहुतेरे स्थलोपर बौद्धोका उल्लेख पाया जाता है वैसा न तो पिछले कवि कालिदासादिकोकेही ग्रंथोमे देख पड़ता है । और न अगले कवि सुबंधु और बाणकेही ग्रंथोंमे उपलब्ध होता है । हां पूर्वोल्लेखानुसार भवभूतिके एक ग्रथमें ( मालतीमाधवमे ) वह अवश्य देख पड़ता है। यह उल्लेखभी दडी और बाणकी समकालीनताका एक प्रमाण कहा जा सकता है । और दूसरा प्रमाण कामदकी और चाणक्यादिद्वारा उपदिष्ट कुटिलनीतिका सार्वत्रिक प्रचार है । वर्त्तमान कथाके बहुतेरे राजपुत्रोने इस कुटिलनीतिका * अनुधावन किया है । उनकी

* शठको शठतापूर्वकही पराजित करना नीत्यनुमोदित कार्य्य कहाता है, सर्वसाधारणके हितार्थ असदुपायोंका अनुष्ठान करनाभी निंद्य नहीं माना जाता, यह सम्मति अभीलो सुधारसंपन्न लोगोंकी पायी जाती थी । इसके उदाहरणस्वरूपमे, रामायणमें वालि तथा भारतमें कर्ण दुर्योधनादिके वध मुद्राराक्षसमें निजकेहितार्थ चाणक्य तथा राक्षसद्वारा किये हुए नाना प्रकारके मारणप्रयोग, इतिहासमें अफजलखानका घात तथा शाहूकी स्त्रीके साथ नानासाहिब पेशवाकी नीचता + + + प्रभृतिका उल्लेख किया जा सकता है। युरोपमें म्याकिवेल नामक एक इटालियन् मन्त्रीने ऐसे मतोंको ग्रंथस्वरूपमें लिपिबद्ध किया था, और अपने यहा पुराकालमें चाणक्यने किया था । निजकी कुटिलताके कारण यह कौटिल्यके नामसे भी पुकारा जाता था ।

शिक्षाका जो विस्तृत वर्णन लिखा गया है स्वयं उसीमें चौर्य्यादि कर्म्मविहित कहे गये हैं। × उदारचेता मनुष्य निसर्गतः आर्जव अर्थात् ऋजुताका प्रेमी होता है। उसका कैसाही महान् स्वार्थ क्यों न सिद्ध होता हो पर वह तदर्थ कुटिलनीतिका अवलंबन सहसा कदापि न करेगा। पर बड़े आश्चर्य्यकी बात है कि, वर्त्तमान कथामें कुमारोंको अशेषगुणसंपन्न तथा अखिल विद्यानिधान दिखलाकर तद्द्वारा चोरों तथा वधिकोकी जघन्य लीलाएँभी करवायी हैं, तिसपरभी तुर्रा यह है कि, इन घोर घटनाओंको निंद्य एवं अश्लाघ्य न कहकर उन राजपुत्रोंकी प्रशंसाका वह कारण प्रदर्शित की गयी हैं। इसी प्रकारकी कुछ घटनाएँ मालतीमाधवमें भी पायी जाती है। हमारे इस कथनका आक्षेप माधवद्वारा अघोरघंटके वधपर नही है। क्योंकि वह घटना गुप्तभावसे नहीं की गयी है किंतु उस नरपिशाच दुष्टात्माको उसके जघन्य संकल्पके निमित्त उचित दंड दिया गया है। परंतु कामंदकीने नंदनको प्रतारित करनेकेलिये जो युक्ति प्रयुक्त की है वह वास्तवमे ऋजुस्वभाव–मनुष्यानुमोदित कदापि नही हो सकती। उस कुटिल नीतिकी शरण ले कविने नाटकके नायक और नायिकाका समागम करवाया है, यह बात सब पाठकोको यथार्थमें अरोचक लगती होगी। यह नीति उस कालका रूप स्पष्टतया प्रदर्शित करती है। एतावता यहभी दंडी और भवभूतिकी समकालीनता बहुतांशमें प्रमाणित करसकती है। भला यह तो सब हुआ, पर यहांभी अपने पूर्ववर्णित उदारचेता एवं कोमलहृदय कविकी पुनःएक बातकेलिये सराहना किये बिना हमारी लेखिनी आगेको संचालित नहीं होती। वह इस बातकेलिये कि, हमारे कविने अपने 'मालतीमाधव'में अपने समयकी दशा इतनी पटुताके साथ प्रतिबिंबित की है कि, मनको उद्विग्न करनेवाली बातें उसके परमोत्तम प्रबंधकी छायाका स्पर्शतक नही कर पायी हैं। यह बात 'दशकुमारचरित' और 'मालतीमाधव' की परस्पर तुलना करनेवा-

---

× विलसनसाहिबकी आवृत्ति–पृष्ठ १६–१७। कादंबरीमेंभी राजपुत्रोकी शिक्षाका वर्णन पाया जाता है। ( संवत् १९०६ की आवृत्ति पृष्ठ ६७ दंडी और बाणभट्ट समकालीन न थे इसका एक प्रमाण यह भेद भी कहा जा सकता है।

ळेको तुरंतहीं लक्षित हो सकती है। उक्त नाटकके माधवको दंडी यदि अपने कुमारोंकी श्रेणीमें लेलेता तो कोई अनौचित्य न देख पडता, क्योंकि दोनोके पराक्रम और चातुर्यादिगुण दिखलाकर दोनोका शृंगार वर्णित किया गया है। दोनोंके हाथसे परवध हुआ है। पर दंडीके कुमारोकी वधलीला पढ़कर राजवाहनकी * नांई उनकी प्रशंसा करना तो दूर रहेगा किंतु समस्त सहृदय पाठक उनकी लोमहर्षण लीला एवं निठुरतापर घृणा प्रदर्शित करेंगे। पर क्या कोई यह कह सकता है कि, अघोरघंट एवं माधवके युद्धवर्णनको पढ़ चित्तमें उक्त विकार उत्पन्न होते हैं? वह प्रसंगही कुछ ऐसी विलक्षणताके साथ संघटित किया गया है कि, उस चमत्कारिक प्रसंग पर माधवके हृदयमे जो क्रोधकारुण्यादिवृत्ति एकाएक प्रादुर्भूत हुई वही सत्हृदयपाठकोंके चित्तमेंभी उत्पन्न हो आती हैं+। क्या कोई यह कह सकताहै कि, असभ्यता के व्यतिरेक कोई गुण इन कुमारोमे पाये जाते हैं। धर्म्मकी श्रद्धा किस चिड़ियाका नाम था सो इन कुमारोंने कभी स्वप्नमें भी जाना हो सो नहीं देख पड़ता। गणनायक और देवी-प्रभृति देवों पर धर्मभीरु लोगोका विश्वास होनेके कारण उन लोगोंको उनके नामसे इन राजकुमारोंने कई बेर प्रतारित किया है। धर्मकी ऐसी अश्रद्धा भवभूतिके ग्रंथमे नाममात्रको कहीं नहीं देख पडती। 'दशकुमारचरित'मे बौद्धधर्म्मकी स्त्रियोंद्वारा दूतियोंका काम कराया है; यह भी उस कालका समीचीन सूचक है। 'मालती-माधव'में भी इस कार्य्यके संपादनार्थ बौद्ध धर्मकी स्त्रियां नियुक्त की गयी है,

* अपर राजकुमारोंने अपना २ वृत्तात राजवाहनके प्रति निवेदन किया है। जिसे सुन उसने अपने प्रत्येक मित्रकी सराहना की है। उपहारवर्म्माके स्तुत्यकार्योंको सुन परितुष्ट हो हँसकर राजवाहन उसे कहता है:– 'देखो, कारकर्म्म तथा कुटिलताके अनुष्ठानद्वाराभी धर्मार्थकीही प्राप्ति हुई!–क्योंकि उन्हीं कार्य्योंकी सहायतासे इसने अपने बधुआ माता-पिताको बंधनमुक्त किया, दुरात्मा शत्रुका सर्वनाश किया और अतमे राज्य प्राप्त किया, साराश बुद्धिमान् लोगोंके सभी काम शोभा पाते हैं। क्या हमारे पाठकोंमेंसे भी कोई राजवाहनके मित्रका उक्त प्रेमप्रपूरित शब्दोंद्वारा प्यार कर सकता है।

+ देखो भवभूति पृष्ठ ६४

पर उनका स्वभाव बहुतही उत्कृष्ट दिखलाया गया है! कामंदकी,*अवलोकिता और बुद्धिरक्षितादिकोंके गुण कितनी उत्तमताके साथ प्रदर्शित किये गये हैं । कामंदकीकी परोपकारिता, चतुरता और दयालुता विशेष सराहनेयोग्य प्रदर्शित की गयी हैं । अस्तु; अब उक्त प्रतिपाद्य विषयको पुष्ट करनेके हेतु एक तीसरा प्रमाण दिया जाता है; वह उक्त दोनोकी अपेक्षा अधिकतर निश्चायक है । वर्त्तमान ग्रंथके सातवें उच्छ्वासमें मंत्रगुप्तका चरित वर्णित किया गया है । उसका सारांश यों हैः—वह राजवाहनसे कथन करता है ''मैं कलिंग देशको पहुँचा और वहां मैंने एक सरोवरके तीरपर आराम किया । वहां वृक्ष बहुत सघन थे और उनके बगलमें स्मशानभूमि थी । मुझे नींद लग गयी थी, पर निकटवर्त्ती दो पिशाचोंकी बातचीतके कारण मैं जागृत हो गया । वे उस मरघटामे रहनेवाले एक सिद्धके विषयमें बातचीत करते थे; अनंतर उस रहस्यको जाननेके अभिप्रायसे मै उनके पीछे हो लिया तो मैंने देखा कि कपालमालाकलित सर्वांगभस्मचर्चित वह सिद्ध अग्निमे तिलाहुति दे रहा है । फिर उसकी आज्ञानुसार उसके शिष्योंने कलिंग राजाकी कन्या कर्णलेखाको ला उपस्थित किया । वह बिलबिलाते वहां खड़ी थी और वह उसपर आक्रमण करनेके घातहीमे था कि, मैंने आगे बढ़के उस सिद्धका बध किया । '' इसे पढ़ ऐसा कौन सारज्ञ पाठक है कि जिसे मालतीमाधवके पांचवे अंकांतर्गत, स्मशान, पिशाच, अघोरघंट, मालती और माधवका स्मरण नहीं होता ?

निदान इस प्रकारसे दंडीके जीवनकालके विषयमे जो बाते हमारे आलोकपथमें आयीं वे सब उल्लिखित की गयी। उक्त तीनों अंतःप्रमाणोंद्वारा

* जान पडता है कि, कामदकीसज्ञक नीतिकारके नामको अनुकृत कर कविने उसका यह नाम रक्खा है । उसने देवरात और भूरिवसुके साथ नीतिशास्त्रकी शिक्षा पायी थी और देवरातने माधवकोभी उस शास्त्रके अध्ययनार्थ पद्मावती नगरीको भेजा था । इन घटनाओंके कारण यह तर्कना होती है कि, भवभूतिके समयमें नीतिशास्त्र विशेषरूपसे अधीत किया जाता था। दंडीके जीवनकालविषयक उक्त प्रमाणको यह बातभी पुष्ट कर सकती है ।

यह माननेमें कोई बाधा उपस्थित नहीं होती कि, दंडी भवभूतिके किंचित् पूर्व जन्मा होगा वा उसका समकालीन हुआ होगा। अब इस मतकी विरोध करनेवाली केवल यही बात पायी जाती है कि, बाणभट्टकृत 'हर्षचरित' के पूर्वोक्त संग्रहमे दंडीका नामोल्लेख नही पाया जाता। उसी प्रकारसे भवभूतिके विषयमेंभी उल्लेख नहीं पाया जाता सो पीछे लिखही आये है। परंतु इस विरोधका महत्वभी वैसा कुछ माननीय नहीं है।

यहांलों दंडीके जीवनकालके विषयमे बिचार किया गया। अब उसके अत्यत प्रसिद्ध ग्रंथ दशकुमारचरितके विषयमे लिखा जाता है।

वर्त्तमान ग्रंथकी आलोचना लिखनेके पूर्व दडीके नामके विषयमे जो तर्क वितर्क एवं वादविवाद पाये जाते हैं उनके विषयमें यहां कुछ लिखना आवश्यक बोध होता है। विलसन् साहिब अपने ग्रंथकी भूमिकामे लिखते हैं कि वर्त्तमानकविका नामभी उसके जीवनकालका ज्ञापक माना जासकताहै। वह इस प्रकारसे कि दंडी शब्दका अर्थ 'दंड धारणकरनेवाला है, इस अर्थसे यह अनुमान होता है कि, हमारा कवि शंकराचार्य्यके संप्रदायका कोई यति होगा और उसने अपने चित्त विनोदार्थ ये कथाएँ बांधी होगी। शंकराचार्य्यका समय आठवीं × शताब्दी कहा जाता है तात्पर्य्य यह बातभी उक्त समयकी ( ई० स० ११०० ) पोषकता करती है।

उक्त बातको निश्चित प्रमाणके रूपसे उक्त साहिबने नहीं लिखा है; तौ उसके सूचित कर रखनेमे साहिबका यही उद्देश जान पड़ताहै कि, कदाचित वह वर्त्तमान कविका जीवनकाल निर्णीत करनेमे उपयोगी हो। पर उसमे यथार्थता अणुमात्रभी नही देख पड़ती, क्योंकि प्रथम तो आजपर्यंत 'दंडी' व्यक्तिवाचक संज्ञा समझी जाती है, ऐसी अवस्थामें लोगोंकी यह समझ सहसा झूठ नहीं हो सकती; और व्यक्तियोंके नाम तथा उपनाम ऐसे सहस्रों पाये जाते हैं जो दुर्बोध सुतरां निरर्थक रहा करते हैं; तात्पर्य दंडिके

× ऐसे निश्चित संवतको विलसन् साहिब न जाने किस प्रमाणके बलपर उपस्थित करते हैं।

नामको वैसा व्यर्थ माननेमें कोई आश्चर्य नहीं है *। भला यदि ऐसा मानलियाजाय कि, पहिले वह केवल संज्ञाही रहीहोगी पर अनंतर व्यक्तिवाचक संज्ञा होगयी, तौ पहिले यह बात उसका विरोध करती है कि, यदि वैसाही होता तौ दंडीके नामके साथ केवल 'श्री' विशेषणही न जोडा जाता बरन्, 'श्रीमत्परमहंस' 'परिव्राजकाचार्य्य' आदिमेंसे कोई और विशेषण अवश्य उसके नामके साथ जोड़ा गया होता। पर यह सब बाते कहां हैं? इसके सिवाय यह बातभी युक्तिसंगत नहीं बोध होती कि जिस पुरुषने विरक्त हो चतुर्थाश्रमका स्वीकार किया, वह वेदांतादि शास्त्र तथा पुराणादिकोंके विषयोंको छोड़ वर्तमान जैसे शृंगार वृत्तांत वा मारपीटकी बातें लिखते बैठे। सारांश, उक्त साहिबने दंडीके नामका बड़े परिश्रमसे जो अर्थ लगाया है उसके साधक प्रमाण कोई भी नहीं पाये जाते। और यह प्रचंड प्रयत्नकांड आपने जिसकेलिये किया उस दंडीका जीवनकाल अचार्य्यके अनिश्चित जीवनकालपर सर्वथा आधेय होनेके कारण उसपर भी अनिश्चितता आती है।

'दशकुमारचरित' मे कौनसा विषय वर्णित है सो उसके नामसे ही व्यक्त होता है। इस ग्रंथके सामान्य स्वरूप, तदंतर्गतकथादिके विषयमें ऊपर जो कुछ लिखा गया है उससे इस ग्रथके विषयमें पाठकोके चित्तमें कुछ कल्पना हो ही आयी होगी, और उससे अधिक निरूपण उचित स्थलपर आगे कियाही जायगा। पर उसके पूर्व इस ग्रंथके संबंधसे जो विलक्षण घटनाएं हुई हैं उनका यहां पर लिखा जाना अभीष्ट जान पड़ता है।

पीछे बाणभट्टके विषयमें लिखतीबार तद्रचित 'कादंबरी' की

---

* हमारे पाणिनि तथा यास्क मुनिने ऐसे जगन्मान्य व्याकरणग्रय लिखे पर जिनके नामकी व्युत्पत्ति स्वय उनलोगोने भी विचारी थी वा नही सो नहीं जान पडता अब इधरके दक्षिणी लोगोंके 'गोखले' 'पराजपे' आदि उपनामोंके अर्थ कौन बता सकता है? वैसे ही अंग्रेजीके Gladstone आदि उपनामोकी व्युत्पत्ति किस प्रकार की जासकती है?

परिपूर्त्तिविषयक विलक्षणताका उल्लेख किया गया है. वह हमारे पाठकोंको कदाचित् विस्मृत न हुआ होगा। परंतु 'दशकुमारचरित' की रचनामे तौ उससे कहीं बढ़के चमत्कार संघटित हुए है। यह कादंबरीकी नाई केवल अपूर्णही नही रह गया। था, वरन इसका आरंभही नही हुआ था !!! पहिले उच्छ्वासका अवलोकन करो तो विना पूर्वसंदर्भके एकाएक एक स्त्री पुरुष एकांतमे प्रणयालाप करते हुए पाये जाते है। वे कौनहै, कहांकेहैं, उनका पूर्ववृत्तांत क्या है, आदिका पाठकको कुछभी परिचय नहीं मिल सकता। भला यदि यह आशा की जाय कि नाटकप्रथाके अनुसार आगे चलके उसका संदर्भ मिल जायगा सोभी नही मिलता। उक्त कथनसे यह प्रतिपादित होता है कि यह प्रबंध आदिरहित एव असंबद्ध था। पर रसिक पाठकोके सौभाग्यवश यह ऊनता संप्रति पूर्ण हुई देख पड़ती है। इस पीछेसे जोडे हुए आदिभागको 'पूर्व्वपीठिका' संज्ञा दी गयी है। इसमे पांच उच्छ्वास है और विलसन साहिबके संस्करणमे यह ४८ पृष्ठोमे शेष हुए हैं ! पर इन्हे किसने लिखा है सो अद्यावधि निश्चयपूर्व्वक नही ज्ञात हुआ। कोई कहते है उन्हें स्वयं दडीने ही लिखा होगा; दूसरे लोग कहते हैं वह उसकी रचना नही है, कदाचित् उसके किसी शिष्यने उन्हें लिखा होगा। सारांश इस प्रकारसे इस पूर्व्वपीठिकाका कर्त्तृत्व वादग्रसित है। इसके विषयमे हमारी निजकी जो सम्मति है सो अब पाठकोंको विदित की जाती है।

विलसन् साहिबने उक्त विवादको अपने ग्रंथकी भूमिकामे अनिश्चितही छोड दिया है। आपने केवल दोनो मत प्रदर्शित कर दिये हैं। परंतु पूर्वापर विचारकरनेपर हमे जान पड़ता है कि यह 'पूर्व्वपीठिका' स्वय दंडीकी लिखी हुई नहीं है। इसका मुख्य कारण यह जान पड़ता है कि यदि ऐसाही हुआ होता तौ इसका ऐसा उलटा पुलटा विभाग कवि क्यों करता? 'दशकुमारचरित' अर्थात् दस राजपुत्रोकी कहानी तौ इस नामके अनुसार उक्तग्रंथमे कुमारोंका जन्म, उनकी शिक्षाप्रभृतिका सपूर्ण वृत्तांत ग्रंथप्रणयनप्रथानुसार उत्तरोत्तर लिखा जाना चाहिये था। विना कारण बीचहीमे

कथाके विच्छेद करनेका क्या प्रयोजन था ! भला यह कहो कि जहां यह कथा तोड़ी गयी है वहां उसके वैसा करनेके लिये कुछ कारण हो, सोभी नहीं है । मुख्य कुमारकी नायिकासे भेंट कराकर कथाको शेष कर दिया है । उनका-आलाप अगले भागमें अर्थात् मुख्य ग्रंथमें आया है । उसी प्रकारसे पूर्व्वपीठिका के अंतिम और प्रधान ग्रंथके आदिको सूक्ष्मतया जो विचारेगा और परस्परकी तुलना करेगा उसे तत्क्षण ज्ञात हो जायगा कि दोनोंमे आकाश पातालका अंतर है । बहुतेरे शब्दोंकी द्विरुक्ति हुई है । जानपड़ता है 'पूर्वपीठिका-के रचयिताने दोनोंको एकत्रित करनेके अभिप्रायसे इन शब्दोंको अंतमें लिख रखा है । वैसेही स्वयं विलसन् साहिबके कथनानुसार 'पूर्वपीठिका' और मुख्य ग्रंथके कतिपय स्थलोंपर विरोध लक्षित होता है और कही कहीपर वही वही बाते कही गयी हैं । यह सब बातें मानों स्पष्टरूपसे प्रमाणित किये देती हैं कि दोनोंका कर्त्ता एकही कवि न होगा । इसके सिवाय मुख्य ग्रंथको विचारनेपरभी यही तर्कना चित्तमें आती है मूल ग्रंथकी भाषा जैसी इतने बड़े नामी कविको शोभा देनेके योग्य प्रौढ, सरस और ' दंडिनः पदलालित्यं ' इस सर्वतो सुप्रसिद्धिको भूषित करनेवाली है वैसी ' पूर्व्वपीठिका ' की भाषाहमें नही ज्ञात होती । अवश्य वह संस्कृत कवियोंके साधारण संप्रदायानुसार लिखी गयी है, पर रसिक पाठकोंके चित्तको हठात् प्रसन्न करनेका सामर्थ्य उसमें नही पायाजाता मूल कविकी शैली यद्यपि बहुतांशमें अनुकृत की गयी है, तथापि हम समझते हैं कि दोनोंके भेदका आभास चतुर पाठकोको होही जाता है । एक स्थानपर अनुप्रासोंको परस्परमें गुंफितकर बहुत कुछ लंबीमाला बनायी गयी है * ऐसी कृत्रिम रचना मुख्य ग्रंथमें कहीभी दृष्टिगत नहीं होती । एतद्वारा ' पूर्व्वपीठिका' प्रणेताकी रसिकता व्यक्त होती है और साथही यह बात औरभी स्पष्ट हो जाती है कि वह दंडीसे कोई पृथक् होगा । इसके सिवाय दोनोके कहानी बांधनेमेंभी अत्यंत वि-

* पृष्ठ १८ " कुमारा माराभिरामा रामाद्यपौरुषा रुषा भस्मीकृतारयो रयोपहसितसमीरणा रणाभियानेन यानेन तेनाभ्युदयाशंस राजानमकार्षुः । "

भिन्नता देख पड़ती है। मुख्य ग्रंथकी कहानी जितनी चतुराईसे जोड़ी हुई पायी जाती है उतनी 'पूर्वपीठिका' की नही पायी जाती। हां इतना अवश्य कहा जा सकता है कि, मूल ग्रंथसे मेल मिलानेकेलिये वे योंही जोड़दीगयी हैं। वास्तवमे उनमे विलक्षणता कुछभी नही है।

निदान इस प्रकारसे हमे पूर्ण विश्वास है कि 'पूर्वपीठिका' दंडीकी लिखी हुई नही है। पर वह इतनी सावधानीसे लिखी गयी है कि मूल ग्रंथसे उसकी भिन्नता सहसा दृग्गोचर नही होने पाती। एतावता जान पडता है कि उसका रचयिता दंडीके शिष्योंमेसे ही कोई होगा। इस तर्कनाका हम स्वीकार करते है। और साथही इस बातको भी अंगीकृत करते है कि दंडीका यह ग्रथ आदिरहित क्योंकर निर्म्मित हुआ, वा बीचहीमे कथाका आरभ करने अथवा उसे अधूडी छोड़नेमे कविका क्या अभिप्राय होगा सो हमारी समझमें नही आता ! ऐसी विलक्षण घटनाएं संसारमे बहुतही थोडी पायी जाती हैं।

'दशकुमारचरित' अधूड़ा है यह अभी पीछे उल्लिखित होही चुका है। उसे किसी औरहीने पूर्ण किया है। * इस उत्तर भागके रचयिताने उसे 'उत्तररामचरितशेष'के नामसे परिचित किया है। इसकी कर्त्तृता 'पूर्वपीठिका'के सदृश वादग्रसित नही है। उसके पठनद्वारा यह स्पष्टतया विदित होता है कि चक्रपाणि दीक्षित नामके किसी दाक्षिणी पंडितने उसे लिखा है। पर उसकी रचना मूल ग्रंथके मेलकी नहोनेके कारण विलसनसाहिबने उसे निज प्रकाशित संस्करणसे बहिष्कृत कर दिया है। अतः उनकी आवृत्तिमे यह ग्रंथ अपूर्ण ही पाया जाता है।

निदान अपने कविके ग्रंथमे उसकी रचनाके संबंधसे जो चमत्कार-

---

* इस प्रकारकी पूर्त्ति एक नाटकमें भी पायी जाती है। 'मृच्छकटिक'में सब अंक दस है। उनमें नव अंक और दसवेका थोड़ासा पूर्वभाग स्वय कविका ( शूद्रककाही ) लिखा हुआ है पर अंतिम भाग नीळकंठ संज्ञक किसीपंडितका जोडा हुआ है। यह घटनाभी उक्त केसीही विलक्षणतागर्भित है अत. यहा लिख दी गयी है।

पूरित घटना श्रवणगत होती है उसका निरूपण किया गया। अब उसकी कहानियोंका विचार करते हैं।

पीछे हम लिखी चुके हैं कि लोग साधारणतः सभ्रम 'दशकुमारचरित' को 'वासवदत्ता' और कादंबरीकी श्रेणीमें परिणत करते हैं; पर यथार्थमें वर्त्तमान ग्रंथकी समता 'पंचतंत्र' और 'हितोपदेश' से जैसी मिलती है वैसी वह उक्त ग्रंथोंसे नही मिलती। क्योंकि इस ग्रंथमें न तो कोई संपूर्ण एक कथाही है और न कविने उसका संविधानक ( कथासूत्र ) रचनेकी चतुराई दिखानेकेलिये वैसा कुछ प्रयत्न ही किया है; न काव्यसंप्रदायानुरूप भिन्न२रसोंद्वारा शृंगारादिको यथाक्रम पुष्टही किया है, और न बीचबीचमें देशकालादिकोंके वर्णनही लिखे हैं:—सारांश इस ग्रंथमें उपन्यासके कोईभी लक्षण नही पाये जाते। ग्रंथके अभिधानानुसार परस्परासंबद्ध कथामात्र पायी जाती हैं. इससे जान पड़ता है कि दंडीका अभिप्राय गद्यकाव्य लिखनेका न था; वा यह मान लिया जासकता है कि उसके समयमे उसकी प्रथाही प्रचलित नही हुई थी; यह बात पिछले लेखद्वारा स्पष्टही होचुकी है। यही कारण है कि संविधानक, रसवैचित्र्य और वर्णनादिकोंकी विलक्षणता उसने वर्त्तमान ग्रंथमें योंही कहीं कही प्रदर्शित की है। दंडीके इस लेखप्रबंधद्वारा जान जाता है कि इसे लिपिबद्धकरनेमें उसका प्रधान अभिप्राय इतनाही था कि तद्द्वारा अपने समयकी दशाका पाठकोंको परिचय प्राप्तहो और साथही संस्कृतज्ञ पाठकोंको रोचक कथाओंके मिषसे परमोत्कृष्ट गद्यकाव्यका आदर्श प्राप्त हो। सारांश इस ग्रंथका विवरण पिछ्ले दो ग्रंथोंकी नांई विस्तृत होनेकेलिये अणुमात्रभी अवकाश नही है।

ऊपर यह कथित होही चुका है कि 'दशकुमारचरित' में शृंखलाबद्ध एकही कहानी नही है, किंतु प्रत्येक कुमार की क़हानी भिन्न२ हैं। अतः इस ग्रंथका प्रारंभ किस प्रकारसे किया गया है सो लिखकर इसकी कथाओंका सामान्यतः अनुमान होनेके उद्देशसे केवल एक कथाका निरूपण नीचे किया जाता है।

मगध*देशांतर्गत पुष्पपुरी नामकी नगरीमें राजहंस नामक एक महा प्रतापी एवं पुण्यशील राजा शासन करता था। मालवनरेश मानसारके साथ किसी कारणवश इसने घोर युद्ध किया×उस युद्धमे राजहंसकी जीत हुई और मानसार इसका बंधुआ बना यागया । पर उदारचेता राजहंसने उसे मुक्त कर पुनः उसे उसका राज्य सौंप दिया ! इसको विस्मृत कर मानसार राजहंससे युद्धकरनेके हेतु पुनः समरांगणमे उपस्थित हुआ। राजा बहुत लडा। पर अतमें महाकालेश्वरकी आराधना कर मानसारने जो गदा प्राप्त की थी उसके प्रभावसे उसकी हार हुई। इसके गदाप्रहारकरतेही सारथी गतप्राण हो गया और राजा मूर्च्छित हो गिर पड़ा। घोड़े ऐसे विचके कि मूर्च्छितराजाके साथ रथको एक जंगलमें खींच ले गये । आगे सौभाग्यवश उस जंगलमें रानी तथा प्राधन मंत्रीकी राजासे भेंट हुई । इधर शत्रुने पुष्पपुरीको अपने अधिकारमें कर लिया और वह उसका राजा बन बैठा।इस प्रकारसे निराधारही वह राजमंडली उस बनमे अपने दिन काटने लगी । कुछ कालके अनंतर उसी अरण्यमे आकाशवाणीके अनुसार राजाकी रानी वसुमतीको सुमुहूर्त्तपर एक लड़का पैदा हुआ । उसका नाम राजवाहन रक्खा गया । यही राजवाहन वर्त्तमान कथाका नायक है । इसीके साथ राजाके तीन मंत्रियोंके यहांभी उसी अरण्यमें तीन लड़के पैदा हुए। निदान वह राजा इनचारों कुमारोंका पालन पोषण करने लगा । कुछ कालके अनंतर तपस्वी आदि अनेकलोगोंने भिन्न२ समयपर और भी छःकुमार ला राजाके आधीन किये;

---

*वर्त्तमान विहारप्रांतका दक्षिणभाग मगधदेश कहा जाता था,पुष्पपुरका दूसरानाम पाटलिपुत्रथा जिसे आजकल लोग पटना कहतेहैं, ग्रीकलोगोंके ग्रंथोंमें इसनगरका अपभ्रष्टनाम 'पालिबोथ्रा ' पाया जाता है । यह बाततो पूर्वहीसे विदित थी।पर जबसे रेवनृशा साहिबने सोन (सोण) नदीकी तराईका पता लगाया है तबसे यह औरभी दृढ़ हो गई है । मालव अर्थात् वर्त्तमान मालवाको हमारे पाठक जानतेही हैं ।

×'वासवदत्ता' और 'कादंबरीके' समयमें दशकुमारचरित नहीं लिखा गया इसके सुपुष्ट प्रमाणस्वरूपमें इस दूसरे ग्रंथके आरमका नामोल्लेख किया जा सकता है । यह यदि उक्त दो ग्रथों के समयमें या उनके पश्चात् लिखा गया होता तो उसमें आजदिन राजा और नगरका जो वर्णन पाया जाता है वह वर्त्तमानकी अपेक्षा बहुतही भिन्न प्रकारका पाया जाता ।

उनमेंसे चार उसीके मंत्रियोंके पुत्र थे। विदेशवासी होनेके कारण नाना-प्रकारकी यंत्रणाओंके लक्ष्य होते होते कर्मधर्मसंयोगवश वे लड़के अंतमे अपने स्वामीके निकट आगये। और दूसरे दो राजहंसके मित्र राजा मिथिलाधिप प्रहार वर्म्माके पुत्र थे। वेभी अपने खोटे दिन काटते हुए उसके पास पहुंच गये। अस्तु; इस प्रकारसे इन दशों कुमारोंकी राजाने रक्षा की और उन्हें उत्तम प्रकारकी शिक्षा दिलायी। विद्यामे परिपूर्ण हो जब यह कुमारगण युवावस्थाको प्राप्त हुए तब वामदेव संज्ञक एक ब्राह्मणने राजाको सूचित किया कि राजन्! यह सब कुमार अब विद्यामे निपुण हो-गये। अब इन्हे दिग्विजयके अर्थ भेजियेगा। उक्त ब्राह्मणके मंत्रणा अनुसार एक शुभ मुहूर्तपर राजाने उनलोगोंको दिग्विजय प्राप्त करनेके हेतु भेजा। अनंतर उन दशोकुमारोंने वहांसे प्रस्थित हो विध्याटवीमें जा डेरा दिया। इस प्रकारसे उनके यात्रा करते करते एक बेर ऐसा हुआ कि एक ब्राह्मण राज-वाहनको अपने साथ गुप्तभावसे पातालमे ले गया। वहां राजवाहनके अतुल पराक्रमसे उसे संपूर्ण राज्य आप्त हुआ; और वहांके राजाकी कन्याका उसने पाणिग्रहण किया। इधर राजवाहनको न देख उसके नव मित्र भयभीत हो उसके शोधार्थ जिसे जहां मार्ग मिला वहां वह चले गये। उनके चलेजानेके पश्चात् राजवाहन ऊपर आया; पर अपने साथियोंको उसने वहांके न पाया। आगे कुछ कालके बीतनेपर एकके पश्चात् दूसरा और दूसरेके पश्चात् तीसरा इस प्रकारसे वे सब उसे आमिले। और प्रत्येकने अपना २ वृत्तांत राजवाहनके प्रति निवेदन किया; यही इस ग्रंथकी कहानी है।

अब 'दशकुमारचरित' की कथाएं किस प्रकारकी हैं सो विशेष स्पष्ट करनेकेहेतु नमूनेके लिये उनमेंसे एक कहानी निचे लिखी जाती है।

उपहार वर्म्मा राजपुत्रके (राजवाहनके) प्रति अपना चारित्र कथन करता है:—

"मैं तेरी टोह लगाता हुआ विदेह देशको गया वहां पहुंचनेपर राजधानी मिथिलामें मैं नहीं गया किंतु नगरके बाहर एक मठमेंही डेरा दिये रहा। वहां एक वृद्ध तापसीने मुझे तत्रस्थ राजा प्रहारवर्म्मा (उपहारवर्म्माका पिता)का

सब वृत्तांत कि जिसे हुए बहुत दिन न बीते थे कह सुनाया। उस वृत्तांतको सुनतेही मै जान गया कि वह तापसी मेरी दाई है। और उसने जो कहा-था कि राजाका पुत्र वनमें खो गया सो मैं ही हूं। मैंने तुरतही यह सब बात उसे विदित की। इस बातके जानतेही उसका कंठ गद्गद हो गया और उसने बड़े प्रेमसे मुझे अपने हृदयमे लगा लिया। अनंतर विकट-वर्म्माका*बधकर बंधुआ कर रखेहुए अपने मातापिताको बंधनमुक्तकरनेका अपना निश्चय मैंने उसपर प्रगट किया। उसने भी मुझे सहायता देना स्वीकृत किया। वह इस प्रकारसे कि उसकी लडकी विकट वर्म्माकी रानीकी दासी थी; तौ उसने यह मंसूबा बांधा कि तद्द्वारा रानीको अपने बश करके राजासे बदला लेना चाहिये। यह काम वैसा कुछ दुःसाध्य न था। क्योंकि विकट वर्माके कुरूप कुबुद्धि तथा दुष्टात्मा होनेके कारण रानी उसे बिलकुल नही चाहती थी। यह बात निश्चित होजानेपर उस दाईकी पुत्रीने उसे प्रतिपादित किया अर्थात् एक गुप्त मार्गसे लेजाकर मुझे उस रानीसे मिलाया और मेरे विषयमे उसके हृदयमे प्रेमांकुरित करा दिया। परं विकटवर्मा मेरा सगा चचेरा भाई है, उसके साथ मै ऐसे पापकर्म्मको क्यो कर करूं, इस प्रकारकी गहरी चिन्तामें मै मग्न हुआ। पर गणनायक गणपतिने दृष्टांतद्वारा मेरी वह गंभीर चिंता दूर की। कि "रे उपहारवर्म्मा! तू मेराही अंश है। और यह स्त्री मन्मस्तकस्थ गंगा है। और शापदोषके कारण यह धरतीपर अवतीर्ण हुई है। एतावता तुम्हारा संयोग निंद्य नही है।" इस-प्रकारसे जब मेरा सदेह दूर हो गया तब मै उसके साथ निःशंक रममाण हुआ। कुछ दिनलो योंही काम चलते रहा। फिर राजाका प्रतिकार करनेके-लिये मैंने आगली युक्ति प्रयुक्त की। रानीने राजाको एक सुंदर तस्वीर दि-खाई और कहा कि यदि आपकी अनुमतिहो तो ऐसा सुंदर रूप प्राप्त करनेकी

* विकट वर्म्मा प्रहार वर्म्माके भाईका लडका आर्थात् उसका भतीजा था। प्रहार वर्मा तथा उसको रानीको बंधुआ बना यह आपही राजा बन बैठा। वर्त्तमानकथा कहनेवाले उपहार वर्म्माने अपने माता पिताके दुःखवृत्तातको सुन अपने पितृव्यभ्रातासे उसका बदला लेना निश्चित किया।

जो मंत्रसिद्धि मैंने अभी प्राप्त की है तद्वारा आपका रूप भी ऐसा सोहावना एवं दिव्य कर दूंगी। विकट वर्म्मा बुद्धिहीन तो था ही, उसने वह बात तत्क्षणही स्वीकृत कर ली। इसके अनंतर यह सब आश्चर्यभरी लीला करनेके लिये उसने वाटिकामें तयारी करायी। होमकुंड प्रस्तुत करा राजाको धोखा देनेके-लिये मैंने बहुतकुछ मंत्रतंत्रोका ढोंग चलाया। अंतमें मुझे एक निकटवर्त्ती लताभवनमे जहॉ छिपा रखा था वहांसे कुंडके पास आनेकेलिये उसने मुझे इंगित किया। तब संकेतानुसार मैं तुरंतही आगे बढ़ा और कटारसे मैने विकटवर्माके दो खंड कर चट उस कुंडकी अग्निमे डाल दिये। इस प्रकारसे प्रधान अभिप्रायके सिद्ध होनेपर मैंने तुरंतही अपने मातापिताको बंधनमुक्त कर उन्हे पूर्ववत् पुनः राज्यारूढ कराया। *"

उक्त कथाको पढ़ हमारे कवितापटु पाठकगण 'दशकुमारचरित' की अपर कथाओंके स्वरूपको बिचार ले सकेंगे उपहार वर्म्माकी जैसी लीला ऊपर वर्णित की गयी है प्रायः वैसीही सबकुमारोंकी पायी जाती हैं। निःसंदेह उन्हें पढ ऐसा विरलाही पाठक होगा जिसे उनसे घृणा न होगी। यह कथा इस बातको अवश्य प्रतिपादित करती है कि जिस समय ऐसी भयावह अधमघटनाए एवं धर्म्मच्युति चारों ओर आलोकपथमें आती थी वह समय निःसंदेह बड़ा कठिन होगा! निदान उक्त कथाको पढ़ हमारे पाठकगण वर्त्तमान ग्रंथकी कहानी बांधनेमें किस प्रकारकी विलक्षणता पायी जाती है सो सहजहीमें जान सकते हैं। अभिप्राय यह है कि उपन्यासका प्रधान अंग जो उक्त गुण तदर्थ यह ग्रंथ समादृत नहीं हो सकता सो स्पष्टही है।

---

*उक्त श्लाघ्यचरितका वर्णन तत्कर्त्ताके मुखसे सुन वह राजवाहनको कैसा प्यारा लगा-था सो पीछे उल्लिखित होही चुका है। उसके स्मरण मात्रद्वारा वर्त्तमान कविके नामका सदेह तत्क्षण निवृत्त होजायगा। यह मत यद्यपि राजवाहनद्वारा कहा गया है तथापि उसे स्वय दडीका माननेमें कोई अनौचित्य नहीं बोध होता। ऐसी अवस्थामें दडी यदि यति होता तो यह कब सभव था कि वह ऐसे जारकर्म्मको पुरस्कृत करता? और गणपति देवी प्रभृति देवताओका सबध उनकी विडबनाके अर्थ लिखता।

पीछे यह बात उल्लिखित होही चुकी है कि 'दशकुमारचरित'में आदिसे अंतपर्य्यंत कोई एक कहानी न होनेके कारण उस ग्रंथमें किसी रसका परिपाक पूर्णरूपसे सिद्ध नही होने पाया। समस्त कुमारोंके चरितमें दो रस मुख्य पायेजाते हैं। वे रस वीर और शृंगार हैं। पर वेभी ऊपर लिखे हुए उपहारवर्म्माकी कथाके समान होनेके कारण प्रथमतो वह पूर्णही नही होने पाये; और इसके व्यतिरेक उनका स्वरूप दुष्ट होनेके कारण उनके योगसे मन प्रसन्न नही होता प्रत्युत उद्विग्न हो जाताहै। कुमारोंके वृत्तांत एवं साहसकार्य्यकलापमे अद्भुत और भयानक रसोका अभाव नही है, पर बात यह है कि वेभी उक्त रसोंकी नांई अपूर्णही है। 'कादंबरी'की कहानी जैसी उत्कृष्ट बांधी गयी है, वा 'सहस्त्ररजनीचरित्र' की सब कथाएं जेसी अद्भुत रसपूरित है, वैसी इनमेंस एकभी नही है। केवल एक दो कुछ अच्छी हैं और शेष योंही साधारण योग्यताकी हैं। सारांश इस ग्रथकी रसविचित्रत्ता उक्त प्रकारकी है। जब वर्णनोंको विचारतेंहै तौ लक्षित होता हैं कि भवभूतिके नाटक वा कादंबरीमे जिस प्रकारके सृष्टिविभवके वर्णन देख पड़ते है उस प्रकारके इसमें नाममात्रकोभी नही हैं। स्त्री तथा बाटिका दिकोके वर्णन कहींकहीं अवश्य है पर वेभी संस्कृत कवियोकी अनादिसिद्धलकीरके फकीर बनेहुए संप्रदायके अनुयायी होनेके कारण मनको तादृश चकित नही कर सकते। कहनेका अभिप्राय यह है कि मनःप्रमोदार्थ जो रसिक दंडीकी इस सम्पूर्ण कविताका अवलोकन करैगा हम नही समझते कि वह उसे पठनके अंतमे यथेष्ट रूपसे प्राप्त कर सकेगा। कहीं कहीं उसे वह अवश्य रोचक लगेगी, पर पूरे ग्रंथका पुनरवलोकन करनेकेलिये उसका जी कदापि उत्साहित न होगा।

'दशकुमारचरित'विषयक हमारी उक्त सम्मतिको पढ हमारे पाठकगण कदाचित् महदाश्चर्यित होंगे, क्योकि यह ग्रथ इसदेशमें पूर्वहीसे अत्यंत प्रसिद्ध है। और इसके सिवाय उसके गुणोपर मोहित हो विलसनसाहिबने जबसे उसे अपने यूरोपनिवासी पाठकोको भेंट किया तबसे वह उधरभी

उसी प्रकारसे प्रसिद्ध हो रहा है। एतद्देशीय पंडितमंडलीमें इस ग्रंथके कारण दंडी किस प्रकार समादृतकिया जाता है सो निम्नलिखित श्लोकद्वारा औरभी स्पष्ट हो जाता है–

**उपमा कालिदासस्य भारवेरर्थगौरवम् ॥**
**दंडिनःपदलालित्यं माघे सन्ति त्रयो गुणाः ॥**

"उपमा देते बनी हैं तो एक मात्र कालिदासहीसे देते बनी हैं, काव्यको अर्थ-गौरवयुक्त यदि किसीने किया है तौ एक मात्र भारवीने ही किया है, पदलालित्यकी असीम शोभा केवल दंडीनेही प्रदर्शित की है।और इन तीनों गुणोका एकीकरण अकेले माघ कविकेही काव्यमे दृष्टिगत होता है।"

उक्त श्लोक दडीके पदलालित्यको सर्वोपरि श्रेष्ठ प्रतिपादित करता है। बल्लालमिश्रके 'भोजप्रबंध'मे भी यह कवि कालिदासादिकवियोंके साथ उनकी सभामे सुखपूर्वक विहार करता हुआ पाया जाता है। इसका एक उदाहरण वर्तमान लेखके आदिमे दियाही गया है। इसके सिवाय इधरके ग्रंथकार तथा रासिकाग्रगण्य अप्पय दीक्षितनेभी दंडीके विषयमे अपनी नम्रता 'दशकुमारचरितसंक्षेप' पद्यरूपग्रंथद्वारा प्रगट की है। इसी प्रकारसे किसी विनायक नामके कविने भी दडीको बहुत समानित किया है।

कहना नही होगा कि विना कारण उक्त प्रकारकी द्विगुणितख्याति किसीकी नही हो सकती। अतः उसका कारण यहां अवश्यमेव उल्लिखित किया जाना चाहिये। प्राचीनकालसे इस देशके पंडितोमे उसकी जो परंपरासे सुख्याति चली आती है उसका कारण उक्त श्लोक वर्णित पदलालित्य है। इस कविके आत्मरचित ग्रथमे यह गुण वास्तवमें सर्वत्र देख पड़ता है। संस्कृतमें पहिले तो गद्यग्रथ योंही इने गिने है; पर जो हैं उनमेसे दंडीके दशकुमारचरितकी समताकरनेवाला एकभी नही है। 'पचतंत्र' और 'हितोपदेश' प्रभृतिकी पदरचना बहुतही निम्न श्रेणीकी है, और 'वासवदत्ता' तथा 'कादंबरी' की अत्यंत कृत्रिम है नित्यके व्यवहारमें लायी जाने कैसी होकर प्रौढ और साथही सर्वथा काव्य-

शैलीका अनुसरणनेकरवाली रचना एकमात्र दशकुमारचरितकीही देख पडती है ।

उसकी मनोहरताही विशेष अनूठी है।तौ इस गुणद्वारा वर्त्तमान कवि पूर्वसे-ही सुप्रसिद्ध हो रहा है ऐसा कहनेमें कोई अनुचित बात नही जान पडती।अब दूसरी यूरोपके संस्कृतज्ञोमे फैलीहुई ख्यातिका कारण सुविख्यात विद्वान् विलसन साहिब महोदय कहे जा सकते है।यूरोपमे चिरकालसे जिस प्रकार ग्रीक और ल्याटिन भाषाओका प्रचार सर्वत्र पाया जाता है, वैसा संस्कृतका तिलमात्र भी नही है । अतः जब कभी कोई प्रचड सस्कृतज्ञ किसी ग्रथको प्रकाशित करता है तभी उसकी ख्याति होती है । और उस प्रकारसे जो प्रकाशित नही किये जाते वे महान् योग्यताके भलेहीहो पर उन्हे कोई नही पछता, वे वैसेही अप्रसिद्ध पडे रहते है। इसके उदाहरणस्वरूपमे बाणभट्टकी 'कादंबरी'और विशेषतः पंडितराज जन्नाथके ग्रंथोका नामोल्लेख किया जा सकता है।यूरोपके सस्कृतज्ञलोग जिस भाति 'हितोपदेश'से परिचित है वैस वे 'कादंबरी' वा 'किरातार्जुनीय'को नही जानते । कोई अचरजकी बात नही कि 'भामिनीविलास' और 'गंगालहरी'प्रभृति निरुपम ग्रंथोंके, तो बहुधा बहुतेरे, लोगोको नामलो विदित नही होंग।भूतपूर्व परम विद्वान् ग्रौस साहिबके प्रसादसे अपने गोस्वामी तुलसीदासजीको जैसी श्रेष्ठता प्राप्त हुई ठीक वैसेही वर्त्तमान कविको उक्त विलसन् साहिबद्वारा वह प्राप्त हुई है ऐसा माननेमे कोई बाधा नही जान पडती।यदि वैसा न हुआ होता तौ अपर अप्रसिद्ध संस्कृत कवियोकी मालिकामे उसेभी पडे रहना पड़ता।इसके अतिरिक्त यूरोपके लोगोको उसके विशेष परिचित एव मान्यहोनेका कारण यह है कि उस कालकी दशाका प्रतिबिंब उसमे लक्षित होताहै। एतावता इतिहासज्ञ तथा पुराकालतत्त्ववेत्तागणोको वह परमोपयोगीहोनेके योग्य है ।

वर्त्तमान ग्रंथकी ख्यातिके जो कारण हमें ज्ञात थे उनका उपर निरूपण किया गया । अब उपसंहारमे उसके विषयमें इतना और लिखते है कि वह ग्रंथ रसिक पाठकोको बहिरंग गुणों अर्थात् पदलालित्यादिद्वारा जितना प्रिय हो सकेगा उतना अंतर्गुण अर्थात् रससंविधानकचातुर्यादिद्वारा न होसकेगा।

अब "दशकुमारचरित" के स्वरूपका कुछ ज्ञान हमारे पाठकोंको हो इस अभिप्रायसे नीचे उस ग्रंथसे कतिपय अवतरण दिये जाते हैं ।

प्रथमतः शृंगारविषयक संग्रह । ग्रंथका एकाएक आरंभ इस प्रकारसे किया गया है:—

श्रुत्वा तु भुवनवृत्तांतमुत्तमांगना विस्मयविकासिताक्षी सस्मितमिदमभाषत । दयित ! "त्वत्प्रसादादद्य मे चरितार्था श्रोत्रवृत्तिरद्यमे मनसि तमोऽपहस्त्वयादत्तो ज्ञानप्रदीपः पक्कमिदानीं त्वत्पादपद्मपरिचर्य्याफलम्; अस्य च त्वत्प्रसादस्य किमुपकृत्य प्रत्युपकृतवती भवेयम् । अभवदीयं हि नैव किंचिन्मत्संबद्धम् * अथवास्त्येवास्यापि जनस्य क्वचित् प्रभुत्वं, अशक्यं हि मदिच्छया विना सरस्वतीमुखग्रहणोच्छेषणीकृतो दशनच्छद एष चुंबयितुं अंबुजासनास्तनतटोपभुक्तमुरःस्थलं चैतदालिगंयितुमिति" । ततः प्रियोरसि प्रावृडिव नभस्युपास्तीर्णगुरुपयो-

---

* शेक्सपियरकृत 'वेनिसनगरका व्योपारी, संज्ञक नाटकमें नायिका नायकको संबोधन कर इसी प्रकारसे कहती है:—

" Myself and what is mine, to you and yours
Is now converted, but now I was the lord
Of this fair mansion, master of my servants
Queen o'er myself, and even now, but now,
This house, these servants, and this same myself,
Are yours, my lord !—"

Act—III, Scene II.

धरमंडलाप्रौढकंदलीमुकुलमिव रूढरारूषितं चक्षुरुल्लासयन्ती, बर्हिबर्हावलीविडंबिना कुसुमचंद्रकशारेण मधुकरकुलव्याकुलेन केशकलापेन स्फुरदरुणकिरणकेसरकरालंकदंबमुकुलमिव कांतस्याधरमणिमधीरमाचुचुंब। तदारंभस्फुरितया च रागवृत्त्या भूयोप्यावर्त्ततातिमात्रचित्रोपचारश्रीफरो रतिप्रबंधः

दंडीके समस्त कुमारोकी अपेक्षा केवल अपहार वर्म्माका ही चरित्र लंबा चौड़ा हैं एव विचित्रताविशिष्ट है। उसकी पहिले पहल जब रागमंजरीके साथ भेटहुई और उन दोनोंकी चार आंखे हुई तबकी घटनाका वर्णन दडीने यो लिखा है;—

एष्वेव दिवसेषु "काममंजर्याः स्वसा यवीयसी रागमंजरीनाम पंचवीरगोष्ठे संगीतकमनुस्थास्यतीति" सांद्रादरः समागमन्नागरजनः। स चाहं सह सख्या धनमित्रेण तत्र सभ्याधीपि। प्रवृत्तनृत्यायां च तस्यां द्वितीयं रंगपीठं ममाऽभून्मनः। तद्दृष्टिविभ्रमोत्पलवनसञ्चापाश्रयश्च पंचशरो भावरसानां सामग्र्यात् समुदितबल इव मामतिमात्रमव्यथयत्। अत्रासौ नगरदेवतेव नगरमोषरोषिता लीलाकटाक्षमालाशृंखलाभि र्नीलोत्पलपलाशदामश्यामलाभिर्मामबध्नात्। नृत्योत्थिता च सा सिद्धिलाभशोभिनी किं विलासात्! कि-

मभिलाषात् ! किमकस्मादेव वा ! न जानेऽसकृन्मां सखीभिरप्यनुपलक्षितेनापांगप्रेक्षितेन सविभ्रमारेचितभ्रूलतमभिवीक्ष्य सापदेशं च किंचिदाविष्कृतदशनचंद्रिकं स्मित्वा लोकलोचनमानसानुयाता प्रातिष्ठत ॥

प्रमति आत्मचरित राजवाहनप्रति वर्णन करता है ।

" देव ! देवस्यान्वेषणाय दिक्षु भ्रमन्नभ्रंकषस्यापि विंध्यपार्श्वारूढस्य वनस्पतेरधः परिणतपतंगबालपल्लवावतंसिते पश्चिमदिगंगनामुखे पल्वलांभसि उपस्पृश्य उपास्य संध्यां, तमःसमीकृतेषु निम्नोन्नतेषु गंतुमक्षमः क्षमातले किसलयैरुपरचय्य शय्यां, शिशयिषमाणः शिरसि कुर्वन्नंजलिं " याऽस्मिन् वनस्पतौ वसति देवता, सैव मे शरणमस्तु । शरारुचक्रचारभीषणायांशर्वगलश्यामशार्वरांधकारपूराध्मातगभीरगह्वरायामस्यां महाटव्यामेकाकिनो मे प्रसुप्तस्येत्युपधाय वामभुजमशयिषि ततः क्षणादेवावनिदुर्लभेन स्पर्शेनासुखायिषत किमपि मे गात्राण्याह्लादयिषतेंद्रियाण्यभ्यमनायिष्ट चांतरात्मा विशेषतश्च हृषितास्तनूरुहाः पर्यस्फुरन्मेदक्षिणभुजः । कथंत्विदमिति मंदमंदमुन्मिषन्नुपर्यच्छचंद्रातपच्छेदकल्पं शुक्लांशुकवितानमैक्षिषि

वामतो चालितदृष्टिः समया सौधभित्तिं चित्रास्तरणशायिनमतिविश्रब्धप्रस्तुतमंगनाजनमलक्षयम् । दक्षिणतो दत्तचक्षुरागलितस्तनांशुकाममृतफेनपटलपांडुरशयनशायिनीमादिवराहदंष्ट्रांशुजाललग्नामंसस्रस्तदुग्धसागरदुकूलोत्तरीयां, भयसाध्वसमूर्च्छितामिव धरणीम् । अरुणाधरमणिकिरणबालकिसलयलास्यहेतुभिराननारविंद परिमलोद्गाहिभिर्निश्वासमातारिश्वभिरीश्वरेक्षणदहनदग्धं स्फुलिंगशेषमनंगमिव संधुक्षयंतीमंतःसुप्तषट्पदमंबुजमिव जातनिद्रसामीलितलोचनेंदीवरमाननं दधानामैरावतमदावलेपलूनापविद्धामिव नंदनवनकल्पवृक्षरत्नमंजरीं कामपि तरुणीमालोकयम् ।अतर्कयंच,क्वगतासामहाटवी? कुतइदमुद्धौडकपालसंपुटोल्लेखि शक्तिध्वजशिखरशूलोत्सेधंसौधमागतम्।क्वचतदरण्यस्थलीसमास्तीर्णं पल्लवशयनम्? कुतस्त्यं चेदमिदुगभास्तिसंभारभासुरं हंसतूलदुकूलशयनम् । एषचकोनुशीतरश्मिकिरणरजतरज्जुदोलापरिभ्रष्टमूर्च्छित इवाप्सरोगणः स्वैरसुप्तःसुंदरीजनःकाचेयंदेवीवारविंदहस्ता शारदशशांकमंडलामलदुकूलोत्तरच्छदमाधिशेतेशयनतलम्।नतावदेषादेवयोपायतोमंदमंदमिं-

दुकिरणैः संवाह्यमानाकमलिनीवसंकुचाति भग्नवृं-
तच्युतरसबिंदुशबलितंपाकपांडुचूतफलमिवोद्भि-
न्नस्वेदरेखंगंडस्थलमालक्ष्यते, अभिनवयौवनवि-
दाहदुर्लभोष्मणि कुचतटे वैवर्ण्यमुपेतिवर्णकम्।
वाससीचपरिभोगानुरूपं धूसरिमाणमादर्शयतः।
तदेषामानुष्येवादिष्टया चानुच्छिष्टयौवनायतःसौ-
कुमार्य्यमागताःसंतोऽपिसंहता इवावयवाः प्रस्नि-
ग्धतमापि पांडुतानुविद्धैवदेहच्छविः दंतपीडान-
भिज्ञतया नातिविशदरागो मुखेविद्रुमद्युतिरधरम
णिः,अनत्यापूर्णमारक्तमूलं,चंपकमुकुलमिव कठो-
रं कपोलतलम्, अनंगबाणपातमुक्ताशंकं च
विश्रब्धमधुरं सुप्यते, न चैतद्वक्षःस्थलं निर्दयविम-
र्दविस्तारितमुखस्तनयुगलम्, अतिचानतिक्रांत
शिष्टमर्य्यादचेतसो ममास्यामासक्तिः। आसक्त्य-
नुरूपंपुनराश्लिष्टा यदि स्पष्टमार्त्तरवेणैव सहानिद्रां
मोक्ष्यति,अथाहं न शक्ष्यामि चानुपश्लिष्य शयि-
तुम्। अतो यद्भावि तद्भवतु, भाग्यमत्र परीक्षिष्य
इति । स्पृष्टास्पृष्टमेव किमप्याविद्धरागसाध्वसं
लक्षसुप्तः स्थितोऽस्मि । साऽपि किमप्युत्कंपिना
रोमोद्भेदवता वामपार्श्वेन सुखायमानेन मंदमंदजृं-
भिकारंभमंथरांगी त्वंगदग्रपक्ष्मणोश्चक्षुषोरलस-
तांततारकेण नातिपक्वनिद्राकषायितापांगपरभा-

गेन युगलेनेषदुन्मिषन्ती त्रासविस्मयहर्षरागशं-
काविलासविभ्रमव्यवहितानि व्रीडांतराणि कानि
कान्यपि कामेनाद्भुतानुभावेनावऽस्थांतराणि
कार्यमाणापरिजनप्रबोधनोद्यतां गिरं कामावेश-
परवशं हृदयमंगानि च साध्वसायाससंवध्यमान-
स्वेदपुलकानि कथं कथमपि निगृह्य सस्पृहेण
मधुरकूणितत्रिभागेण मंदमंदप्रचारितचक्षुषा सं
दशानि निर्वर्ण्य दूरोत्सर्पितपूर्व्वकामापि तस्मिन्नेव
शयनतले सचकितमशयिष्ट, अजनिष्ट मे रागा-
विष्टचेतसोऽपि किमपि निद्रा। पुनरननुकूलस्प-
र्शदुःखायमानगात्रः प्राबुध्ये प्रवुद्धस्य च सैव मे
महाटवी, तदेव तरुतलं स एव पत्रास्तरो मसा-
भूत्। विभावरी च व्ययासीत्। अभूच्च मे मनसि
किमयं स्वप्नः? किं विप्रलंभो वा? किमियमा-
सुरी दैवी वा कापि माया। यद्भावि तद्भवतु, नाह-
मिदं तत्त्वतो नावबुध्य मोक्ष्यामि भूमिशय्यां,
यावदायुरत्रत्यायै देवतायै प्रतिशयितोभवामीति
निश्चितमतिरतिष्ठम्।

नृत्यवर्णन।

विद्युल्लतामिव विडंबयन्ती भूषणमणिरणितदत्तल-
यसंवादिपादचारम्, अपदेशस्मितप्रभाभिषिक्तबिं-
बाधरम्,अवस्रंसितप्रतिसमाहितशिखंडभारम्,स-

माघट्टितक्वणितरत्नमेखलागुणम्, अंचितोत्थित-पृथुनितंबविलंबितविचलदंशुकोज्वलम्, आकुंचितप्रसृतवेल्लितभुजलताभिहतललितकंदुकम्, आवर्जितबाहुपाशम्, उपरिपरिवर्तितत्रिकविलग्नलोलकुंतलम्, अवगलितकर्णपूरकनकपत्रप्रतिसमाधानशीघ्रतानतिक्रमितप्रकृतक्रीडनम्, असकृदुत्क्षिप्यमाणहस्तबाह्याभ्यंतरभ्रांतकंदुकम्, अवनमनोन्नमननैरंतर्य्यनष्टदृष्टमध्ययष्टिकम्, अवपतनोत्पतननिर्व्यवस्थमुक्तहारम्, अंकुरितघर्मसलिलदूषितकपोलपत्रभंगशोषणाधिकृतश्रवणपल्लवानिलम्, आगलितस्तनतटांशुकनियमव्यापृतैकपाणिपल्लवं च निषद्योत्थाय निमील्योन्मील्य स्थित्वा गत्वा चैवातिचित्रं पर्यक्रीडत राजकन्या। अभिहत्य भूतलाकाशयोरपि क्रीडांतराणि दर्शनीयान्यनेकेनैव वानेकेनैव कंदुकेनादर्शयत्।

उक्त संग्रहोद्वारा दंडीके पदलालित्य गुणका पाठकोको परिचय प्राप्त हो उसकी परमोत्तम वर्णनशैलीका उन्हे सहजहीमे बोध हो सकता है। इस प्रकारकी शृंगारलीलाए इस ग्रंथमें प्रायः सर्वत्र पायी जाती हैं। तद्वारा स्पष्टरूपसे जानाजासकता है कि हमारा कवि दंडधारी यति न था किंतु कालिदास, गोवर्द्धनाचार्य्य, पंडितराज जगन्नाथादिकी नाई वह बडा विलासी पुरुष था। इसके ग्रथसे तो यही जान पडता है कि यह आत्मकालीन सब प्रकारके सांसारिक सुखविलासादिका पूर्णानुभवी था। 'मृच्छकटिक' नाटकमे उसके चतुर रचयिताने जैसे सर्वांगसुंदर संविधानकको बांध

तत्समयको उज्जयिनी नगरीकी दशा भिन्नभिन्न प्रकारसे प्रदर्शित की है, ठीक वही ढग कुछ अशमे 'दशकुमारचरित' मे भी पाया जाता है। इसके प्रमाणस्वरूपमें द्वितीय उच्छ्वासांतर्गत द्यूतक्रीडाका निम्नस्थ वर्णन अवलोकन करने योग्य है।

अनुप्रविश्य च द्यूतसमाजमक्षधूर्त्तैः समगंसि। तेषां पंचविंशतिप्रकारासु सर्वासु द्यूताश्रयासु कलासु कौशलम्, अक्षभ्रमिहस्तादिषु चात्यंतदुरुपलक्ष्याणि कूटकर्माणि, तन्मूलानि सावलेपान्यधिक्षेपवचनानि, जीवितनिरपेक्षाणि संरंभविचेष्टितानि, सभिकप्रत्ययव्यवहारान्,न्यायबलप्रतापप्रायान्,अंगीकृतार्थसाधनक्षमान् बलिषु सांत्वनानि, दुर्वलेषु भर्त्सितानि, पक्षरचनानैपुण्यमुच्चावचान्युपप्रलोभनानि ग्लहप्रभेदवर्णनानि द्रव्यसंविभागौदार्यमंतरांतराश्लीलप्रायान् कलकलान् एतानि चान्यानि चानुभवन्नतृप्तिमध्यगच्छम्। अहसंच किंचित्प्रमाददत्तशारे क्वचित् कितवे प्रतिकितवस्तु निर्दहन्निव क्रोधताम्रया दृशा मामभिवीक्ष्य "शिक्षयसि रे! द्यूतवर्त्म हासव्याजेन आस्तामयमशिक्षितो वराकस्त्वयैव तावद्विचक्षणेन देविष्यामीति" द्यूताध्यक्षानुमत्त्या व्यत्यषजत्। मया जितश्चासौ षोडशसहस्राणि दीनाराणाम्। तदर्द्धं सभिकाय सभ्येभ्यश्च दत्वार्द्धं स्वीकृत्योदतिष्ठम्। उदतिष्ठंश्च तत्रगतानांहर्षगर्भाः प्रशंसा-

लापाःप्रार्थयमानसभिकानुरोधाच्च तदगारेऽभ्यवहारविधिमकरवम् । यन्मूलश्च मे दुरोदरावतारः । स मे विमर्दको नाम विश्वास्यतरं द्वितीयं हृदयमासीत् ।

उच्छ्वास ।

अब संविधानकपाटव, रसपोषकता प्रकृतिवर्णनादिगुणोंका 'दशकुमारचारित' में अभाव होनेपर भी वह संस्कृतज्ञोंको क्योंकर प्रिय हुआ है सो उक्त संग्रहद्वारा तुरंतही लक्षित हो सकता है । और सच पूँछिये तो यह ग्रंथ ऐसा नही है कि जिसके और अधिक संग्रह यहांपर उद्धृत किये जा सके। क्योंकि इस ग्रंथमें प्रायः कथाभागही वर्णित है, जिसमें पाठकोंका मनोरंजन करनेवाले वर्णनादि वैसे कुछ अधिक नहीं है । उक्त कैसे संग्रह योंही कही कही पाये जाते हैं । इसके सिवाय एतत्पूर्वकथित कवियोंके ग्रंथोंसे जैसे मनमाने रसोके संग्रह उध्दृत करते बने, वैसे इस ग्रंथसे नही करते बनते । उक्त शृंगारातिरिक्त और किसी रसका संग्रह उध्दृत किया चाहो तो उसका मिलनाही कठिन है । सारांश 'दशकुमारचारित' का स्वरूप इस प्रकारका है। उसकी प्रौढता प्रधानतः उसके बाह्य स्वरूपपरही-निर्भर है । और यह स्वरूप कितना उत्कृष्ट है सो उक्त संग्रहोद्वारा मर्मज्ञ एवं विद्यापारदर्शी पाठकोंको तत्क्षण विदित हो सकता है ।इसके सिवाय वर्त्तमान कविकी ओरसे पाठकोंको यह भी सूचित करना हमे अभीष्ट जान पड़ता है कि गद्यकाव्यका आद्योत्पादक यही कवि होनेके कारण,इसके अनंतर सुधारकर सुबंधुने और विशेषतः बाणभट्टने जो रसिकप्रिय ग्रंथ लिपिबद्ध किये हैं उनके साथ 'दशकुमारचारित' की तुलना करना उचित नहीं है । उनकी मधुरताका स्वाद चखती बार पाठकोंको समुचित है कि वे दंडीके बारंबार उपकार मानें नकि कृतघ्नतापूर्व्वक उसे भूल जाँय* ।

* सुबधु—पृष्ठ१६९ में सुबधुके विषयमें जो लिखा गया है सो ठीक नहीं है।वास्तवमें वह उक्त कथनकी नाई दडीके विषयमें होना चाहिये था ।

# उपसंहार।

उक्त प्रकारसे इस दूसरे कविवृंदका वर्णन शेष किया जाता है। प्रथम हमने जब इनके विषयमे लिखना प्रारंभ किया था तब अंतिम दो कवियोंको भली भाँति अधीत नही किया था अतः उस समय उनके विषयमें हमारी जो सम्मति थी उसमें अब बहुत भिन्नता दृष्टिगत होगी। जिन लोगोंको ध्यानपूर्व्वक ग्रथावलोकन करनेका अभ्यास है उन्हे उक्त मतभिन्नता लक्षित होही चुकी होगी, और हमने ठौरठौर पर उसे और भी स्पष्ट कर दिया है। उसीको प्रधानता दे उक्त पांचो कवियोंके उक्त वर्णनोंका समासवर्णन यहांपर पुनरपि लिखते हैं। आदिमे इनके जीवनकालकी आलोचना की जाती है। यह तो निर्व्विवादित वार्त्ता है कि इन पांचोमें कालिदास सबसे पुराने हैं। यह बात पिछले लेखमें सिद्धही कर दी गयी है। अब यहांपर केवल कविचतुष्टयके जीवनकालका ही विचार कर्त्तव्य है। इन लोगोका जीवनकाल जो पीछे लिखा गया है उससे प्रतिपादित होता है कि कालक्रमानुसार पहिले दंडी दूसरे भवभूति तीसरे सुबंधु और चौथे बाणभट्ट है। एतावता भवभूतिकी भी गणना मध्यमकालीन कवियोंमे करनी पडती है, वह कालिदासके समकक्षी नही हो सकते। पर कविताकी योग्यताके अनुसार जब हम इनके विषयमें विचारांश करते हैं तौ यह सब उच्च श्रेणीस्थ हो जाते है—उनके समश्रेणीस्थ यदि नही हो सकते तौ केवल बापुरे सुबधुही नही होसकते। इनकी लिखी हुई 'वासवदत्ता'को जब हम विचारक्षेत्रमे लेते हैं तौ जान पडता है कि केवल यही दूसरे कविवर्गमे, वहभी बडी कठिनतासे, स्थान पा सकते हैं। सारांश हमारा माना हुआ द्वितीय कविवृंद सूनाही रहजाता है। क्यो कि कवित्वस्फूर्त्ति, रसपरिपाक, प्रासादिक पदरचना, मृदुता, मधुरता और लालित्यप्रभृति अशेष गुणोंमे दंडी, बाण और अंशतः सुबंधु स्वयं कालिदासकी समानताका सन्मान भलेही न पा सके पर उनसे निम्न श्रेणीकी गद्दीके यथार्थ अधिकारी यही लोग कहे जा सकते हैं। इस प्रबंधके प्रारंभमें मध्यम प्रकारके कवियोका जो दिग्दर्शन लिखा गया है वह इनके विषयमे सर्वथा चरितार्थ नहीं हो सकता। हां यह सब

अवश्य सच है कि यह लोग बड़े विद्वान् थे, और भूतपूर्व्व कवियोंके ग्रथभी इन्हे अध्ययनार्थ समाप्त थे, जिनके योगसे इनकी कल्पना तथा विचारशक्तिमे यथार्थ नूतनताकी ऊनता देख पड़ती है, पर इसमे तनिकभी सदेह नही है कि कविताका प्रधान गुण सहृदयता और उसीके साथ यथार्थस्फूर्ति इन्हे अनुकूल थी। सारांश, अब हमे इन लोगोंको दूसरी श्रेणीमे परिणत करना आवश्यक नही बोध होता। पर जो लोग दूसरावर्ग स्थापितकरनेके हठी हुआ चाहते हैं उन्हे अपनी लालसा पूर्ण करनेकेहेतु इन सब कवियोके पदरचनाकी कृत्रिमता, और कालिदासकी अपेक्षा उनके कवित्व तथा कालकी हीनता अवश्य उपयोगी हो सकती है।

यहांलो भूमिकांतर्गत सस्कृत कविताके दो भागोंका वर्णन किया गया। अब तीसरे भेदका निरूपण कियाजाता है। वास्तवमे तो यह लिखना भी-कि पिछले प्रतिपादनानुसार ऊपर दो भागोका वर्णन शेष होगया-अनुचित जान पड़ता है। क्योंकि दूसरे वृंदके कविगण बहुधा पहिलोकी मालिकामेंही गुंफित हो सकते है। पर तौभी विषयनिरूपणकी सुगमताके हेतु हमें दूसरा भाग भी मानना पड़ा था। और उसी प्रकारसे अब तीसरे की भी कल्पना करनी पड़ती है। इस तीसरे वृंदमे बहुतसे कवि यद्यपि न आ सकेंगे तथापि संप्रति जो कविगण सामान्यतः उसमें परिणत किये जा सकते हैं उनका वर्णन लिख यहभी प्रदर्शित किया जायगा कि वर्त्तमान अवस्था इस तीसरे वर्गमे ही परिगणित की जा सकती है।

दूसरे कविवर्गके आदिमें यह बात लिखी गयी थी कि उसमे स्थित करनेके हेतु बहुतसे कवि पाये जाते हैं पर तौभी वहीं तीनही कवि चुने गये जो सुप्रसिद्ध हैं, और जिनके गद्यकाव्य विशेषरूपसे विख्यात हैं। उसप्रकारकी चुनावट यहां पर प्रयोजनीय नही बोध होती क्योकि वे बहुतही थोड़े पाये जाते हैं और इसका कारणभी कोई गूढरहस्य नही है। सम्प्रतिकी नांई जिस समय कवित्वका सर्व्वथा ह्रास हो जाता है तब उससमयमें पहिले कोई दूसरा कवि उत्पन्न होता है, और उसके भी काव्यमें चिरकालले रहनेयोग्य गुण

बहुतही थोडे, किंतु उनका अभावही होनेके कारण उसका नाम और ग्रंथ दोनो साथही साथ लुप्त हो जाते हैं। इसके पश्चात् सौ दो सौ वर्षके अनतर यदि हुआही तौ औरभी कोई नामी कवि उपजता है। इसके अतिरिक्त महान् प्रचंड कारण यहभी कहा जा सकता है कि उससमय मुद्रणालय नही थे। ग्रथ केवल हाथहीसे लिखे जाते थे। ऐसी अवस्थामे किसी ग्रथकी प्रसिद्धि तभी होतीथी कि जब चारोओर पडितलोगोमे वह समादृत किया जाता था और अनेक लोगोको उसे लिखकर अपने सरस्वतीभवनमे संग्रह करनेकी अभिलाषा समुत्थित होती थी। यह प्रसिद्धि तभी हो सकती थी कि जब उस ग्रथकी उपयोगिता स्वय पडितलोगोंके मत्सर और द्वेषको पूर्णरूपसे दलित कर देती थी। ग्रंथकी ख्यातिके उक्त मनोविकार कैसे पचड विरोधी हैं सो प्राचीन कवियोके ग्रथोंकी प्रस्तावनाद्वारा भली भांति ज्ञात हो सकता है। सारांश उनसे जो पार पा जाता वही आगे मानमान्यता प्राप्त कर सकता। उसके पश्चात् जब ग्रथका फैलाव होने लगता तबसे उसकी प्रसिद्धि मानी जाती है। पर आजकल मुद्रणकलाकी सहायताके कारण जो बातें अनुकूल होगयी हैं सो पाठितसमाजसे छिपी नही है। एकमात्र धनकी सहायता अनुकूल कर लीजाय तौ यथेष्ट ग्रंथ प्रस्तुत हो डाक तथा रलआदि फैलावके अमूल्य साधन, जो अब इधर सर्वसाधारणको प्राप्त हैं, तद्द्वारा बहुतही अल्प कालमें समूचे धरातलपर ग्रंथोका विस्तार किया जा सकता है! यूरोपमे आधुनिक ग्रथोंका फैलाव सदा इसी प्रकारसे हुआ करता है। सारांश, इन अनुकूलताओंके कारण मध्यम तथा कनिष्ठ प्रकारके सभी ग्रथ इग्लैडादिमें जैसे हजारों शेष रहगये और रहतेही जाते है, वैसे इधर नही रहने पाये। केवल वही ग्रंथ रहने पाये जो परमोत्कृष्ट निश्चित किये गये और जिनका फैलाव अल्प कालमे ही सर्वत्र हो गया। शेषमें से कोई शीघ्र कोई विलबसे ऐसा करते करते धीरे २ सब नष्ट होगयेसे जान पडते हैं। इस प्रकारसे लुप्तहुए सैकडों ग्रथोंके नामका परिचय आधुनिक सुप्रसिद्ध कई ग्रंथोंमें पाया जाता है। अभिप्राय यह है कि पीछे अगरेज कवियोके वर्णनमें मध्यम प्रकारके कवियोका वर्णन लिखनेके लिये जैसे बहुत कुछ सामग्री उपलब्ध हुई, और

कनिष्ठ श्रेणीके कवियोंके विषयमें भी बहुत कुछ लिखते बनता वैसा संस्कृत कवियोंके विषयमें नहीं करते बनता। एतावता यहांपर इस तृतीय कविवृंद-का योंही संक्षिप्त वर्णन कर उसमेंसे कतिपय कवियोंके विषयमें सविशेष निरूपण करेंगे।

समस्त जातियोंकी कविताके इतिहासमे एक ऐसा समय दृष्टिपथमें आता है कि जिसमे उसका अव्याज एव शुद्ध स्वरूप अत्यंत विनष्ट हो वह एक विलक्षण प्रकारके कृत्रिम रूपमे पायी जातीहै। प्राचीन कवियोंके काव्योंमें प्रायः वही भाव सुबोधतापूर्वक व्यक्त कियेहुए पाये जाते हैं, जो निसर्गतः प्रायः सबके मनमे आविर्भूत हुआ करते हैं! पर इन अंतिम कवियोंके काव्योंमें वह बात नही पायी जाती किंतु बहुधा वही भाव हठादाकृष्ट कर प्रदर्शित कियेहुए पाये जाते है, जो कभी किसीको स्वप्नमें भी न ज्ञात हुए हो, और जिसके ग्रंथमें उक्त प्रकारकी जटिल एवं दुर्बोध उक्तियां प्रचुरताके साथ लक्षित होती हैं, वही परमोत्कृष्ट कवि माना जाता है। इसी प्रकारसे प्रथम कविगणोंके ग्रंथोंमें अर्थहीकी ओर विशेष ध्यान दिया हुआ पाया जाता है, शब्दोंकी गढनपर विशेष दृष्टि दी हुई नहीं दीख पडती; पर दूसरोंके ग्रथोंमें उक्त सब बातें विपरीत दृग्गोचर होती हैं। इनके ग्रथोंमें तो यह बात कहीं नाममात्रको भी नही लक्षित होती कि कही शब्दालंकार और विशेषतः श्लेषके संपादित करनेका अवसर इनके हाथ लगा हो और इनलोगोंने उस अवसरको हाथसे जाने दिया हो। हमारी कवितामे सर्वसाधारणकी बोलचालकी नांई यदि सरल एवं एकहीअर्थ लाया जाय तौ उसकी प्रौढताही क्या कहाई? निदान उससे दो तीन तौभी भाव प्रगट होने चाहिये। वैसे ही किसी पदार्थको देख जो भाव सब मनुष्योंके चित्तमे सहसा उपजते हैं वही हमजैसे महाकवियोंके चित्तमे भी उत्पन्न हुए तौ हमारी विशेषता ही क्याहुई? ऐसे पागल पनके भ्रम उनके मनःसंलग्न होजानेके कारण उनके जो रूप ग्रंथद्वारा बहिर्भूत होते हैं उनके विलक्षण एवं विचित्र होनेमें आश्चर्यही क्या है? दुर्बोधता और जटिलता दोषोंकी भी ऊनता उनमे नही रहती; इन

दोषोंके कारण अर्थकी हानि होती है सो कविता रसज्ञपाठकोंपर विदितही है । अस्तु; इंग्लैंडमें एक वार ऐसे कवि बहुत हुए थे, उन सबमे प्रसिद्ध और अग्रगण्य कौले नामका कवि माना जाता था । डाक्टर जानूसन् साहिबने अपने 'कविचारित्र' मे उक्त कवीकी ऐसी मिट्टी खराब कर दी है कि आगे कोई फिर कभी उसका नाम लों न लेवे । यदि कोई लिखा चाहे तो उसे संस्कृतके भी ऐसे अनेक कवि मिल जॉयगे । पूर्वोल्लिखित सुबंधुके ग्रंथमें ऐसे भावोका अभाव नही है सो पीछे लिखाही जा चुका है । वही बात कविराज कविकृत 'राघवपांडवीय' संज्ञक ग्रंथके विषयमे भी कही जा सकती है जिसका कि थोडासा उल्लेख पीछे हो चुका है । इस ग्रंथके नामानुसारही रामायण और भारतकी कहानी एकसे पदो द्वारा बांधीजानेके कारण यह समूचा ग्रंथ एक लबा चौड़ा श्लेष हो गया है ऐसा कहनेमें कदाचित् कोई अत्युक्ति न होगी । यहांपर विशेषरूपसे यह लिखनेकी कोई आवश्यकता नही है कि कालिदासकृत माना जानेवाला 'नलोदय' काव्यभी इसी प्रकारका है । अब यह बात निश्चयपूर्वक नही कही जा सकती कि उक्त प्रकारकी विशेष प्रवृत्ति किससे आरंभ हुई है; तौभी इसमे तो तनिकभी संदेह नही है कि आधुनिक पंडितोके मतानुसार पंचकाव्य श्रेष्ठ 'नैषध' से उसकी प्रवृत्ति अधिकतर प्रचलित हुई है ।

१–यहापर हमें यह लिखते परम हर्ष होता है कि "नैषध" काव्यकी आलोचना देखनेकी जिन्हें इच्छा हो वह लोग, काशीकी नागरी प्रचारिणीसभाके मत्रीसे, अमदरस निष्यद हृदय पडित प्रकाड महावीरप्रसादजी द्विवेदी लिखित, "नैषधचरितचर्चा" नामक लेखको मंगाकर, उसके अवलोकन द्वारा अपनी मनस्तुष्टिकर सकते हैं । अनुसंधान करने पर विद्वानोंको श्रीहर्षमिश्रके विषयमे आजपर्य्यंत जो जो बातें ज्ञात हुई हैं, बहुध उन सबको साधक बाधक प्रमाणोंके साथ उक्त द्विवेदीजीने इस लेखमे लिखाहै । आत्मश्लाघालोलुप कविद्वयकी–पंडितराज जगन्नाथ तथा निसर्गोज्ज्वल महाकाव्यके कर्त्ता श्रीहर्षमिश्रकी–दर्पोक्तियोके तारतम्यको द्विवेदीजीने अपने इस निबंधमें नितात कुशलता प्रमुख प्रदर्शित किया है । अंतमें अपने "नैषध" महाकाव्यके अव्याज मनोहर स्थलोंके अनेकानेक अवतरणोको, उनके भावार्थ, और अपनी आलोचनाके साथ इस निबधमे लिखकर उसे समाप्त किया है ।

इस अंतिम महाकाव्यके रचयिता महाराजा श्रीहर्ष सर्व प्रसिद्ध ही है। इस ग्रंथमें विचित्र उक्तियां तथा श्लेषादिकोंकी अत्यन रेल पेल कर दी गयी है। इस ग्रंथके अंतमे 'पंचनली' नामक एक सुप्रसिद्ध प्रकरण है, इसमे सरस्वती दमयतीप्रति पांच नलोंका वर्णन करती है, यहांपर तो कविने अपनी प्रतिभाकी पराकाष्ठा करदी है । जहां बोलनेवाला पात्र स्वय भगवती सरस्वती है और काव्यप्रणेतृ कवि तत्कराधिष्ठित सुग्गा है, वहांकी बातही क्या पूछना है! प्रत्येक श्लोक यथार्थ नलके विषयमें घटित कर वही इंद्रादि चारों कपटवेषधृक् देवोके विषयमे भी सघटित किया जाता है। सारांश, उसमें ऐसेही चमत्कारिक वर्णन लिखे गये है अब अंतरंग कल्पना और विचारप्रभृति काव्यके अतःस्वरूपकी उपेक्षा कर इस कविके काव्यका बाह्य स्वरूपही यदि विचारक्षेत्रमे लिया जाय तो सर्वसाधारणको तुरंतही ज्ञात होताहै कि यह काव्य परमोत्कृष्ट है, अर्थात् मृदुता, मधुरता, और लालित्यादिगुण उसमे पूर्णरूपसे पाये जाते है । केवल शब्दोकी ही गठन ऐसी कुछ विचित्र पायी जाती है कि उसके श्रवणमात्रद्वारा मन आनंदितहो सुप्रसन्न हो जाता है। यह कथन अनुचित साहस न समझा जायगा कि इस गुणमे उक्त गुण हमारे पुराने कवि स्वयं कालिदासको भी कही कही पीछे हटा देते हैं। बात तो यह है कि इस प्रकारसे जिन कवियोंकी गति कविताके साक्षात् तत्त्वोपर्य्यंत नही हो पाती वे बापुरे उसके बाह्य स्वरूपपरही अपनी करतूत को शेष कर देते हैं। परंतु जो यथार्थविद् लोग हैं उन्हे कविताका अतःस्वरूपही विशेष प्रिय होनेके कारण वे लोग इन कवियोकी बहिरग सजावटको विशेष समादृत नहीं करते।

## इति।

---

१ 'राजतरगिणी' में वर्णित हर्ष राजा यदि यही महाराज होंगे तो इनका जीवन काल अनुमान ईसवीसन ११११ माननेमें कोई हानि नही बोध होतीहै । प्रसिद्ध नाटिका 'रत्नावली' और 'नागानद' नाटकभी इन्हीके लिखेहुए है ऐसी किंवदती प्रायः कही सुनी जाया करती है।